का शरण लेने का प्रयत्न किया. वि. सं. १८६४ ( महाराव वेरीसाल दूसरे के देहान्त ) तक उन लोगों की चाहिये वैसी मुराद हासिल नहीं होने पाई, लेकिन पीछेसे महाराव उदयभाण की जुलमी राजनीति और प्रजापिडन कार्यों से सिरोही की प्रजा इतनी दुःखी होगई कि उसने अपने जानमाल व इज्जत के रक्षणार्थे जन्मभूमि का त्याज करना पसंद किया. जोधपुर के महाराजा मानसिंह ने इस गेर व्यवस्था का लाभ लेकर सिरोही का राज्य अपने कब्जे में लेने के वास्ते हर साल आक्रमण जारी रखे, और गुलजार अर्बुद भूमि को बरबाद करना चाहा, उस मौके पर पडोशी राज्य की सीमा के सरदारों ने जुल्मी राज कर से बचने के वास्ते ( पालणपुर व जोधपुर ) गैर रियासत का आश्रय लिया, बल्कि कितनेक सरदारों ने पालणपुर रियासत को अपनी जागीर की आमदनी में से आधा हक देना स्वीकार करके अहदनामे कर लिये. यदि कहावत में उन सरदारों को विद्रोही सरदार कहे गये है, परन्तु महाराव उदयभाण के समय का इतिहास उन लोगों का बचाव करने के वास्ते गवाही दे रहा है कि ( देखो प्र. वि. पृष्ट ३०४ की टिप्पणी में महाराव उदयभाण का वि. सं. १८६५ का आषाड वदि २ के पत्र की नकल. ) जागीर गांवों से कर वसूल करने की पद्धति इतनी सख्त् थी कि वह सहन करने में वे लोग असमर्थ हो गये थे, बल्कि उसकी ऐयाशी से सिरोही राज्य का अस्तित्व व स्वतंत्रता के वास्ते भी शंका उपस्थित होने से महाराव के छोटे भाई राव शिवसिंह को राज्य की लगाम अपने हाथ में लेना आवश्यक हुआ. महाराव शिवसिंह ने राज्य की लगाम अपने हाथ में लेकर अंग्रेज सरकार के साथ मैत्री करने की बातचित शुरू की, और अपने राज्य के सरदारों को संतुष्ट करने के वास्ते उनकी जागीर से राज हक वसूल करने का एकही नियमित धोरण तय किया, उसी समय ( वि. सं.१८८० ) से सरदारों की जागीर से राजहक वसूल करनेका एक ही नियम चला आता है. इस में कोई शक नहीं है कि महाराव शिवसिह की उदार राजनीति अमल में आजाने पर भी जिन २ जागीरदारों ने स्वेच्छा से गेर रियासत का शरण जारी रखा है वे लोग जरूर अपनी स्वामि भक्ति से वंचित होने के दोष पात्र है.

सिरोही रियासत में प्राचीन समय से ही जैसे जागीरदारों की जागीर से राजहक वसूल लेनेके वास्ते एक नियम नहीं था, उसी मुआफिक सरदारों को जागीर में नाओलादी होने पर जागीर खालसा राज रखना या किसी को गोद रखना उस विषय में भी कोई खास धोरण नहीं होने से सिर्फ रइस की इच्छानुसार ऐसे मौके पर अमल होता आया है. महाराव शिवसिंह ने भी इस विषय में कोई एक नियम नहीं किया, और वि. सं. १९८० ( ई. स. १९२३ ) तक वही प्राचीन प्रणाली विद्यमान रही, जिससे ऐसे नाओलादी के प्रसंग पर रियासत व सरदारों के दरमियान के एकलास में फरक आने लगा, बल्कि राज का पुराना दफतर लूट जाने से, और सरदारों के पास अपने तरफ

रही हुई जागीरों के वास्ते तहरीरी प्रमाण नहीं होने से जागीर प्राप्त करने के विषय में भी भिन्न २ प्रकार की मान्यता चली आती थी. सिरोही के चौहान सरदारों के तरफसे गत सैका में जो २ उपद्रव होने का इतिहास अंकित है, उसमें सरहद के तनाजे, आपस की तकरारें, व नाओलादी जागीर के वास्ते एक नियम नहीं होने का कारण भी मुख्य हे, वलिक राजसाशन की शिथिलता, और सरदारों की संख्या व बल ज्यादह होने से वि. सं. १८८० के ठहरावों का भी कितनेक जागीरदारों ने उलंघन करने से तकरारें होने पाई थी. मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह बहादुर ने ऐसी तकरारें भविष्य में पैदा नहीं होवे उसके वास्ते अंग्रेज सरकार की तरफ से मिष्टर एम. कीन. *I. C. S.* साहब की सेवा सेटलमेन्ट करने के वास्ते ली, साहब मौसूफ ने बडे श्रम उठाकर सरहदी तनाजे तय किये, और जागीरी गांवों का 'नकद लगान' ठहराने का, व नाओलादी जागीर की व्यवस्था के विषय में एक कानून मुकरर करना चाहा, लेकिन जागीरदारों के हठीलापन से वह काम अपूर्ण रहा, परन्तु जमाना अपना काम करताही है, उस क्रमानुसार सरदारों के एक वडे जुथ ने इ. स. १९२० में अपनी तकलिफ रफे करनेका प्रस्ताव मौजूदा महाराव सर स्वरूपरामसिंह बहादुर के आगे पेश किया, जिस पर महाराव साहब ने अंग्रेज सरकार के पोलिटिकल अफसर कर्नल मेकफरसन साहब की सेवा दो साल के वास्ते लेकर 'जागीरदार कमीटी' मुकरर की. उस कमीटी में कितनेक महत्त्व के प्रश्नों का निराकरण करने के वास्ते अन्य साधन नहीं होनेसे प्रथम विभाग की भूमिका में जाहिर करने मुआफिक लेखक की तरफसे संग्रह हुआ साहित्य की सहायता लेना आवश्यक हुआ. उसी मौकेपर सिरोही के सरदारों को लेखक के तरफ से संग्रह हुई ऐतिहासिक सामग्री देखने का, और अपने सबूत पुरावे के साथ मिलान करनेका व अपने वडुए की वहीओंसे जाँच करानेका सुयोग प्राप्त हुआ. जबकि उनकी जाँच में वह सामग्री सही होना पाया गया तब उन्होंने अपनी महत्त्व की तकरारों का तसफिया के वास्ते इसका उपयोग करना स्वीकार किया, और पीछेसे इस्वी सन १९२३, में जबकि महाराव साहब ने अज खुद जागीरदारों का सेटलमेन्ट करनेका काम हाथ में लिया, तब जागीर के ओरिजनल ग्रांट (Original Grant) व दूसरी वारसान हक की तकरारों का निर्णय इसी साहित्यसे हुआ, वलिक वर्तमान समयमें जो 'जागीरदार कमीटी' स्थापित है, उसमें भी इसका उपयोग हो रहा है.

इस पुस्तक की एकत्र हुई सामग्री को पुस्तक के रूपमें छपवाने की सूचना लेखक को सिरोही के मुख्य २ सरदारों की तरफ से ता. १०–१०–२४ ई. की तहरीर से मिली, और मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह बहादुर कैलासवास हुए उसकी उत्तरक्रिया के प्रसंग पर सब चौहान सरदार सिरोही में इकट्ठे हुए तब उन्होंने ता. २७–१–२५ ई. के रोज मिटींग करके पुस्तक छपवाने के कार्य में सहायता देने की योजना तैय्यार की. जिन २ सरदारों ने

अपनी तसविरें दी है वे योग्य स्थान पर इस पुस्तक में रखी गई हैं. इस तरह से एक राजकुल के सब चौहान सरदारों की नामावली, इतिहास व तसविरें एकही जगह अंकित होने से यह पुस्तक 'कल्पद्रूम' के नांई चौहानों को ख्यात के वास्ते इच्छित सामग्री पूर्ण करता है, बल्कि लेखक की मान्यता है कि मौजूदा महाराव साहब सर स्वरूपरामसिह बहादुर *K. C. S. I.* की शान्तिप्रीय व उदार राजनीति और अपने सरदारों में एकलास बढाने की सुभेच्छा के परिणाम रूप एक कायम स्मारक के तौरपर यह पुस्तक प्रसिद्धिमें आने पाया है. परमात्मा उन नामदार की यह सुभेच्छा चिरकाल कायम रखे. अस्तुः

मु० आबुरोड.

ली.
लल्लुभाई भीमभाई देसाई.



श्री.

# सुचीपत्र.

## 'चौहान कुल कल्पद्रूम' विभाग दूसरा की पृष्टवार विषयानुक्रमणिका.

मौजूदा महाराजा साहब सिरोही.



महाराजाधिराज महाराव सर स्वरूपरामसिंह साहब बहादुर.

के. सी. एस. आई.

# चौहान कुल कल्पद्रुम.

## विभाग २ रा.

### ( सिरोही के समस्त चौहान सरदार ).

### प्रकरण १ ला.

#### सिरोही रियासत के चौहान सरदारों की शाखाएं.

सिरोही रियासत के देवडा चौहान राजवंश का इतिहास इस पुस्तक के प्रथम विभाग में आचूका है, परन्तु सिरोही रियासत के समस्त देवडे चौहान सरदारों की तरफ से इस पुस्तक के लेखक को यह सूचना की गई कि, हम लोगों का एक सम्पूर्ण वंशवृक्ष अलाहिदा विभाग से मुरतिब होकर छपवाया जावे. उसपर सिरोही रियासत से जिस २ चौहान सरदारों को आजीविका दी गई, व उनमें से उनके खानदान वाले सिरोही रियासत में विद्यमान है, उन सरदारों के सम्पूर्ण वंशवृक्ष ( जिसमें उनके छोटे भाईओं भी शामिल है. ) ताजिमी ठिकानों के संक्षिप्त इतिहास के साथ, अंकित किये जाकर यह पुस्तक मुरतिब किया गया है. बल्कि इतिहास की त्रुटी न होवे उस कारण से जो जो सरदारान की जागीरें गैर रियासत में चली गई है, उनके पाटवी सरदारों के वंशवृक्ष भी संक्षिप्त वृतान्त के साथ अंकित किये गये है, जिससे यह हाल मालूम हो सके कि सिरोही के चौहान राजवंश के अमुक २ सरदार वर्तमान समय में अमुक स्थान पर विद्यमान है.

वस्तुतः सिरोही राज्य की स्थापना करने वाला मूल पुरुष देवडा लूंभकर्ण उर्फ लूंभा ने चंद्रावती नगरमें राज्यस्थान करने बाद सिरोही के देवडा चौहान राजवंश की शुरूआत हुई है, परन्तु महाराव लूंभकर्ण ने चंद्रावती में राज्यस्थान कायम करने बाद जालोर के राव मानसिंह उर्फ माणीजी की ओलाद वाले ( जो १ बोडा, २ वालोतर, ३ चीबा, ४ अबसी उर्फ अबावत, शाखा के नामसे प्रसिद्धि में आये है, उनके वंशज. ) महाराव लूंभकर्ण की सेवा में उपस्थित होनेसे उनको सिरोही रियासत से आजीविकाएं देनेसें आई, वैसे महाराव लूंभकर्ण के भाईओं को भी सिरोही रियासत से जागीरें दी गई, इस कारण से सिरोही रियासत के देवडे चौहान सरदारों के उपरांत बोडा, वालोतर,

चीवा, व अवावत चौहान सरदारों का समावेश भी सिरोही के चौहान सरदारों में होता है, जिससे इस पुस्तक में सिरोही के चौहान सरदारों के वास्ते, जालोर के राव मानसिंह उर्फ माणीजी को मूल पुरूष अंकित करके, उससे अलग हुई हरएक पेटा शाखाओं के सरदारों के शृंखलावद्ध वंशवृक्ष देने में आये है. इसपर से उम्मेद की जाती है कि सिरोही रियासत के सरदारों की इच्छा पूर्ण होगी.

## १ वंशवृक्ष राजकुल सिरोही के चौहान.

१ मानसिंह उर्फ माणीजी ( जालोर के सोनगरा चौहान वंशवृक्ष में नं. ३ वाला. प्र. वि. )

२ देवराज उर्फ पतापसिंह (देवडा) | २ (१) बोडसिंह (बोडा-सियाणा) | २ (२) वालसिंह (वालोतर-डोडियाली) | २ (३) विशलदेव × | २ (४) चीवसिंह (चीवा) | २ (५) अवेसिंह (अवावत)

३ विजलराय उर्फ विजड | ३ (१) अरिसिंह ×

४ लूंभकर्ण उर्फ लूंभा (चंद्रावती महाराव) | ४ (१) लूणकरण (वडगामा देवडा) | ४ (२) लक्ष्मणसिंह (वावनगरा देवडा-मेवाड) | ४ (३) चूढराय × | ४ (४) लूंढराय (वसी का देवडा-ग्वालियर)

५ सलख (महाराव चंद्रावती) | ५ (१) दूदा (कितावत) | ५ (२) चाहड (गोसलावत)

६ रणमल (महाराव चंद्रावती) | भास्करसिंह ×

७ शिवभाण उर्फ शोभा (महाराव चंद्रावती व सिरोही) | ७ (१) गजेसिंह (डुंगरावत)

८ सहसमल (महाराव सिरोही) | ८ (१) शिहा (लोटाणचा) | ८ (२) सातल (वालदा)

९ देवीसिंह (कुंवरपदे) × | ९ (१) लखसिंह उर्फ लखा (महाराव सिरोही) | सांगा ×

१० जगमाल | १० (१) हमीरसिंह (हमीरपुरा) | १० (२) शंकरसिंह (सांथपुर) × | १० (३) उदयसिंह | १० (४) मांडण × | १० (५) पृथ्वीराज × | १० (६) राणेराव ×

११ अखेराज | ११ (१) मेहाजल (विशलपुर के लखावत) | ११ (२) रत्नसिंह देदा × | ११ (३) रणधीर | ११ (४) सामन्तसिंह (हरणी व रहुआ)

१२ रायसिंह | १२ (१) दूदा उर्फ दुर्जनसाल | १२ (२) गोपालदास | १२ (३) भाणसिंह | १२ (४) सूजा | कलसिंह × | १२ (५) प्रतापसिंह

१३ उदयसिंह × | मानसिंह (गोद गया) | नरहरदास × | हरिदास × | १३ (१) शार्दूलसिंह × | १३ (२) सूरताणसिंह (गोद गया) | १३ (५) तेजसिंह (भटाणा) | १३ (१) शार्दूलसिंह (दताणी) | गोपाल ×

| गोद आया

१४ मानसिंह × | १३ (३) सामीदास (दवाणी) | १३ (४) पृथ्वीराज (निवज) | मेरसिंह × | मालदेव ×

| गोद आया

१५ सूरताणसिंह

१६ रायसिंह (दूसरे) ( देखो पृष्ट ३ पर ) | १६ (१) सूरसिंह (काछोली)

१६ रायसिंह (दूसरे) ( वंशवृक्ष राजकुल सिरोही के चौहान चलू )

१७ अखेराज (दूसरे)

१८ उदयभाण (कुंवरपदे) — १८/१ उदयसिंह

(१८ उदयभाण के पुत्र:) वख्तसिंह × — १९ वेरीसाल — कल्याणसिंह × — अणंदसिंह × — फतहसिंह ×

(१८/१ उदयसिंह के पुत्र:) १९/१ छत्रसाल उर्फ दुर्जनसाल

(१९ वेरीसाल के पुत्र:) २० सूरताणसिंह (पदभ्रष्ट) (देवातरा ईलाके जोधपुर के लखावत) — भीमसिंह ×

(१९/१ छत्रसाल के पुत्र:) २०/१ मानसिंह उर्फ उम्मेदसिंह

(२०/१ मानसिंह के पुत्र:) २१ पृथ्वीराज — २१/१ जगतसिंह — २१/२ जोरावरसिंह (मंढार के राजवी)

(२१ पृथ्वीराज के पुत्र:) २२ तख्तसिंह × — रत्नसिंह × — अखेसिंह ×

(२१/१ जगतसिंह के पुत्र:) शक्तसिंह × — २२/१ वेरीसाल (दूसरे) — उदयभाण × — कृष्णसिंह × — उदयसिंह × — २२/२ बदसिंह ×(भारजा) — फतहसिंह × — दोलतसिंह

(२२/१ वेरीसाल के पुत्र:) २३ उदयभाण × — २३/१ शिवसिंह — २३/२ अखेराव (भारजा) ×

(२३/१ शिवसिंह के पुत्र:) गुमानसिंह × (कुंवरपदे) — दुर्जनसिंह × — २४ उम्मेदसिंह — २४/१ जेतसिंह (नादीआ) — २४/२ हमीरसिंह × (भीमाना) — २४/३ जुवानसिंह (अजारी) — २४/४ जामतसिंह × (खाखरवाडा) — २४/५ तेजसिंह (जोगापुरा)

(२४ उम्मेदसिंह के पुत्र:) २५ केशरीसिंह

(२५ केशरीसिंह के पुत्र:) मानसिंह × — २६ स्वरूपरामसिंह (मौजूदा महाराव) — लक्ष्मणसिंह × — नारायणसिंह ×

उपर के वंशवृक्ष में नं. ४/१ लक्ष्मणसिंह को चंद्रावती से 'सकुडा' की जागीर मिली थी, मगर उसके वंशज मेवाड में चले जानेसे वह 'वावनगरा देवडा' कहलाये, और नं. ४/४ लूंढराय को 'उमरणी' (अमरावती) की जागीर मिली थी, उसकी ओलाद वाले मालवा में 'वसी' गांव में चले गये, जो 'वसी के देवडे' कहलाये. इन दोनों शाखों के देवडों का जो कुछ इतिहास प्राप्त हुआ वह प्रथम विभाग में अंकित हो चूका है, उनके सिवाय इस वंशवृक्ष में जो जो नाम अंकित हुए है, उनकी ओलाद वालों के वंशवृक्ष यह दूसरे विभाग में उनसे नीकली हुई पेटा शाखाओं के क्रम से अंकित किये है, और खास करके सिरोही के महाराव से नजदीक के भायातों के प्रकरण पहिले अंकित करके उसी सीलसिले दूसरे भायातों के क्रमवार पुश्तनामे लिखने में आये है.

इस वंशवृक्ष में अंकित हुई शाख वालों की जागीरें सिरोही के महाराव के तरफ से देने में आई थी, परन्तु उनमें से नं. २/१ वोडा शाखा की (सियाणा पट्टे की जागीर) व नं. २/२ वालोतर शाखा की (डोडियाली पट्टे की जागीर) और नं. ४/१ वडगामा देवडों की

(वांकडीया वडगांम पट्टे की जागीर) जागीरें वि. सं. १६३१ में महाराव सूरताणसिंह के समय में जालोर के खान मलेकखान की तेहत में सिरोही रियासत से दी गई, जिससे इन शाखाओं वालों की जागीरें वर्तमान समय में जोधपुर रियायत के तेहतमें विद्यमान है. नं. $\frac{३}{१}$ चीवावतों की कितनीक जागीरें पालणपुर रियासत के तेहत में वि. संबत् १८७४ में चली गई है, वैसे ई. स. १८५३ (वि. सं. १९१९) में सिरोही रियासत की सरहद अंग्रेज सरकार ने तय की उसमें लखावत सरदारों के कितनेक गांव पालणपुर की रियासत के तरफ गये है, परन्तु उन गांवों की जागीर लखावतों के तरफ रहनेसे, वे लोग उन जागीर के वास्ते रियासत पालणपुर के सरदार भी गिने जाते है.

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष में नं. $\frac{११}{१}$ सेहाजल की ओलाद वाले 'विसलपुर के लखावत' कहलाते है, उनकी व नं. २० पदभ्रष्ट महाराव सूरताणसिंह की ओलाद वाले जो 'देवातरा के लखावत' कहे जाते है, उनकी जागीरें वर्तमान समय में जोधपुर रियासत में है.

सिरोही इलाका के सरदारान का प्राचीन इतिहास देखते मालूम होता है कि, उनके मूलपुरुषों को रियासत से आजीविका में जो जागीरें मिली थी, उनमें समयानुसार रद बदल होता आया है, जिसमें खास करके राज्य की अच्छी सेवा करने वालों की जागीरें वढाने का, व राज के हुकम में न रहने वालों की जागीरें वापिस लेनेका अगर उसमें कमवेस या रद्दबदल करने के दाखले जगह २ नजर आते है. उसी मुआफिक रियासत से मिली हुई आजीविका छोडकर गैर रियासत में जानेपर, या भाइवंट होकर राज्य से मिली हुई जागीर तकसिम होकर अलग हुई जागीर का सरदार नाओलाद गुजरने पर, उनकी जागीर रियासत में खालसा होने की प्रणालिका प्राचीन समय से ही विद्यमान होना, सरदारों के पुश्त नामे से पाया जाता है.

सिरोही रियासत के राजवियों में अपुत्रवान होने की हालत में गोद लेनेका एक भी दाखला इस वंशवृक्ष में नहीं मिलता है, परन्तु दूर के भायातों में अपुत्रवान होनेकी हालत में कितनीक जागीरों में, रियासत से गोद मंजूर होने पर दत्तक पुत्र उस जागीर के मालिक हुए है, और कितनीक जागीरें खालसे हुई है, तात्पर्य यह है कि अलग हुई जागीर के सरदार ( जिसमें छोटभाईओं का भी समावेश होता है. ) अपुत्रवान होनेकी हालत में उनकी जागीर के वास्ते किसी को गोद रखना, या वह जागीर खालसा राज करना, अगर उस जागीर को नजराणा लेकर उनके नजदीक के रिश्तेदार को इनायत करना, यह बातें सिर्फ महाराव की मर्जी पर होना इस वंशवृक्ष की ख्यात से पाया गया है, जिसमें अकसर करके अलग हुए छोट भाईओं की जागीर नाओलाद होने पर, वह जागीर उनके पाटवी सरदार को नजराणा लेकर इनायत करने के दाखले ज्यादह

मालूम होते है, और ऐसी छोटभाईओं की जागीर खालसे राज करने के दाखले भी कहीं २ पाये गयें है.

इस विषय में ( जागीदारों के जागीर की क्या प्रणालिका सिरोही रियासत में विद्यमान है. ) सिरोही रियासत के पुराने दफ्तर से यह प्रणालिका होना ( सिरोही के दिवान मूंशी अमीनमांहमद की कैफियत से. ) मालूम हुआ है कि, अलग हुई जागीर के जागीरदार या छोटभाई नाओलाद होने पर, उनकी जागीर के वास्ते गोद मंजूर करना, या वह जागीर खालसे रखना, या दूसरे किसीको नजराणा लेकर इनायत करना, यह रियासत की मर्जी पर है, परन्तु इस तरह होनेसे एकसा धोरण न रहने के कारण, मौजूदा महाराव साहब ने ई. स. १९२३ ( वि. सं. १९७९ ) में जागीदार कानून मुकरर किया है, जिससे अब उस कानून मुआफिक ऐसे सवालों के तसफिये होते है, वल्कि ऐसे मुआमिले तय करने के वास्ते इपेसियल तौरपर जागीरदार कमीटी मुकरर की है, जिससे आसानी से तसफिये हो जाते है.

सिरोही रियासत के सरदारान को जो जागीरें दी गई है, उनको वेचांण, रहन, या तबादला करने का उन जागीर के सरदारों को मुतलक हक नहीं है, क्यों कि जमीन की मालिक रियासत है, और सिर्फ जागीर की आमदनी पानेका जागीरदार को हक है. इस कारण से सिरोही के सरदारों को जागीर उनके खानदान के हाथ से गैर कोम के सख्सों के तरफ या दूसरे खानदान वालों के तरफ नहीं जाते, उन्हीं जागीरदारों के खानदान में चली आ रहीं हैं.

सिरोही रियासत के सरदारों से प्राचीन समय में राजहक कितना लिया जाता था, उसके लिये कोई मुकरर बात होनेका दाखला नहीं मिला है, परन्तु यह मालूम हुआ है कि, कुल सरदारों की जागीर से चोट्टी, लवाजमा, तोपझुंडा, तलवाना, फौजवल, वराड, रोजीना, दहानगी, असामी, आदि लागतों के नाम से राजहक वसूल होता था, बल्कि वि. सं. १८५६ ( महाराव वेरीसाल दूसरे के समय में ) में ऐसी लागतें वसूल होनेकी वही देखते पाया जाता है कि, इन लागतों के नामसे इतनी +वडी रकम

+ सिरोही रियासत के जागीरदारों के गांवों से वि. सं. १८८० पहिले हरमाल राजहक के नामसे रकम ली जाती थी उसके आंकडों के साथ वि. सं. १९८० के सेटलमेन्ट से नये ठहराव में आंकडे मुकरर हुए ( आठ आनी राज हक के ) उसका चंद गांवों का मुकाबला.

| | नाम जागीर | वि. सं. १८९६ में | वि. सं. १८६९ में | मौजूदा सेटिलमेन्ट वि. सं. १९८० में |
|---|---|---|---|---|
| १ | ठिकाणा जावाल | ३३२६) | दाखला नहीं मिला | ११२०) |
| २ | डोडुआ | २१४२। | ,, | १३९६। |
| ३ | अरठवाडा | २७७३। | ,, | १३२५) |
| ४ | लास | ३६४४) | ,, | २२१४) |

जागीरदारों से वसूल होती थी कि, बाजे गांवों में वर्तमान समय में उस जागीर में रियासत का आठआनी हक होने पर भी, उतनी रकम वसूल नहीं आती है. इसके सिवाय जब २ रियासत के ऊपर दुश्मनों का आक्रमण होता था, या रियासत को फौज बंदी की जरूरत होती थी, तब फौजबाब के नाम से खास तौर पर कुल इलाका के गांवों से, फोजबाब वसूल ली जाती थी. इस तरह होनेसे सिरोही इलाका के सरदार राजहक अदा करने में इतने तंग हो गये कि, महाराव उदयभाण के समय में ( वि. सं. १८६५ से १८७५ तक में) मौका पाकर इस सख्ती से बचने के कारण, कितनेक ×सरदारों ने ( लखावत, चीबावत आदि जिनकी जागीरें पालणपुर की रियासत के सरहद पास थी.) पालणपुर की मातहती में जाकर, पालणपुर रियासत को अपनी जागीर के गांवों में से 'पडापान' ( हरकिस्म ) की आमदनी में से आधा हिस्सा देने के इकरार लिख दिये.

महाराव उदयभाण की राज्य कारकर्दगी अच्छी न होने के कारण, वह गद्दी से पद भ्रष्ट किये गये, और उनके छोटे भाई राव शिवसिंह ने राज्य का काम अपने हाथ में लिया. महाराव शिवसिंह ने वि. सं. १८८० में अंग्रेज सरकार के साथ अहदनामा करके राज सुधारने की तजवीज हाथ मे ली, और जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट किया गया, उसमें जागीरी गांव से हरसाल जो वगैर धोरण की बडी रकम+ जास्ती के इलाज लेकर वसूल की जाती थी, वह रिवाज मौकूफ करके ठिकाना निंबज, पाडिव, कालंद्री, मोटागांव, व जावाल यह पांच ठिकानों के साथ कुल आमदनी में से छः आनी बांट कर लेने का, और दूसरे जागीरदारों से जमीन की आमदानी में से आठआनी व दूसरी बाब लाग ( घरगिन्ती, मवेसी, आदि ) की शरह मुकरर करके वह ※आमदनी राज में लेनेका ठहराव तहरीर हुआ.

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ धांणता | १६६१) | ११०१) | ६३०) |
| ६ सिधरत | २१००) | २२०१) | ११८६) |

नोट—पुराणी वगैर धोरण की वसूलात से मौजूदा वि. सं. १९८० के सेटलमेन्ट में उपर्युक्त छः गांवों में आधी रकम आई है. इसके सिवाय खास तौर पर फौजबाब ली जाती थी जो अलग है.

× पालणपुर में आधा हक लिख देने वाले चौहान सरदारों में वि. सं. १८७४ में मंडार के राजवी व पांथावाडा के चीबावतों ने शुरूआत की, और बाद में भटाणा, रहुआ, दत्ताणी, वागदा, मावल, गिरवर आदि जागिरदारों ने हक लिख दिया था. लेकिन किसी डुंगरावत ने या अखावतों ने हक लिख देनेका दाखला नहीं मिलता है.

+ वि. सं. १८८० पेश्तर जागीरी गांवों मे राजहक वसूल करने की पद्धति यह थी कि, राज की फौज के साथ राज का मुसाहिब इलाके में हरसाल दौरा करके हरएक गांव की रकम का आंकडा, उस गांव की आबादी पर नजर दे मुकरर करता था, वह रकम नहीं देने की हालत में उस गांव की मवेसी व रिआया को बतौर जामनी गिरफतार किये जाते थे.

※ जागीरदारों के साथ वि. सं. १८७९-८० में जमीन के सिवाय की आमदनी राज में लेनेका ठहराव हुआ था, परन्तु कितनेक वर्ष बाद उस आमदनी में से कितनेक जागीरदारों को चार आना व कितनेक को आठ आना हक दिया जाना शुरू हुआ है.

यह सेटलमेन्ट होने से जो जो जागीरदारों ने पालणपुर रियासत में आधा हक देना मंजूर करके पालणपुर की मातहती स्वीकार ली थी, उनके जो जो गांव अंग्रेज सरकार ने सिरोही रियासत में वि. सं. १८८० में सुपुर्द किये, उन गांवों में उसी मुआफिक आठआना राज हक सिरोही रियासत से लेना तय हुआ.

इस तरह होनेसे सिरोही रियासत के जागीरदारों के गांवों से बटवारा से, राज हक वसूल होने लगा जो १०० साल तक चला, परन्तु उसमें कितनीक हरकतें आनेसे जागीरदारों की तकलिफ व शिकायत रफे करने के लिये, मौजूदा महाराव साहब ने वि. सं. १९७९ ( ई. स. १९२३ ) में जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट करने का कानून जारी किया. उस कानून की रूह से जागीरदारों को अपनी जागीर का पार्टीशन कराकर कायमी सेटलमेन्ट कराने का, व ४५ साल की मियाद के वास्ते नकद लगान मुकरर कराने का, रास्ता खुल जानेसे बहुत से जागीरदारों ने इस कानून मुआफिक पार्टीशन व नकद लगान का सेटलमेन्ट *करालिया है, और जो बाकी है वह भी इस कानून मुआफिक अपना सेटलमेन्ट करा सक्ते है.



* जिन जिन जागीरदारों ने वि. सं. १९७९ के जागीरदारी सेटल्मेन्ट के कानून मुआफिक ठहराव करालिये है, उसकी नुंद उस जागीर के वंशवृक्ष के नीचे नोट में दर्ज की है, उस नुंद में जो राज हक की आंनी लिखी है वह सिर्फ जमीन की आमदनी के राज हक के वास्ते है.

# प्रकरण २ रा.



## सिरोही रियासत के देवड़े चौहान राजवियान.

रईस के नजदीकी भाईयात 'राजवी' गिने जाते है. सिरोही रियासत के राजवियों को अगले जमाने में 'रायजी या राजश्री' लिखा जाना, पुरानी लिखावटों से पाया जाता है, परन्तु महाराव शिवसिंह के कुमारों को 'राजसाहेबा' के इलकाब से तहरीर होतीथी, और वे 'राजसाहेबा' के नामसे मशहूर थे, परन्तु वि. संवत् १९८१ के दशहरा के दरबार में मौजूदा महाराव साहिब ने 'राजसाहेबान' को 'महाराज' की पद्वी इनायत की, अतएव अब वे 'महाराज' कहलाते हैं.

जहांतक मालूम हुआ रईस के नजदीकी भायातों में नाओलादी होनेपर, उनके पीछे दत्तक पुत्र लेनेकी रसम परंपरा से ही इस रियासत में नहीं है, बल्कि कोई भायात नाखूश होकर या दूसरी रियासत में जागीर मिलने के सबब से, गैर रियासत में आबाद होजाय तो, उनकी ओलाद वालों का असली खानदान की जागीर से आजीविका पानेका हक रद्द बातल होना पाया जाता है, ऐसी सूरतों में राजवियों की जागीर वापस रियासत में आ जाती है.

राजवियों के तरफ जागीर कम भी हो, तब भी दरबारी जलूस में वे बडे दर्जे के गिने जाते है, और दूसरे सरदारों के मुकाबले में मान मरतबा अधिक होता है. 'महाराजों' को खानगी मुलाकात में भी गद्दी की बिछायत पर बैठक दी जाती है, जो रसम और सरदारों के लिये नहीं है.

सिरोही रियासत के सरदारों में बराय नाम जो सीसोदिये राजपूत है, उनको बाद देते दूसरे सब सरदार चौहान है, और वे सब जालोर के वंशवृक्ष में नं. ३ वाले राव माणीजी उर्फ मानसिंह की ओलाद के उत्तरोत्तर वंशज है. सिरोही राजकुल के वंशवृक्ष से नं. ९/१ महाराव 'लखा' के नामसे उसकी ओलाद वाले 'लखावत' कहलाये है, जिससे मौजूदा रईस व राजवियान लखावत शाखा के है.

महाराव लखा के पुत्रों में से हमीरसिंह, शंकरसिंह, व मांडण यह तीनों नाओलाद होने के कारण उनकी जागीरें वापस रियासत के शामिल हो गई, इसी मुआफिक महाराव जगमाल के कुमार 'मेहाजल' को बागसिण पट्टा की जागीर सिरोही रियासत से दी गई थी, मगर उसकी ओलाद वाले पीछेसे जोधपुर की रियासत में चले जानेसे, वह जागीर रियासत में शामिल हो गई, इस समय में मेहाजल की ओलाद वाले जोधपुर इलाका के बिसलपुर, बांकली, कोरटा, आदि पट्टों की जागीरों पर विद्यमान हैं.

मेहाजल के बाद नं. १९ महाराव वेरीसाल के कुमार नं. २० 'सूरताणसिंह' राजवी की पंक्ति में था, मगर वह अपने भाइओं के साथ जोधपुर चले जानेसे उसको सिरोही रियासत से मुतलक आजीविका नहीं मिली, लेकिन जोधपुर रियासत में उनको 'देवातरा' की जागीर मिली, और उनके वंशज वहां रहे.

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष से मालूम होगा कि नं. $\frac{२१}{१}$ महाराव जगतसिंह के कुमार नं. $\frac{२२}{२}$ बदसिंह को भारजा की जागीर मिलीथी, परन्तु वह अपुत्रवान होने से रियासत में वापस आई, जो बाद में महाराव वेरीसाल नं. $\frac{२२}{१}$ वाले के कुमार नं. $\frac{२३}{३}$ अखेराव को देने में आई, लेकिन वह भी अपुत्रवान गुजरने से खालसे राज रहो, इसी मुआफिक महाराव शिवसिह के कुमार नं. $\frac{२४}{२}$ हमीरसिह के तरफ भिमाना का पट्टा, व नं. $\frac{२४}{४}$ जामतसिह के तरफ खाखरवाडा व खराडी की जागीर थी, वह भी अपुत्रवान होने से उनकी जागीरें रियासत के शामिल हो गई.

इस वक्त नजदीकी राजवियान जो 'महाराज' कहलाते है, उनके तरफ 'नादीआ' अजारी व जोगापुरा की जागीरें है, और उनसे दूर के 'राजसाहेबां' कहलाते हैं उनके तरफ मंढार पट्टा की जागीर है, जो दो हिस्से में विभक्त होने से 'मंढार वडी पांती' व 'मंढार छोटी पांती' के राजसाहेबान कहलाते है. नं. $\frac{१६}{१}$ सूरासिंह की ओलाद वाले नजदीकी रिश्ते में है, परन्तु उस ठिकाणे के सरदारों ने अपना विवाह शादी का सम्बन्ध उतार देनेसे, रियासत से उनके साथ राजवी के तौर से कोई ताल्लुक नहीं रहा है. इस प्रकरणमें महाराव सूरताणसिंह के पीछे के लखावतों का वंशवृक्ष दिया गया है, जिससे काछोली के लखावत इस प्रकरण में आये है, लेकिन वे राजवी नहीं गिने जाते है.

## नादीआ परगने पिन्डवारा के महाराज.

नं. १ नादीआ पट्टा की जागीर महाराव शिवसिह के पुत्र $\frac{२४}{१}$ वाले जेतसिंह को वि. सं. १९१९ में दी गई. इसकी तीन राणीयां थी. १ चांपावतजी फतेहकुंवर, मालगढ के राठोर मदनसिंह रामदानोत की पुत्री, ( जिससे कुमार अचलसिंह का जन्म हुआ. ) २ भटीआणीजी उमेदकुंवर चोमू के भाटी गुलाबसिह भभूतसिंहोत की पुत्री. ३ भटी-आणीजी सोहन कुंवर, वालरवा के भाटी मकनसिंह किशनसिहोत की पुत्री, ( जिससे कुमार शंभूसिह और बाइजी चंदनकुंवर के जन्म हुए. बाइजी चंदनकुंवर की शादी जोधपुर के राजवी महाराज फतेसिंह के कुमार इन्द्रसिंह से की गई. )

राजसाहेब जेतसिंह अच्छे घोडे सवार थे वि. सं. १९३६ की सालमें जब बजावतों के उपर फौज चढी तब झाडोली गाम सर करने में इसने बहुत वीरता से काम दिया

था, ज्यादह जागीर पानेके वास्ते इसने अपने पिता महाराव शिवसिंह को हयाती में ही, अपने भाई जवानसिंह व जासतासिंह को साथ रखकर बगावत की थी, मगर महाराव शिवसिंह का कैलाशवास होजाने वाद, महाराव उम्मदेसिंह ने अपने भाईओं को जागीरें देकर मना लिये.

नं. २ राजसाहेव अचलसिंह अपने पिता के देहान्त होने पर पाट बैठे, इसकी दो शादी हुईथी, जिसमें एक बारडजी फूलकुंवर सुदासणा के ठाकुर पर्वतसिंह मोहोवतसिहोत की पुत्री केसाथ, व दूसरी चांपावतजी उगमकुंवर भोमालिया के राठौर कैशरीसिंह उदेसिहोत की पुत्री के साथ हुई थी. परन्तु दोनों राणीयां के प्रजा नहीं हुई.

राजसाहेव अचलसिंह अपुत्रवान देवलोक होनेसे, राजवियों के रिवाज मुआफिक नादीआ पट्टा की जागीर रियासत में खालसा हुई, लेकिन राजसाहेवा जेतसिंह के दूसरे कुमार नं. $\frac{2}{1}$ शंभूसिंह को ठिकाने से वंट नहीं दिया गया था, जिससे उसको नादीआ की जागीर खास शर्तों के साथ दी गई. जो इस समय नादीआ के महाराज हैं. इनको वि. सं. १९८१ में महाराज की पदवी इनायत हुई. महाराज शंभूसिह का विवाह मेवसीजी प्रतापकुंवर के साथ हुआ है, जो सणदरी के राठौर चंदनसिह भोपालसिहोत की पुत्री है. महाराज शंभूसिंह की नाबालगी में नादीआ जागीर की नीगरानी रियासत ने अजारी के राजसाहेवा जोरावरसिंह को सुपुर्द की थी.

१ वंशवृक्ष नादीआ के महाराज.




नोट—नादीआ पट्टा की जागीर में राजहक को छः आनी बटवारा से वसूल होती है.

## अजारी परगने पिन्डवारा के महाराज.

अजारी पट्टा की जागीर महाराव शिवसिंह के पुत्र नं. $\frac{24}{3}$ वाले जुवानसिंह को वि. सं. १९१९ में, दी गई. इसकी राणी, राणावतजी राजकुंवर गांव भाणुंदा के शार्दूलसिंह गुलाबसिंहोत की पुत्री थी, ( जिससे कुमार जोरावरसिंह का जन्म हुआ. )

नं. २ जोरावरसिह, अपने पिता के पीछे वालक अवस्था में पाट बैठे, उस समय नादीआ के राजसाहेव जेतसिह ने इसकी परवरिश की. इसको तीन राणीयां थी, जिसमें १ जोधीजी चांदकुंवर गांव रामा का शिवनाथसिंह जोरावरसिंहोत की पुत्री, ( उससे

बाई सरेकुंवर व कुमार अमरसिंह के जन्म हुए. ) २ वाघेलीजी गांव देरोल के देवीसिंह सवलसिंहोत की पुत्री उमेदकुंवर. ३ कुंपावतजी गांव बुसी के भभूतसिंह दरजणसिंहोत की पुत्री दानकुंवर, ( उससे इन्द्रकुंवर बाई का जन्म हुआ. )

राजसाहेब जोरावरसिंह को परगने पिन्डवारा की हुकूमत पर नियत कीये गये थे, जहां पर ता जिन्दगी काम किया, और अच्छा इन्तजाम रखा था.

नं. ३ अमरसिह अपने पिता देवलोक होने पर राजसाहेवा अजारी हुए, इनको वि. सं. १९८१ के दशहरा के दरवार में महाराज की पदवी दी गई है. इनके छः राणीयां है, जिसमें १ राठौर दोलतसिह खेमसिहोत गांव गडा की पुत्री सतोककुंवर. २ राणावत उमेदसिंह पदमसिहोत गांव नाणा की पुत्री रसालकुंवर. ३ जोधीजी, गांव वाला के सरदारसिंह नाहरसिहोत की पुत्री उगमकुंवर, ४ भटीयांणीजी उच्छवकुमारी, गांव लवेरा के दरजणसिंह बक्तावरसिंहोत की पुत्री, ५ राणावतजी भूरकुंवर गांव नाणा के महोबतसिंह पृथ्वीसिंहोत की पुत्री. ६ वाघेलीजी आणंदकुंवर गांव कुंवार के वाघेला रायसिंह शिवसिंहोत की पुत्री है.

२ वंशवृक्ष अजारी के महाराज.

१ जुवानसिंह (देखो देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्षमें नं. $\frac{२४}{३}$ वाला.)
|
२ जोरावरसिंह
|
३ अमरसिंह ( मौजूदा महाराज अजारी )

नोट—अजारी ठिकाने की जागीर में राजहक चारआनी बटवारा से वसूल होता है.

## जोगापुरा परगने खूणी के महाराज.

जोगापुरा पट्टा की जागीर महाराव शिवसिंह ( देवडा चौहान सिरोही राजकुल नं. $\frac{२३}{१}$ वाले ) के कुमार नं. $\frac{२८}{८}$ तेजसिंह को वि. सं. १९२६ में दी गई थी, लेकिन रांवाडा के ठाकुर की तरफ से जोगापुरा गाँव पर अपना हक होनेका उजर पेश होनेसे, जोगापुरा खालसे रखकर, वि. सं. १९२७ में मणादर की जागीर दी गई, मणादर को जागीर के वास्ते झाडोली के वजावत सरदारों ने अपना दावा पेश कर रक्खा था, वह रियासत से खारिज हो जानेसे, वि. सं. १९३६ के श्रावण वदि ९ के दिन वडी फजर ( जवकि राज साहेव तेजसिह सोते हुए थे. ) वजावतों ने अचानक हमला मणादर पर किया. मणादर ठिकाने के राजपूतों को वजावतों ने पहिले से ही अपने पक्ष में कर रक्खे थे, जिससे उन्हों ने भी ठिकाने का वचाव नहीं किया, और वजावतों का साथ जहां राजसाहेव

तेजसिंह सोते हुए थे, वहां तक पहुंच गये. राजसाहेब ने उस हमले से कुछ भी खोफ नहीं खाते अकेलों ने सामना किया, लेकिन उस वक्त ठिकाने के आदमीओं ने सब हथियार अपने कब्जे कर लेना पाया गया, जिससे अपने बिछाने में एक बंदूक भरी हुई मिली उसको उठाकर चलाई, जिससे मोरली गाँव का बजावत सरदार जो इस हमले में मुखिया था वह मारा गया, लेकिन दूसरा लडने का कोई साधन पास न रहने से बजावतों को सफलता प्राप्त हुई, और उन्हों ने ठिकाने का सब माल असबाब लूट लिया. यह खबर लास के ठाकुर को होने पर उसने मणादर जाकर राजसाहेब तेजसिंह को सिरोही पहुंचाए.

यह सब वृतान्त महाराव केशरीसिंह को मालूम होने से, बजावतों को सजा देने के लिये, खाखरवाडा के राजसाहेब जामतसिंह की सरदारी के नीचे राज्य की फौज झाडोली पर भेजी गई, इस फौज में राजसाहेब नादीआ जेतसिंह व मणादर राजसाहेब तेजसिंह भी शरीक थे. झाडोली के बजावतों ने कुछ घंटो तक राज्य की फौज का मुकाबला किया, मगर उनके आदमी मारे जाने व जखमी होने के कारण वे लोग गाँव छोडकर भाग गये, और राजसाहेब तेजसिंह ने मणादर जाकर अपनी जागीर सम्भाली.

यह राजसाहेब फारसी व हिन्दी भाषा के अच्छे ज्ञाता थे, और अदालत वगेरह रियासत की कोर्टों में मुसाहिबी की थी.

इनकी राणी अमृतकुंवर समदरली के राठौर आयदानसिंह सालमसिंहोत की पुत्री थी, उससे कुमार दलपतसिंह व मानसिंह और बाई जडाव कुंवर के जन्म हुए. बाई जडाव कुंवर का विवाह किशनगढ के राठौर रघुनाथसिंह पृथ्वीसिंहोत के साथ किया गया. इसका देहान्त होने पर कुमार दलपतसिंह मणादर के राजसाहेब हुए.

नं.२ राजसाहेब दलपतसिंह ने मेओकॉलेज अजमेर में विद्याभ्यास किया, और कुंवर पद की हालत में शिवगंज आदि तहसिलों की हुकूमत पर थे. इनका पहिला विवाह चापावत रणजीतसिंह शार्दूलसिंहोत गांव धांमणी की पुत्री चन्द्रकुंवर, ( जिससे कृष्णकुंवर बाई व धनकुंवरबाई के जन्म हुए. ) व दूसरा विवाह गांव पावा के जोधा सूरताणसिंह जुहारसिंहोत की पुत्री पेपकुंवर, के साथ हुए थे. यह अपुत्रवान गुजर जानेसे, इसकी जागीर खालसा राज हुई.

नं.२ महाराज मानसिंह ने मेओकॉलेज अजमेर में विद्याभ्यास किया है. इनके पिता राजसाहेब तेजसिंह ने अपनी हयाती में ही, अपने पुत्रों के वंट के लिये वसीयत कर रियासत से तसदीक करा दिया था. उस मुआफिक मानसिंह ने अपने बडे भाई राजसाहेब दलपतसिंह से मणादर में जागीर का वंट लेना चाहा, मगर नहीं मिलनेसे

रियासत में अपनी उजरदारी पेश की. रियासत की तरफ से वसीयत के मुआफिक रूपिये बारह सौ के आमदनी की जागीर देनेका हुक्म दिया गया, लेकिन राजसाहेब दलपतसिंह ने मणादर में से जागीर देना पसंद नहीं करने से, रियासत ने मणादर में राजहक की आनी बढाकर उसको एवज में, हालीवाडा गांव की राजके हिस्से की जागीर दी, ( इनका फैसला हुआ उसमें यह भी शर्त डाली गई कि कभी मणादर में नाओलादी होवे तो इनका उस पर कोई हक नहीं रहेगा. ) मगर राजसाहेब मानसिंह ने वह जागीर पर न जाते चल दिया, सो कुछ अरसे तक एजन्ट गवर्नर जनरल राजपूताना के दफ्तर में आबू पर रहे, और पीछे डूंगरपुर महारावल के पास चले गये. महारावल ने महाराव केशरीसिंह को इसके लिये सिफारिश करने से इनकी रजामंदी से गुडा गांव जागीर में दिया गया, जहां पर एक साल रहे, फिर वहां से भी नाखुश होकर चले गये, जो वाद में महाराव साहिब के पास आकर अर्ज करने पर, महाराव ने इसको मर्जी मुआफिक जोगापुरा गांव की जागीर दी, जहां इस वक्त आप रहते हैं वि. सं. १९८१ के दशहरा के दरबार में महाराव साहिब ने इनको 'महाराज' का खिताब अता फुरमाया, जिससे राजसाहेब के बजाय अब 'महाराज' लिखे जाते है. इनका पहिला विवाह गांव आलासण के चांपावत धुलसिह लखसिंहोत की पुत्री धरणकुंवर से हुआ, ( उससे कुमार १ खुमाणसिंह २ अभयसिंह ३ रामसिंह के जन्म हुए. ) दूसरा विवाह गांव वीजापुर के रांणावत चत्रसिंह की पुत्री के साथ हुआ. महाराज मानसिंह शंकर के बडे भक्त है. और शराब आदि के व्यसन नहीं रखते है.

३ वंशवृक्ष जोगापुरा के महाराज.

१ तेजसिंह ( जोगापुरा वाद मणादर राजकुल वंशवृक्ष में नं $\frac{२४}{८}$ वाला. )

२ दलपतसिंह (मणादर) ×

२ $\frac{}{६}$ मानसिंह (जोगापुरा)

नोट—जोगापुरा ठिकाने की जागीर में राजहक आठआनी का ठहराव है, परन्तु वि. सं. १९७९ में दूसरे ठहराव से सालाना रु. ५००) राजहक के नकद लेने का तय हुआ है.

## मंढार परगने मंढार के राजसाहेबान.

मंढार ठिकाने की जागीर नं. $\frac{२०}{१}$ महाराव मानसिंह उर्फ उम्मेदसिंह के तीसरे कुमार नं. $\frac{२१}{२}$ जोरावरसिंह ( देखो देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष. ) को वि. सं. १७७५ में दी गई थी, उनके दो पुत्र केशरीसिंह व वख्तसिंह थे, उन दोनों के दरमियान मंढार की.

जागीर का पांचदुआई ( तीन हिस्से बडे कुमार को व दो हिस्से छोटे को ) बंट होकर दो पांती इस ठिकाणे में हुई. जिसमें बडे कुमार कैशरीसिंह की ' वडी पांती मंढार ', व छोटे बख्तसिंह की ' छोटी पांती मंढार ' इस नामसे जागीरें कहलाई गई. इस ठिकाने में राज हक आठ आनी बटवारा से वसूल होता है.

मंढार के राजवियों को पहिले ' राजश्री ' का खिताव था, और कहावत में ' मंढार साहेबा ' कहलाते थे, लेकिन पालणपुर रियासत से इनको ' राएजी ' व ' रावजी ' का खिताव तहेरीर में लिखा जाता है, और जोधपुर रियासत में कुरब १ व ' बांहपसाव ' की इज्जत है, सिरोही रियासत में इनका दर्जा सब सरदारों से ज्यादह और नादीआ, अजारी व जोगापुरा के महाराजों से कम गिना जाता है. वि. सं. १९८१ के दशहरा के दरबार में मोजूदा महाराव साहिब ने मंढार की दोनों पांती के राजश्री को 'राजसाहेबा' का खिताव अता फरमाने से अब वे ' राजसाहबान ' हुए है.

### ४ वंशवृक्ष राजसाहेबा मंढार वडी पांती.



## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ जोरावरसिंह को वि. सं. १७७५ में मंढार की जागीर मिली. इसकी माता बारडजी तख्तकुंवरदे सुदासणा के बारड सरदारसिंह की पुत्री थी. यह बात मशहूर है कि माजी बारडजी सिरोही पधारते थे तब रास्ते में निंबज ठिकाने का गांव देदापुर के थाणेदार ने उससे दाण मांगा, जिससे मंढार व निंबज दरमियान लडाई हुई, और जोरावरसिंह ने निंबज का देदापुर गांव छीन लिया. इसकी पुत्री गुलाबकुंवरबाई का विवाह जोधपुर के महाराजा बजेसिंह के कुमार फतहसिंह के साथ किया गया. जोरावरसिंह ने वि. सं. १८१६ में बडुआ को सीख दी.

नं. २ कैशरीसिंह--अपने पिता के देहान्त होनेपर मंढार बडी पांती के राजश्री हुए. इसके तीन राणी थी, जिसमें मेडतणीजी सूरजकुंवर सींदरली के राठौर जेतसिंहोत की पुत्री अपने पति के पींछे वि. सं. १८६१ में सती हुई. कैशरीसिंह की पुत्री सरसकुंवर बाई का विवाह जोधपुर के महाराजा भीमसिंह फतहसिंहोत के साथ किया गया था, जो जोधपुर में सती हुई.

नं. ३ रत्नसिंह अपने पिता गुजरने पर वि. सं. १८६१ में पाट बैठा. इसने सिरोही के महाराव उदयभाण से विरुद्ध होकर,मंढार दूसरी पांती के राजश्री: राजसिंह व पांथा-वाडा के चीबा चौहान पदमसिंह को भी साथ रखकर,पालणपुर रियासत की मातहती में जाकर वि. सं. १८७४ का काती सुद २ के रोज अपनी जागीर की आमदनी की आधी पैदायश लिख दी, लेकिन अंग्रेज सरकार के तरफ से मंढार ठिकाना वापस सिरोही रियासत को सुपुर्द करने का हुक्म होनेसे,वि. सं.१८८० के मागसर वदि २ की तहरीर से पालणपुर रियासत ने सिरोही को सुपुर्द कर दिये. इसकी राणी चांपावतजी ‘ चंदादे ’ वि. सं. १८८४ में अपने पति के पीछे सती हुई, जिसकी छत्री वि. सं. १८८६ में बंधाइ गई. कैशरीसिंह की पुत्री उमेदकुंवर बाई का विवाह उदयपुर के महाराणा भीमसिंह के कुमार जुवानसिंह के साथ किया गया. इसने वि. सं. १८३७ में बडुआ को सीख दी थी. इसको कुंवर पदे की हालत मे वि. सं. १८३० में जोधपुर रियासत से एक कुरब व बांहपसाव की इज्जत दी गई थी.

नं. ४ रूघनाथसिंह वि. सं. १८८४ में पाट बैठा, और वि. सं. १८८८ में बडुआ को सीख दी. इसका पुत्र नं. ५ दूर्जनसिंह कुवर पदे देवलोक हुआ, जिसकी पुत्री गुलाबकुंवर बाई का विवाह जोधपुर के महाराजा तख्तसिंह के कुमार रणजीतसिंह के साथ किया गया.

नं. ६ फतहसिंह वि. सं. १९२० में अपने दादे के देहान्त होने पर पाट बैठा. इसकी एक पुत्री चांदकुंवरबाई का विवाह जोधपुर के महाराजा तख्तसिंह के पौत्र मोडसिंह

जोरावरसिंहोत के साथ हुआ, और दूसरी पुत्री कृष्णकुंवर का विवाह वांसवाडा के महारावल शंभूसिंह लक्ष्मणसिंहोत के साथ किया गया. इसका देहान्त होने पर नं. ७ शिवनाथसिंह वि. सं. १९४६ में पाट वैठा, मगर वह अपुत्रवान गुजर जाने से राजवियान के रिवाज मुआफिक मंढार वडी पांती की जागीर खालसा राज हुई. राजश्री शिवनाथसिंह की तीन राणीयां में एक करणावतजी सोहतनकुंवर समदरली के रावल सूरताणसिंह हिम्मतसिंहोत की पुत्री, व दूसरी राणी भटियाणीजी गुमानकुंवर गोठडा के भाटी लालसिंह नाथुसिंहोत की पुत्री, और तीसरी राणी चांपावतजी सरेकुंवर दासफां के राठौर शक्तसिंह वदनसिंहोत की पुत्री है, ( जिससे बाई सोहनकुंवर का जन्म हुआ. ) इनको वि. सं. १९२२ के जेठ सुद ७ को रियासत जोधपुर से कुरब १ व बांहपसाव की इज्जत दी गई.

नं. ६/१ राजसाहेब भोपालसिंह के वडाऊओं को आवाडा गांव जागीर में था. नं. ७ राजश्री शिवनाथसिंह का देहान्त होने पर उनकी राणी करणावतजी व चांपावतजी ने भी मंढार की वडी पांती की जागीर, खालसा राज करने की दरख्वास्त की थी. मगर मरहूम महाराव केशरीसिंह साहिब का मुकाम मंढार हुआ, तव उनकी इच्छा मंढार वडी पांती का पडवा कायम रखने की होनेसे उसने नं. ६/१ भोपालसिंह को खालसा की हुई मंढार की वडी पांती, खास शर्तों से इनायत करके वडीपांती के पाट वैठाया, जिससे आवाडा की जागीर व मंढार वडी पांती में से गुडवाडा गांव खालसे राज हुए. इस समय मंढार वडी पांती में राजसाहेव भोपालसिंह विद्यमान है.

वि. सं. १९८१ के दशहरे के दरवार में मौजूदा महाराव साहिब वहादूर ने इनको राजसाहेवा का खिताब अता फरमाया है, जिससे अब "राजश्री" के बजाए राजसाहेवा के इलकाव से तहरीर होती है. इनके तीन राणी जिस्मे १ चांपावतजी चमनकुंवर गांव दासफां के राठौर समरसिंह लालसिंहोत की पुत्री. २ भटीयांणीजी भूरकुंवर गांव डकातरा के भाटी सुमेरसिंह सेवसिंहोत की पुत्री. ३ चांपावतजी इन्द्रकुंवर गांव वाकरा के राठौर पीरसिंह सोवजी की पुत्री ( जिससे चंदनकुंवर वाई व कुमार मानसिंह के जन्म हुए. )

नोट—मंढार वडी पांती की जागीर में राजहक आठआनी वटवारा से वसूल होता है.

## ५ वंशवृक्ष राजसाहेबां मंढार छोटी पांती.




## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ वख्तसिंह को मंढार की जागीर के पांच हिस्सों में से दो हिस्से मिले, और मंढार बडी पांती के मुआफिक उस से दूसरे दर्जे के मान मरतबा व कुरब हांसिल हुए, इसने वि. सं. १८३७ में वडुआ को सीख दी.

नं. २ जेतसिह अपने पिता के पीछे पाट बैठा. इसने वि. सं. १८५४ में वडुआ को सीख दी.

नं. ३ राजसिंह के पाट बैठने का वडुआ की पुस्तक में दाखला नहीं है, लेकिन वि. सं. १८७४ में पालणपुर की मातहती में जानेका जो लिखत तहेरीर हुआ है, उससे पाया जाता है कि, उक्त संबत में राजसिंह मंढार छोटी पांती के राजश्री थे. यह अपुत्रवान गुजरने से इसका छोटा भाई नं. ३/१ अभयसिंह पाट बैठा. अभयसिंहने वि. सं १८८८ में वडुआ को सीख दी.

नं. ४ सबलसिंह अपने पिता के पीछे पाट बैठा, इसके बाद नं. ५ पृथ्वीराज वि. सं. १९२४ में राजश्री हुए. पृथ्वीराज ने रियासत में फौजदार की जगह पर बहुत अरसा तक काम दिया था. इसका देहान्त वि. सं. १९५७ में हुआ.

नं. ६ उदेराज वि. सं. १९५७ में पाट बैठे, मगर तीन वर्ष के कम अरसे में इसका देहान्त हुआ, जिससे इसका पुत्र नं. ७ सरदारसिंह राजश्री हुए, मगर यह अपुत्रवान गुजरने से इसका भाई नं. ७/१ मोहोवतसिह मौजूदा मंढार छोटी पाती के राजसाहेवां है, (जो जागीर से वंट लेकर अलग नहीं हुए थे.) इसको रियासत ने खास शर्तों के साथ छोटी पांती मंढार के राजश्री मुकरर किये. वि. सं. १९८१ के दशहरा के दरबार में महाराव साहब बहादुर ने इनको राजसाहेवां का खिताब अता फरमाया है.

इसकी राणी राणावतजी गुलाबकुंवर, राणावत शिवनाथसिंह देवीसिंहोत की पुत्री है, ( जिससे बाई ओच्छवकुंवर का जन्म हुआ. )

इस छोटी पांती की जागीर में नं. ३/४ मदनसिंह नामी सरदार हुआ है, जिसका मरतबा पाटवी राजश्री के बराबर का रियासत में था, और खुद महाराव इसको "काकाश्री मदनसिंहजी" इस लफ्जों सें तेहरीर करते थे, इसको वीजुआ गांव रियासत से दिया गया था, लेकिन उसके लिये भटाणा के ठाकुर ने अपना दावा जाहिर कर बगावत की, जिससे अंग्रेज सरकार के हुकम से यह गांव किसी को नहीं देते खालसा राज रक्खा गया. मदनसिंह को रियासत जोधपुर से वि. सं. १८९० मे कुरब १ व बांह पसाव की इज्जत दी गई थी.

नोट—संढार छोटी पांती की जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है.

---

### ६ वंशवृक्ष काछोली परगने रोहीडा के लखावत.

१ सूरसिंह (राजकुल वंशवृक्ष में नं. १६/१ वाला.) ओ. ग्रां. काछोली.
 |
२ सबलसिंह
 |— ३ केशरीसिंह
 | |
 | ४ भारसिंह
 | |— ५ जगतसिंह
 | | |— ६ दोलतसिंह
 | | | |
 | | | ७ अणंदसिंह
 | | | |— ८ अनुपसिंह
 | | | | |— खुसालसिंह ×
 | | | | |— जालमसिंह ×
 | | | | |— ९ शेरसिंह
 | | | | |— १० सग्रामसिंह
 | | | | | |
 | | | | | ११ गुमानसिंह ×
 | | | | |— १० उम्मेदसिंह (द) ×
 | | | | | | गोद
 | | | | | ११ जुवानसिंह (द) ×
 | | | | | | गोद
 | | | | | १२ भोमसिंह (खारिज हुआ)
 | | | | | |
 | | | | | १३ सरुपसिंह (मौजूदा ठाकुर)
 | | | | |— १० लखसिंह (द)
 | | | | | |— ११ तेजसिंह (द)
 | | | | | | |— भोमसिंह (गोद गया)
 | | | | | | |— १२ रायतसिंह (द)
 | | | | | |— जुवानसिंह (गोद गया)
 | | | | |— गुलाबसिंह × (वि. सं. १८१८ में काम आया)
 | | | |— सरदारसिंह ×
 | | | |— ८ अमरसिंह (द) ×
 | | |— फीरतसिंह ×
 | | |— रणछोड ×
 | | |— जयसिंह ×
 | |— ५ प्रतापसिंह
 | | |— कुशलसिंह ×
 | | |— सूरजमल ×
 | | |— पहाडसिंह ×
 | | |— ६ अभयसिंह (द)
 | | | |
 | | | ७ शंभुदान (द) (पांच देवल में था)
 | | |— ६ फत्तसिंह (२)
 | | |— भीमसिंह ×
 | | |— ७ प्रेमसिंह (२)
 | | |
 | | ८ लालसिंह (२)
 | | |— ९ भारतसिंह (द)
 | | | |
 | | | १० शिवनाथसिंह (३) ×
 | | |— ९ दोलतसिंह
 | | |
 | | १० मोहोवतसिंह (४)
 | | |
 | | ११ अमरसिंह (४) ×
 | |— गुमानसिंह ×
 | |— वख्तसिंह ×
 |— गरीबदास ×

## उपर्युक्त वंशवृक्ष काछोली के लखावतों का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १. सूरसिंह यह महाराव रायसिंह ( दूसरे ) का छोटा भाई था. इसने सिरोही की गद्दी छीन लेनेका प्रयत्न किया था, परन्तु सफलता नहीं मिली, जिससे जोधपुर चला गया, वहां पर भाद्राजण की जागीर २५ गांवो से मिली थी, लेकिन पीछेसे वि. सं. १६७१ में काछोली की जागीर महाराव ने दी, जिससे काछोली में आ गये.

नं. $\frac{७}{१}$ शंभूदान नाओलाद गुजर ने से उसका गांव 'पांचदेवल' खालसा राज हुआ.

नंबर १२ भोमसिंह ने नंबर $\frac{१०}{३}$ शिवनाथसिंह को मार डाला जिससे काछोली की जागीर खालसा हुई थी, मगर पीछे से मौजूदा महाराव साहब ने परवरिश करके इसका पुत्र नं. १३ सरुपसिंह को ठहराव नं. ७१९ ता. २७ मेई सन १९२३ ई. से पार्टिशन के कानून मुआफिक राजहक की आनी, राणावत रत्नसिंह जणापुर वाले को जणापुर की उसकी जागीर के एवज में देकर, काछोली के लखावत का हिस्सा आवगी पांती से दे दिया.



## प्रकरण ३ रा.



### लखावत रियासत जोधपुर.

सिरोही के देवडा चौहानों की लखावत शाखा के खानदान वालों में ' देवातरा ' व ' वीसलपुर ' के लखावत है. जिसमें देवातरा के लखावत देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष में नं. १९ महाराव वेरीसाल ( पहिले ) की ओलाद के उतरोत्तर वारिस है, और वीसलपुर के लखावत राजकुल वंशवृक्ष में नं. १० महाराव जगमाल के दूसरे कुमार नं. ११/१ मेहाजल की ओलाद वाले है. वीसलपुर के लखावतों का भाइबन्धु का नाता वर्तमान समय में भी सिरोही रियासत के साथ चलू है, मगर देवातरा वालों का कोई ताल्लुक सिरोही रियासत सें या दूसरे सरदारों से होना पाया नहीं जाता, बल्कि देवातरा में लखावत देवडे है ! ऐसा भी शायद ही किसी को मालूम होगा.

### १ देवातरा ( इ. जोधपुर ) के लखावत.

देवातरा के लखावतों का मूल पुरूष नं. १९ महाराव वेरीसाल थे. सि. रा. इ. की पुस्तक की पृष्ट २६७ की टीपण्णी में महाराव वेरीसाल के पीछे उसके पुत्र नं. २० सूरताणसिंह गद्दी पर आनेका स्वीकार नहीं किया गया है, लेकिन बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि महाराव वेरीसाल वि. सं. १७५३ में देवलोक होने बाद, सूरताणसिंह गद्दी पर बैठा, जो एक साल के अरसे बाद यानी वि. सं. १७५४ में महाराव छत्रसाल ने गद्दी छीन लेनेसे वह जोधपुर चला गया, वहां उसको जोधपुर रियासत के तरफ से देवातरा की जागीर मिली. इनका पुश्तनामा वडुआ की पुस्तक से नीचे मुआफिक उपलब्ध होता है.




उपर्युक्त वंशवृक्ष में नं. ४ जुवानसिंह वि. सं. १८६१ मे जोधपुर की फौज सिरोही पर आई तब फौज में शरीक था. नं. ४ और नं. ४/१ नाओलाद गुजर जाने बाद, जोधपुर

रियासत में इनकी कदर घट गई, वल्कि वीसलपुर के लखावत देवडा भूपतसिंह वेरीसालोत ने वि. सं. १८६८ में देवातरा की जागीर मिलने के वास्ते, जोधपुर के महाराजा मानसिंह को अर्ज गुजारीथी, जो कबूल नहीं होते उसके एवजमें वीसलपुर की राज की बाव जोधपुर रियासत से मुआफ हुई थी, वैसा जोधपुर के महाराजा का वि. सं. १८६८ के पोस सुद ११ वार बुध के परवाने से मालूम होता है. इस वक्त देवातरा से कौन २ लखावत राजपूत है उसका पुरा पता मालूम नहीं हुआ है.

२ विसलपुर के लखावतों का मूल पुरुष ( देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष में नं. $\frac{११}{१}$ वाला ) मेहाजल को सिरोही रियासत से वागसिण पट्टा की जागीर मिलीथी. जब कि सिरोही के महाराव नं. १४ मानसिंह ने अपने देहान्त के समय वि. सं. १६२८ में नं. $\frac{१३}{२}$ सूरताणसिंह को अपने पीछे गद्दी वारिस ठहराया, तव नजदीकी रिशतेदारी के रुह से मेहाजल के पुत्र कल्याणसिंह का हक, सिरोही की गद्दी पर वमुकावले सूरताणसिंह के ज्यादह था. महाराव सूरताणसिंह बारह वर्ष की बालक अवस्था में गद्दी पर आये, जिससे महाराव के मुसाहिव देवडा वजा ने नाबालगी का लाभ लेकर सिरोही की गद्दी दबा लेने की तजवीज करने से, कल्याणसिंह नें मेवाड के महाराणा की मदद से वि. सं. १६३० में देवडा वजा को भगा दिया, और खुद सिरोही की गद्दी पर बैठ गया, लेकिन उसको महाराव सूरताणसिंह ने वापस निकाला, जो अहवाल प्रथम विभाग में महाराव सूरताण-सिंह के प्रकरण में सविस्तर आ चूका है.

कल्याणसिंह ने जोधपुर के मोटाराजा उदयसिंह के पास नागोर जाकर रहने बाद, उसका सहारा लेकर कई दफे पुनः सिरोही की गद्दी पर बैठने का प्रयत्न किया, परन्तु सफलता प्राप्त न हुई, जिससे वि. सं. १६४६ में जोधपुर के मोटाराजा उदयसिंह ने इसको भाद्राजण पट्टा की जागीर ८४ गांवों से दी. बाद कल्याणसिह की ओलाद वालों ने कभी मेवाड के महाराणा की, और कभी जोधपुर के राठौरों की सेवा की, जिससे उनकी जागीरें रद्द बदल होती रही. जब कि सिरोही की गद्दी पर महाराव अखेराज दूसरे हुए, तब उसके सहारे से वि. सं. १७०५ में विसलपुर पट्टा की जागीर कल्याणसिह के पोता हरदास ने बालीसा चौहानों से छीन कर ली, जबसे विसलपुर पट्टा की जागीरें कल्याणसिंह की ओलाद वालों के पास है, और वे 'विसलपुर के लखावत' के नाम से मशहूर है.

सिरोही के महारावों ने शाही सेवा का अस्वीकार करने से, मुगल सलतनत के बादशाहों के साथ उनका आखिर तक विरोध चला आया, मेवाड के प्रख्यात महाराणा प्रतापसिह के पीछे उसका कुमार महाराणा अमरसिह ने भी, शाही तावेदारी का स्वीकार कर लिया, जिससे राजपूताना में सिर्फ स्वतंत्र राज्य सिरोही रह गया. उस समय से सिरोही राज्य की सीमा चारों तरफ से दवाने की शुरूआत हुई, उदयपुर के महाराणा ने

गोडवार का प्रदेश अपने कब्जे किया, बाद वह इलाका जोधपुर रियासत में चला गया, जिससे विसलपुर पट्टा (गोडवार में था) जो सिरोही रियासत के तरफ था, वह भी जोधपुर रियासत के तरफ चला गया. ईसी कारण से विशलपुर के लखावत जोधपुर रियासत के गिने गये है.

विसलपुर के लखावतों में वर्तमान समय में मुख्य विसलपुर, वांकली व कोरटा के लखावतों की वडी जागीरें है. जिनके पाटवियों का वंशवृक्ष दिया जाता है.

१ वंशवृक्ष विसलपुर परगने गोडवार रियासत जोधपुर के लखावत देवडा चौहान.



मौजूदा ठाकुर साहब. विशलपुर ( रियासत जोधपुर ).



ठाकुर साहब किशोरसिंह साहब. ठिकाना विशलपुर ( रियासत जोधपुर ).

[ विभाग दूसरा पृष्ट २१ नं. ९ ]

The Luhana Mitra P. Press, Baroda

## उपर्युक्त किसलपुर के वंशावृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ मेहाजल सिरोही के महाराव नं. १० जगमाल के दूसरा पुत्र था. वडुआ की पुस्तक मुआफिक इसको महाराव जगमालने वि. सं. १५४० में वागसिण के पट्टा की जागीर दी. यह वि. सं. १५६२ में लीहीआणागढ महाराव अखेराजने लिया उस लडाई में काम आया. इसकी पुत्री रेवाकुंवर का विवाह जोधपुर के मोटाराजा उदयसिंह के साथ हुआ था. वि. सं. १५४० में इसने वागसिण गांव से वडुआ को सीख दी.

नं. २ कल्याणसिंह ने सिरोही की जागीर छोड कर वि. सं. १६०५ में भाद्राजण पट्टा की जागीर ८४ गांवों से ली, ऐसा वडुआ की पुस्तक में लिखा है. सि. रा. इ. की पुस्तक से पाया जाता है कि, जब कि वजा देवडा ने महाराव सूरताणसिंह को हटाकर चार महिनों तक सिरोही में राज्य किया, वाद कल्याणसिंह सिरोही की गद्दी पर आया, और सूरताणसिंह ने अपनी पन्द्रह वर्ष की अवस्था होनेपर इससे राज्य ले लिया. इस पर से पाया जाता है कि इसने कम समय तक सिरोही में राज्य किया, परन्तु वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि इसने तीन वर्ष तक सिरोही में राज्य किया था. वि. सं. १६३१ में यह सिरोही से हट चूका था, बाद जोधपुर के मोटाराजा उदयसिंह की सहायता से वि. सं. १६४६ तक इसने सिरोही पुनः प्राप्त करने का प्रयाश किया था, और वि. सं. १६६१ में इसका देहान्त हुआ, ऐसा मूतानेणसी की ख्यात की पुस्तक से मालूम होता है, उक्त पुस्तक में लिखा है कि इसको मेवाड के महाराणा उदयसिंह ने सहायता देकर सिरोही की गद्दी पर बैठाया था, यदि यह बात सही हो तो इसने वि. सं. १६२८ में हीं सिरोही की गद्दी प्राप्त की होगी, कल्याणसिंह ने मेवाड के महाराणा प्रतापसिंह को सहायता करके आश्रय दिया था, जिसके विषय में वडुआ की पुस्तक में निम्न सोरठे लिखे हुए हैं.

" रहीयो धर रखपाल, लाही बफेगो लोहेडे; थडोयो धमल ढोलाव, पाण जातो प्रतापसी. "
" पातल दहतां पाम डगीयो मंडीया देवडा; आपे आवु राव थांभे तों ने जगफल. "

दोहो

" कटारो कल्याण तणो, राव वहेसो राण; प्रकट कियो प्रतापसी, चहुखंड चहुआण. "

वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि कल्याणसिंह के पुत्रों में नं. $\frac{2}{1}$ पसायण को सगालिया की जागीर, नं. $\frac{2}{2}$ रायमल को भटवाडा की जागीर, व नं. $\frac{2}{3}$ देवीसिंह को वेडला की जागीर मिली थी, परन्तु पाया जाता है कि उन्हों की ओलाद आगे नहीं वढी है. ( लेकिन मू. ने. ख्या. से पाया जाता है कि, पसायण को लक्ष्मण नामका पुत्र था. और मेहाजल को जेता व द्वारिकादास नामके दूसरे दो पुत्र थे, जिसमें द्वारिकादास के तरफ वि. सं. १६८० में नवसरा पट्टा की जागीर थी. द्वारिकादास के पुत्र केसोदास था. उक्त

पुस्तक से यह भी पाया जाता है कि जेता को कान्ह व करण नामके दो पुत्र थे, जिसमें कान्ह का पुत्र केशरीसिंह था. ) नं. $\frac{२}{१}$ पर्वतसिंह को सोकडा की जागीर मिली, जिसकी ओलाद में क्रमशः २ सुजा, ३ लूणा व उसका भाई कानसिंह हुए, लूणा के ओलाद न होने से कानसिंह के वाद नं. ४ केरींग, नं. ५ भावसिंह, नं. ६ हरदसिंह, नं. ७ खुमसिंह नं. ८ मालसिंह, नं. ९ राजसिंह, व नं. १० देवीसिंह हुए.

नं. ३ आसकरण जोधपुर के मोटाराजा उदयसिंह की सेवा में उपस्थित होकर अपने छोटे भाई नं. $\frac{३}{१}$ पताराव को जागीर सुपुर्द करके देहली गया. मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि इसके तरफ मोटाराजा उदयसिंह ने दिया हुआ ‘ नवसरा ’ पट्टा की जागीर थी. वर्तमान समय में इनकी ओलाद वालों के तरफ वांकली पट्टा की जागीर है, जिसका वंशवृक्ष नं. २ का इसप्रकरण में दिया गया है.

नं. $\frac{३}{१}$ पताराव के विषय में बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि इसके तरफ भाद्राजण पट्टा की जागीर थी. वि. सं. १६७० में यह १४० सवारों के सहीत महाराणा अमरसिंह की सहायता में ‘ अरवड केवडा की नाल ’ में काम आया. इसकी पुत्री गंगाकुंवर का विवाह जालोर के राठौर रत्नसिह महेशदासोत ( जिसकी ओलाद वाले ‘ सीतामऊ ’ के राजा हैं. ) के साथ हुआ था. इसके छोटा भाई नं. $\frac{३}{२}$ महेशदास को ‘ पेरवा ’ की जागीर दी थी, मगर पाया जाता है कि उसका वंश नहीं चला.

नं. ४ हरीदास के विषय में, मू. ने. ख्या. की पुस्तक से मालूम होता है कि इसके तरफ भाद्राजण की जागीर थी. बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि वि. सं. १६७० में इसको ८४ गांवों से ‘ खोड खोंवाडा ’ की जागीर मेवाड से मिली, वि. सं. १७०५ में इसको विसलपुर का पट्टा २४ गांवों से मिला. उक्त पुस्तक में यह भी लिखा है कि उस समय में मेवाड में राणा जगतसिंह था, और वीसलपुर में ‘ तोगा ’ नामका वालीसा चौहान था, तोगा वालीसा वीर राजपूत था, मेवाड के महाराणा से उसने कईवार युद्ध किये थे. हरीदास ने तोगा को मार कर वीसलपुर लिया. इस विषय में छंद में कवि कहता है कि—

“ भड सन मेवाडरा लाख दल भांजीया, नाम तोगा तणे जगत नासे;
वाद वादां तणां जायगा वंधाले, वड थो हांफता रा' तुंहीजवापे. ”
“ कलहर विढा तणा अगम दश काढीया, लोभीयो घणारां देश लीधा;
देवडा हीर ने दनीरो दाखवे, मार मेवासीआं सुत कीधा. ”
“ रामतां गोकां आदा ही नर वई, भाखर रो काढीया भाव भागा;
पडीया सींग वेडां तणा पतावत, लखांरा सींग समान लागा. ”

हरीदास के भाई नं. $\frac{४}{१}$ गोरधन को ‘ वरोलीआ गांव ’ मिला था. नं. $\frac{४}{१}$ गोरधन व उसके भाई नं. $\frac{४}{२}$ जोधसिंह व नं. $\frac{४}{३}$ नगसिंह यह तीनों भाई ‘ खोडगांव ’ के पुराने

तलाव पर लडाई में काम आये, जिसमें गोरधन की छत्री भाद्राजण गांव में बंधाई गई. हरीदास के आठ राणीयां और चौदह पुत्र थे. इसने वि. सं. १७०५ में 'खोडगांव' से बडुआ को सीख दी थी.

नं. ५ इसरदास बीसलपुर में पाट बैठा. पाया जाता है कि मेवाड के राणा का पक्ष छोड देने से 'खोड खीवाडा' की जागीर इनके हाथ से छूट गई.

नं. $\frac{५}{२}$ श्यामसिंह को 'सामपुरा गांव' मिला, इसकी ओलाद में क्रमशः २ गजसिंह, और गजसिंह के पुत्र ३ सूरतसिंह व नं. $\frac{३}{१}$ बीका हुआ, सूरतसिंह सामपुरा में काम आया, जिससे बीका की ओलाद में यह गांव रहा. उसके बाद नं. ४ भीमसिंह, नं. ५ सूरतसिंह व नं. ६ जीवराज हुए. जीवराज के पुत्र नं. ७ बहादुरसिंह मौजूदा ठाकुर है, व उसका भाई भीमसिंह भी मौजूद है.

नं. $\frac{५}{३}$ भवानसिंह को 'भागली' गांव मिला, इसकी ओलाद में क्रमश २ दुर्गासिंह, ३ उम्मेदसिंह, ४ तख्तसिंह, व ५ बसनसिंह हुए. बसनसिंह वि. सं. १८४६ में 'चाणोद' में काम आया, और उसका भाई पनसिंह भागली में काम आया. बसनसिंह के बाद नं. ६ ओखसिंह व नं. ७ प्रतापसिंह हुआ. प्रतापसिंह वि. सं. १९२२ में भागली में मीणों के साथ झगडा हुआ उसमें काम आया, इस झगडे में नं. ५ बसनसिंह के भाई मानसिंह का पोता सबलसिंह बीरमोत भी काम आया. प्रतासिंह के बाद नं. ८ महोबतसिंह व नं. ९ सरूपसिंह हुए. सरूपसिंह इस समय में 'भागली' की जागीर का पाटवी सरदार है. भागली के छोटभाईओं में नंबर ४ तख्तसिंह के भतीजा चेनसिंह रायसिंहोत का पुत्र सूरतसिंह वि. सं. १९१७ में 'चाणोद' पट्टे में काम आया, और नं. ३ उम्मेदसिंह का एक भतीजा जीवराज बीरभाणोत के पोता गजेसिंह गुमानसिंहोत वि. सं. १९२३ में जोधपुर की फौज के साथ गया था, जो तख्तगढ में काम आया. और दूसरा भतीजा बदासिंह पुरसिंहोत का पुत्र तेजसिंह वि. सं. १९०५ में भागली में काम आया.

नं. $\frac{५}{४}$ बिहारीदास को 'बलवना' व नं. $\frac{५}{५}$ दयालदास को 'बरोलीआ' गांव मिले, लेकिन उसकी ओलाद वालों का अहवाल मालूम नहीं हुआ, वजह यह हुई कि इन्ही गाँवों में पीछे से और भी गये हुए हैं, जिससे शायद पांती पड गई हो !

नं. $\frac{५}{६}$ साहेबखान को 'गलथणी' गांव वि. सं. १७०० में मिला, जिसकी ओलाद में क्रमशः २ गोपालसिंह, ३ रामसिंह, ४ भीमसिंह, व ५ श्यामलदास हुए. श्यामलदास ने वि. सं. १८०६ में बडुआ को सीख दी. इसके पुत्र नं. ६ इन्द्रासिंह, नं. $\frac{६}{१}$ नारायणसिंह, नं. $\frac{६}{२}$ वजेसिह, व नं. $\frac{६}{३}$ मालसिंह यह चारों भाई वि. सं. १७९० में गलथणी में काम आये, जिससे इनसे छोटा पुत्र नं. $\frac{६}{४}$ नारायणदास पाटवी हुआ. नारायणदास ने वि.

सं. १८२८ में वडुआ को सीख दी. नारायणदास के बाद नं. ७ अनाडसिंह, ( वि. सं. १८६४ ) नं. ८ कनकसिंह, ( वि. सं. १९०१ ) नं. ९ कहानसिंह, (वि. सं. १९३३) नं. १० मालसिह, ( वि. सं. १९४४ ) इस मुआफिक पाटवी हुए. मालसिंह के पुत्र नं. ११ केशरीसिंह व उनके भाई प्रतापसिंह, नारसिंह व समर्थसिंह है. नं. ११ केशरीसिंह ने श्रीमुंजी वावा की आज्ञा से वि. सं. १९६९ में केशराबाद नामका गाँव बसाया. मालसिंह का भाई अजेतसिंह मुंजी वावा नामक योगी पुरूष का कृपा पात्र शिष्य है. मुंजी बावा ने वि. सं. १९५६ के जेठ वदि २ को अजेतसिंह के 'ऐचव' नामक अरहट पर समाधि ली, जहांपर अजेतसिंह ने वडा मन्दिर वंधाकर गुरू ऋण अदा किया है, और उसी स्थान में रहकर गुरु पादुका की पूंजन करते है. यह 'महाराज अजेतसिंह' गलथणी वाला' इस नामसे राजपूताना में प्रसिद्ध है.

नं. ५/७ सूरसिंह को 'कोलीवाडा' मिला था, मगर इसकी ओलाद उस गाँव में है या नहीं यह मालूम नहीं है, क्योंकि उक्त गांव में पीछे से और भी गये हुए है.

नं. ६ जगतसिंह वि. सं. १७४६ में 'पालडी' में काम आया. इसके भाईओं के परिवार का अहवाल मालूम नहीं हुआ.

नं.. ७ दलसिंह ने वि. सं. १७९१ में बडुआ को सीख दी. यह वीसलपुर में काम आया. इसका भाई नं. ७/१ गरीवदास को पेरवा गांव मिला था, मगर उसकी ओलाद वाले सव नाओलाद गुजर गये है. नं. ७/२ अभयसिंह को वीसलपुर गाँव में ही कुछ वंट मिला. अभयसिंह का पुत्र नारसिंह 'कोयडा' में काम आया, उसके तीसरा पुत्र लाडसिंह की ओलाद में सीर्फ खेमसिंह धुलसिंहोत है, जो वीसलपुर में मौजूद है.

नं. ८ उदयभाण ने वीसलपुर में महल वनाया. वि. सं. १८०१ में इसने बडुआ को सीख दी. इसके तीन पुत्र नं. ९ वेरीसाल, नं. ९/३ महासिंह, व नं. ९/४ कल्याणसिंह वि. सं. १८२६ में 'सादडी' में युद्ध में काम आये, जिनके साथ और नौ राजपूत भी मारे गये.

नं. ९ वेरीसाल 'सादडी' में काम आया, जिससे इसका पुत्र नं. १० हिम्मतसिंह वीसलपुर पाट वैठा, लेकिन चंदरोज में वह भी गुजर जानेसे दूसरा पुत्र नं. १०/१ भूपतसिंह पाट वेठा.

नं. ९/१ नाथुसिंह व नं. ९/२ वख्तसिंह को वरोलीया गांव मिला. वख्तसिंह की ठकराणी जोधीजी वज्रुकुंवर गांव भामरी का जोधा लालसिंह की पुत्री अपने पति के पीछे वि. सं. १८२८ में सती हुई. इसका पुत्र जेतसिंह भी वालकपन में गुजर गया, जिससे वरोलीआ की जागीर नं. ९/१ नाथुसिंह की ओलाद वालों के तरफ रही. नाथुसिह ने वि.

## मौजूदा ठाकुर केप्टन कैसरीसिंह साहब गलथणी.



( लखावत देवडा, रियासत जोधपुर वंशवृक्ष में नं. $\frac{५}{६}$ गलथणी के पाटवी सरदार नं. ११ *कैसरीसिंह पृष्ट २६ पर )

---

*गलथणी इलाके जोधपुर के मौजूदा पाटवी सरदार केप्टन कैसरीसिंह है. देवडा चौहान सरदारों में यह एक आदर्श सरदार गिना जाते हैं. इन्होंने बहादुर सैनिक, मौजीज सरदार तथा विद्वान् लेखक की योग्यता प्राप्त

करके अपने कुछ गौरव का परिचय कराने से इनकी कारकीर्दी का कुछ अहवाल अंकित करना आवश्यक है. राजपूत सरदारों में वर्तमान समय में आलस्य, प्रमाद और दुर्व्यसन का चेप वढ रहा है, और जागीर की आमदनी करजदारी में जा रही है, वैसे चेप से वचने के कारण इन्होंने ई. स. १८८६ में जोधपुर इम्परियल सरवीस के 'सरदार रिसाले' में मामूली सवार की जगह भरती होकर अपनी योग्यता का परिचय देकर 'स्कोड्रन कमान्डर' (केप्टन) का पद प्राप्त किया, और ई. स. १९१९ में पेन्सन पाई, व अपने कुटम्बिओं को भी इसी रास्ते पर लगा दिये, जिसमें महाराज अजीतसिंह के पुत्र 'उमेदसिंह' वर्तमान समय में जोधपुर लेन्सर में 'स्कोड्रन कमान्डर' के स्थान पर है. समर्थसिंह (इसका छोटाभाई) नं. ४३ एरिनपुरा रीझमेंट में व ओहदे सुवेदार थे उसकी सेवा महाराणा साहव उदयपुर ने अंग्रेज सरकार से लोन लेने के कारण वह उदयपुर रियासत की फौज में व ओहदे 'कर्नल' विद्यमान है, जिनको नामदार शाहजादा ने अपने हाथ से चांदी का तकमा इनायत किया है.

इस पुस्तक के लेखक की इसकी सरवीस की सनंदे देखने का मौका मिला जिससे मालूम हुआ कि ई. सं. १८९९ से १९०१ तक यह चाइना की लडाई में तहनात रहा और 'फिल्ड सरवीस' का तकमा पाया. ई. सं. १९११ के कॉरोनेशन दरवार में भरूषापात्र वोडीगार्ड के स्थान पर यह तहनात हुआ, जहां पर अच्छी सेवा वजाने से पंजाव गवरमेंट की तरफ से सनंद के साथ 'गुड सरवीस' का तकमा प्रदान किया गया, ई. सं. १९१३ में 'सिमला कयारीघाट इम्परियल सरवीसट्रुप' के कलास में 'केम्प कमान्डर' नियत हुए, और काम अच्छा वजाने का सरटीफिकेट प्राप्त किया. इ. सं. १९१४ में युरोप की ग्रेट वॉर में यह अपने छोटभाई उमेदसिंह व सरदारसिंह के साथ फ्रान्स की रणभूमि में तहनात रहा, और ता. २१-१२-१४ ई. के रोज व्रिटीश फौज ने 'फेस्टुलिया' की जर्मन ट्रेंच पर हमला किया, उसमें शरिक था, इस युद्ध में सरदारसिंह वडी वीरता के साथ युद्ध करके काम आया, और मेजर ए. डी. स्ट्रोंग (जो जोधपुर लेन्सर के साथ था.) जर्मनों के वोम्ब से जख्मी होकर गिरे, ठाकुर केसरीसिंह ने उस वक्त धैर्य रख कर चोहानों की गौरवता और वीरत्व का पूर्ण परिचय दिया, इसने अपने प्राण की परवाह न करते मृत्युशरण पहुंचे हुए मेजर स्ट्रोंग को उठाया और रीझर्व में सुरक्षित लाने में सफलता प्राप्त की, इस कारगुजारी की कदर करने के वास्ते 'ऑर्डर ऑफ मेरिट' का तकमा दिलाने की मेजर स्ट्रोंग व कर्नल होलडन ने सिफारश की थी. युरोप के महाभारत युद्ध में इसने 'तीन तकमे' व 'एक कडी' प्राप्त करने का सन्मान पाया है.

यह मौजीज व खानदानी सरदार होने से वडे २ खास प्रसंगों में विश्वासपात्र वोडीगार्ड के स्थान पर इसकी सेवा खास तोर पर ली जाती थी, वल्कि पेन्सन पर फारग होने वाद भी (ई. स. १९२१-२२ में) राजपूताना में ग्रासियां भीलों का वलवा हुआ तव जोधपुर रियासत ने इसकी सेवा ली, जहां पर इसने अपना लाग वग व कार्यदक्षता से ऐसी सेवा वजाई कि सख्ती के इलाज काममें नहीं लेना पडा, और सव प्रकार से शान्ति रहने पाई थी.

राजपूत जाति की सुधारणा और उन्नति के वास्ते इनके प्रयत्न वहुत ही प्रशंसनीय है, इनकी कलम से लिखे गये अनेक विद्वतादर्शक व वोधक लेख प्रकट हो चूके है, और इनकी तरफ से प्रसिद्ध हुए 'राजपुत जाति को सन्देश' व 'राजपूतों का आदश' नामक पुस्तकों से राजपूतों की उन्नती के वास्ते यह कितना प्रयाश कर रहे हैं वह स्पष्ठ मालूम होता है. मातृभूमि पर अत्यंत प्रेम होने के कारण, जवकि इसकी जागीर का गांव 'गलथणी' की आवहवा अच्छी होने से उस स्थान पर अंग्रेज सरकार ने 'राजपूताना डिवीझन' के वास्ते फौजी केम्प वनाना निश्चय किया, और महाराजा जोधपुर की तरफ से मंजूरी देदी गई, तव इसने अपनी मौरूसी जागीर छोडना अस्वीकार किया. महाराजा साहव जोधपुर ने 'गलथणी' की जागीर के वदले में उससे करीव तीन गुणी जागीर और दूसरे अनेक प्रकार के फायदे देना चाहा, वैसे अंग्रेज सरकार के वडे २ अफसरान ने इसकी दील जमाई के वास्ते वहुत प्रकार से समजुत की, परन्तु मातृभूमि छोडने में मान हानी और खानदानी ताल्लुकात में फर्क आने जैसा होने से इसने इनसाफ पाने के वास्ते अपनी दलीलें इस ढंग से पेश की कि जोधपुर महाराजा साहव ने उससे नाखुश नहीं होते इनसाफ देने के लिये शिफारस की, और न्यायी अंग्रेज सरकार ने उस पर गोर करके इनसाफ देने के वास्ते अपनी योजना मुलतवी कर दी.

ठाकुर केसरीसिंह के बहुत से सरटीफिकटों की नकलें लेखक को प्राप्त हुई है, लेकिन स्थल के संकोच के कारण उपर्युक्त ख्यात प्रदर्शित करनेवाले सरटीफिकटों की नकल इस स्थान पर अंकित की है, जो और सरदारों के वास्ते दृष्टांत रूप है

---

No. 21/S. M.

15th March 1919.

I am very glad to certify that Captain Kesbrisingh served in the regiment under my command. He executed his duties very dilligently and to my satisfaction. He was one of the most prominent and trustful men in the Regiment who was always entrusted with the most responsible task of guard whenever any, great Officer or their Excellencies the Viceroys or the Commander-in-Chief Visited Jodhpur. He always performed his duties to the satisfaction of all, and pleased me very much with his excellent work.

He was under my command in the Delhi Coronation, 1911 at that time he took every pain to manage every work entrusted to him, so efficiently that not only I, but all the other Officers were very much pleased and highly appreciated his services.

When the great European War took place, he was with me in France. There he showed his brilliance and tact, genius and heroism, his courage and daring spirit. He undoubtedly, took part in every dangerous attack and faced every peril with great coolness and presence of mind. It was due to his utmost efforts that Major Strong with whom he was at the time of a very perilous attack, was saved from death I highly appreciate his worthy services.

I wish him every success in his future career.

Sd/-SHER SINGH, Colonel, Maharaj.
Commanding Officer, Sardar Rissalla.
A. D. C. to H. E. the Viceroy.

---

18th June 1923, JODHPUR,
Rajputana

Thakor Kesrisingh of Galthani is a retired Officer of the Sardar Rissala and had rendered valuable services to the State in connection with Grassia Bhil Bistorbances on the Sirohi Mewar Border in 1921-22 He is a very Loyal gentleman and exercises strong influence with the hill people near his Thikana

Sd/- R. A. LYALL, Lt. Col.
Offg: Political and Judicia
Member of Council,
JODHPUR.

सं. १८३७ में वडुआ को सीख दी, इसके वाद क्रमशः नं. २ मोहकमसिंह (वि. सं. १८८८) नं. ३ वसन्तसिंह ( वि. सं. १८९५ ) नं. ४ जोरावरसिंह, नं. ५ अजेतसिंह ( वि. सं. १९३३) व नं. ६ रावतसिंह हुए, रावतसिंह वरोलीआ का मौजूदा पाटवी है. रावतसिंह के राजसिह व मूलसिह यह दो पुत्र है.

नं. ९/४ कल्याणसिंह को कोलीवाडा मिला, यह ' सादडी ' में काम आया. उसके बडे पुत्र जालमसिंह की ओलाद में, उनका पोता सालमसिह दोलतसिंहोत का पुत्र पीरदान इस समय में पाटवी है. कल्याणसिंह का दूसरा पुत्र ओपसिंह वि. सं. १८५५ में युद्ध में ' कोलीवाडा ' गांव में काम आया. यह वीर राजपूत था. इसकी पासवान फतुकुंवर इसके पीछे सती हुई. ओपसिंह के वास्ते किसी कवी ने सोरठे कहे है कि–

" ओपा पडीयो आप, लाखां भड भांजण लखो; प्रसण पडीयो घा, गढन्नाली माथा गया. "
" लूबे दल लाखाई, × × तणो लेखवे; वंवालो वाखा, ओपो जण तण उपरे. "
" गणवट उडे गांम, खेले नारद खेतलो; पलटे कदी न पाव, दुजडे ओपो देवडो. "

ओपसिंह की ओलाद में इस समय में उसका पोता रामदान कहानसिंहोत का पुत्र समरतसिंह पाटवी है.

नं. ९/५ जयसिंह को ' बलवना ' मिला, इसके बाद क्रमशः २ लालसिंह, ३ रूद्रसिंह, ४ अचलसिह, ५ वख्तसिंह, ६ सग्रामसिंह, व ७ उम्मेदसिह हुए. उम्मेदसिह अपुत्रवान गुजरने से नं. ८ रावतसिंह गोद आया, जो बलवना के मौजूदा ठाकुर है. नं ४ अचलसिह के भाई साधुसिंह वि. सं. १९१७ में चाणोद पट्टे में काम आया था.

नं. १०/१ भूपतसिह वहादुर सरदार हुआ, इसने सिरोही रियासत से विरोध करके जोधपुर के महाराजा मानसिंह की कृपा हासिल की, वि. सं. १८६१ में सिरोही पर जोधपुर की फौज आई, जब यह जोधपुर की फौज में था, वैसे वि. सं. १८६७ में मूता साहेवचंद के साथ फिर जोधपुर की फौज सिरोही पर आई, और भीतरोट परगना में से फौजबाब वसूल ली, तब यह और वांकली के लखावत फतहसिह जेतमालोत भी फौज में शरीक थे, ( परवाना जोधपुर महाराजा मानसिह वि. सं. १८६७ चैत्र सुद ४ ) बल्कि सिरोही रियासत के भीतरोट परगने में इसने फौज में अग्रेसर होकर अच्छा काम दिया, इस कारगुजारी में गांव देवातरा ( रि. जोधपुर ) के निसवत अर्ज गुजारी थी, मगर वह नामंजूर हुई, और उसके एवज में वीसलपुर पट्टे में जोधपुर की वाव लगती थी वह मुआफ कर दी गई. ( परवाना महाराजा मानसिंह जोधपुर वि. सं. १८६८ पोस सुद ११ देवडा भोपतसिंघ वेरीसालोत के नामका. ) इसने वि. सं. १८३७ में वडुआ को सीख

दी. इसके नामके कई परवाने जोधपुर रियासत के उपलब्ध होते है. इसको वि. सं. १८६० भाद्रवा वदि १ को जोधपुर रियासत से १ कुरब की इज्जत दी गई थी.

नं. ११ कुशलसिंह ने वि. सं. १८७६में वडुआ को सीख दी. नं. ११/१ खुमाणसिंह को लाज व मेडा गांव वि. सं. १८६२ में मिले. इसके विषय में किसी कविने कहा है कि–

" खुमा वलखां थे, थागे लागो धरपती; लड अरिंद भाखर, जण जण मुंठे जुंजवा. "

खुमाणसिंह के पुत्र नं. २ प्रेमसिंह की ठकराणी राठौरीजी एजनकुंवर राठौर जेतसिंह जोरावरसिहोत की पुत्री वि. सं. १८७५ में अपने पति के पीछे लाज गांव में सती हुई. इसका दूसरा पुत्र नं. २/१ चतरसिंह की ओलाद में क्रमशः ३ भभूतसिंह व नं. ४ हीरसिंह हुए, हीरसिंह का वडा पुत्र नं. ५ वरदसिंह लाज गांव में मौजूदा पाटवी ह, और इसका भाई नं. ५/१ वसनसिंह है. इनके दूसरे भाइओं की ओलाद वाले वीसलपुर में है.

नं. १२ गुमानसिंह ने वि. सं. १८९५ में वडुआ को सीख दी. इसके भाईओं की ओलाद वीसलपुर में है.

नं. १३ देवीसिंह ने वि. सं. १९१७ में वडुआ को सीख दी. इसके दूसरे भाइओं की ओलाद वीसलपुर में है. इसका पुत्र नं. १४ डूंगरसिंह अपने पिता के देहान्त होने पर वीसलपुर पाट बैठा, लेकिन अपुत्रवान गुजरने से, नं. १४/१ करणसिंह के पुत्र किशोरसिंह को गोद लिया. डूंगरसिंह ने वि. सं. १९३३ में वडुआ को सीख दी.

नं. १५ किशोरसिंह वीसलपुर ठिकाना के मौजूदा पाटवी ठाकुर है. इनके पुत्र फतहसिंह व रत्नसिंह है. वीसलपुर ठिकाने को जोधपुर रियासत से रेख मुआफ है. सिरोही रियासत के साथ ईसका अच्छा नाता है.

---

२ वंशवृक्ष वांकली परगने गोडवार रियासत जोधपुर के लखावत देवडा चौहान.



(देखो पृष्ट २९ पर)




नं. १२ ठाकुर नाथुसिंह वांकली पट्टा के मौजूदा पाटवी है, जिसके पुत्र उम्मेदसिंह है. वांकली पट्टे के सरदारों में नं. १० अनाडसिंह को कदीमी दस्तूर मुआफिक जोधपुर रियासत की तरफ से कुरब १ की इज्जत दी थी. नं. ५/१ सूरसिंह की ओलाद में भोमसिंह चेनसिंहोत लडाई में काम आया था.

नं. २/१ राजसिंह के पुत्रों को खीवाणदी गांव मिला, ( १ सुजाणसिंह, २ जीवराज, ३ लादासिंह, ४ लाखसिंह व ५ खेमराज, ) उनसे खीवाणदी गांव में पांच पांती हुई, जिनकी ओलाद वाले पांचो पांती में मौजूद हैं. नं. ४ लाखसिंह की ओलाद में इसका पुत्र गोदसिंह के १ सबलसिंह व २ जासतसिंह नामक पुत्रों में जासतसिंह की ओलाद में उसका पुत्र कल्याणसिंह को सिरोही रियासत से वि. सं. १८८४ में ‘ खेजडीआ ’ गांव ( परगने खूणी में है ) आबाद करने का परवाना सिरोही के महाराव शिवसिंह ने इनायत किया था, मगर गांव आबाद नहीं होसका. कल्याणसिंह के चार पुत्र थे, जिसमें वडा जालमसिंह की ओलाद खीवाणदी में है. तीसरा पुत्र तेजसिंह और उसका पुत्र वाघसिंह को व कल्याणसिंह के छोटा पुत्र जोधसिंह को सिरोही के महाराव उम्मेदसिंह ने वि. सं. १९२३ में खूणी परगने का ‘ धुरबाणा ’ गांव आबाद करने का परवाना इनायत किया, जिसमें जोधसिंह नाओलाद गुजर गया, और वाघसिंह की ओलाद सिरोही के गांव धुरबाणा में विद्यमान है, उसका वंशवृक्ष नीचे मुआफिक है.

३ वंशवृक्ष धुरबाणा परगने खूणी रियासत सिरोही के वीसलपुर वाले लखावतों का.



वांकली के लखावतों में नं. ३/१ रायसिंह को 'मोडरू' गांव मिला. जिसकी ओलाद में क्रमशः २ सूरताणसिंह ३ उदयसिंह, व ४ वख्तसिंह हुए. वख्तसिंह के चार पुत्रों में छोटा ५ चेनसिंह की ओलाद रही, जिसके क्रमशः ६ राजसिंह, ७ प्रतापसिंह, व ८ कुशलसिंह हुए, कुशलसिंह वर्तमान समय में मोडरू गांव की जागीर का पाटवी है. नं. ३/२ ('वांकली' के वंशवृक्ष वाला) गोकुलदास को 'तलाणी' पट्टा की जागीर मिली थी. गोकुलदास के पुत्र १ फतहसिंह, २ श्यामसिंह, ३ प्रेमसिंह, ४ जगतसिंह, ५ दरजसिंह, ६ हिम्मतसिंह, ७ हरनाथसिंह, ८ तेजसिंह, इन आठ पुत्रों में नं. ३-५-८ ना ओलाद गुजरे, नं. ७ हरनाथसिंह की चार पुश्तों बाद नाओलादी हो गई. नं. २ श्यामसिंह को 'सेलोदरीआ' गांव मिला, और नं. १ फतहसिंह, नं. ४ जगतसिंह, व नं. ६ हिम्मतसिंह, यह तीनों की 'तलाणी' गांव की जागीर में तीन पांती हुई, जिनकी ओलाद वाले वर्तमान समय में वहांपर विद्यमान है, जिसमें नं. १ फतहसिंह की पांती का पाटवी हिम्मतसिंह धुलसिंहोत, और नं. ४ जगतसिंह की पांती का पाटवी जीवसिंह रूघनाथसिंह तेजसिंहोत, व नं. ६ हिम्मतसिंह की पांती में लक्ष्मणसिंह कल्यांणसिंहोत पाटवी है.

गोकुलदास (वांकली वंशवृक्ष में नं. ३/२ वाला) के दूसरा पुत्र श्यामसिंह को 'सेलोदरीआ' गांव मिला जिसकी ओलाद में 'सेलोदरीआ' में उसके पीछे क्रमशः २ मकनसिंह, ३ चंद्रभाण, ४ वसन्तसिंह, ५ स्वरूपसिंह, व ६ नवलसिंह हुए. नवलसिंह नाओलाद होनेसे उसके भाई मोखसिंह का पुत्र रूघनाथसिंह, नवलसिंह के गोद गया. ७ रूघनाथसिंह का पुत्र ८ जीवराज हुआ, और उसका पुत्र ९ पहाडसिंह व वहादुरसिंह सेलोदरीआ के लखावतों के पाटवी है.

नं. ५/२ वलवंतसिंह (वांकली वंशवृक्ष वाला) को 'वलुपरा' मिला, इसने यह गांव अपने नामसे वसाया. इसकी ओलाद में 'वलुपुरा' में क्रमशः २ करणसिंह, ३ गुमानसिंह, ४ उदयराज, ५ अखसिंह, व ६ केशरीसिंह पाटवी हुए. केशरीसिंह के पुत्र नं. ७ रामदान व देवीसिंह मौजूद है, जो इस गांव के लखावतों के पाटवी है. नं. ५/१ वलवंतसिंह का छोटा पुत्र महासिंह वांकली के नं. ६ दोलतसिंह के गोद गया.

नं. ५/२ अणंदसिंह (वांकली वंशवृक्ष) का पुत्र +रामसिंह वहादुर राजपूत होना पाया जाता है, इसको पांच गांवों की जागीर से 'कोरटा' पट्टा मिला था, वैसा वडुआ की पुस्तक में उल्लेख है. कोरटा ठिकाना के सरदार ताजिमी है, और उनको जोधपुर रियासत से कुरव १ की इज्जत है, जो नीचे के वंशवृक्ष में नं. ६ शार्दूलसिंह को मिली थी. कोरटा का वंशवृक्ष नीचे मुआफिक है.

+ वडुआ की पुस्तक में अणंदसिंह का पोता रामसिंह जुजारसिंहोत नाम दर्ज है.

### ४ वंशवृक्ष 'कोरटा' ई जोधपुर के लखावत.

वांकली के वंशवृक्ष में नं. ५/२ वाला अणंदसिंह नाओलाद होनेसे उसके छोटेभाई जुजारसिंह उसके गोद गये ऐसा वडुआ की पुस्तकसे पाया जाता है. जुजारसिंह का पुत्र रामसिंह बडा वीरपुरुष हुआ, उसने स्वपराक्रम से मेवाड के महाराणा की महरबानी सम्पादन करके 'वांकली' गांव में अपनी पांती के सिवाय 'कोरटा' पट्टा की जागीर सात गांवों के साथ प्राप्त की, जो वर्तमान समय में उसके वंशज के तरफ है.




## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. ३ रामसिंह के तरफ 'वांकली' की जागीर का वंट था. यह महाराणा उदयपुर की सेवामें उपस्थित था. वि. सं. १८१३ में दशहरा के रोज पाडा का बलीदान देते इसने अपनी तलवार चलानेकी कुनह ऐसी बताई कि भैंसा का शिर सींग व वदन समेत एक ही झटके से कटकर तलवार जमीन में जा बैठी, जिस पर महाराणा ने इसको 'लाटुद' गांव बक्षा. वि. सं. १८१६ में इसने सादडी के ठाकुर ( जो करीब ३० साल से बागी था. ) को मारा, जिस से महाराणा ने गांव 'पोमावा व जाकोडा' की जागीर इनायत की, और वि. सं. १८१९ में 'कोरटा' पट्टा की जागीर पांच गांवों से पाई. जब कि गोडवार परगना जोधपुर रिसायत के तरफ आया तब जोधपुर के महाराजा विजयसिंह ने वि. सं. १८३१ जेष्ठ वदि १२ के परवाने से ठाकुर रामसिंह को ( १ कोरटा, २ बामणेरा, ३ पोईणा, ४ नारवी, ५ पोमावा, ६ जाकोडा व ७ वागार यह सात गांवों

की ) उनकी जागीर की सनंद कर दी, जिससे इसके तरफ वांकली की अपने बंटकी जागीर व 'कोरटा' पट्टा की जागीर रही, जो अवतक कायम है. इसके भाई नं. $\frac{3}{2}$ हाथीसिंह की ओलाद वाले ' वांकली ' में है और दूसरे कोरटा में विद्यमान है.

नं. ४ कीरतसिंह वि. सं. १८३७ में पाट बैठा, इसकी तीन ठकुराणी थी जिसमें जोधीजी ( गोदावस का जोधा उमसिंह की पुत्री से ) से बाई सोनकुंवर का जन्म हुआ, जिनको ' दुहोडा ' के राठौर चांपावत दिपसिंह के साथ विहाईथी, जो अपने पतिके पीछे ' दुहोडा ' में सती हुई.

नं. ५ भूपतसिंह वि. सं. १८५४ में ' कोरटा ' में पाट बैठा. इसके पीछे नं. ६ कुशलसिंह वि. सं. १९११ में ' कोरटा ' के ठाकुर हुए. इसके समय में वि. सं. १९२३ में जोधपुर रियासत ने ' नावी ' गांव की सरहद में ' मोडवाडीआ ' खेडा की जगह पर ' जशवंतपुरा ' नामक गांव वसाया, जिसको डोडीयाली के वालोतर, आहोर ठाकुर व सांडेराव के ठाकुरों ने शामिल रह कर विखेरना चाहा, उस पर जोधपुर रियासत की तरफ से सेख अलावक्ष की मुसाहिबी में फौज भेजी गई, जिसमें ठाकुर कुशलसिंह जोधपुर की फौज की सहायता में रहकर लड़े और बडी वीरता के साथ युद्ध करके आप अपने और दो आदमीओं के साथ काम आये. इस खेरख्वाही में जोधापुर के महाराजा तख्तसिंह ने ' कोरटा ' ठिकाने की ' रेख चाकरी ' मुआफ करके ' वेतलव ' कर दी.

नं. ७ शार्दूलसिंह वि. सं. १९२३ में अपने पिता के पिछे पाट बैठा. इसको जोधपुर रियासत के तरफसे कुरब १ की इज्जत थी. वि. सं. १९२६ में महाराज कुमार जशवंतसिंह, मीणे-भीलों को सजा देने के वास्ते गोडवार में आये और सियाणे के भीलों को सजा देने के वास्ते ठाकुर भैरुसिंह की सरदारी में सियाणा पर फौज गई तव मीणे-भीलों ने उस फौज को हटाकर राजकी तोपें कब्जे कर ली, जिस पर ठाकुर शार्दूलसिंह व विशलपुर के ठाकुर डुंगरसिंह ने अपने भाईओं की जमियत से मीणों पर हमला किया और उनको शिकस्त देकर राज की तोपें वापस ली. इस युद्ध में ठाकुर शार्दूलसिंह के दश वारह आदमी जख्मी हुए और खुद को भी एक गोली लगी थी. महाराज कुमार जशवंतसिंह ने यह बहादुर राजपूत की कदर की और शिरोपाव देकर संतुष्ट किया.

ठाकुर शार्दूलसिंह का सिरोही के मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह के साथ वहुत ही मेल-जोल था. वि. सं. १९३६ में जव कि वजावतों ने मणादर के राजसाहेव तेजसिंह पर हमला करके उसकी माल मता लूट ली, और सिरोही रियासत की तरफसे झाडोली के वजावतों को सजा देने के वास्ते फौज भेजी गई, तव विशलपुर व वांकली के ठाकुरों के मुआफिक यह भी राजकी फौज में मौजूद थे, और वजावतों को सजा देने मे अच्छी सहायता देने से महाराव साहव ने इसको शिरोपाव वक्षा था, वलिक राजसाहेव तेजसिंह

मोजूदा ठाकुर साहब कोरटा. ( रियासत जोधपुर ).



ठाकुर साहब छगनसिंह साहब. ठिकाना कोरटा ( रियासत जोधपुर ).

[ विभाग दूसरा पृष्ठ $\frac{२१}{द}$ नं. ९ ]

को फिर वजावतों की तरफ से तकलिफ न होने पावे उसके वास्ते सिरोही महाराव को आज्ञानुसार इसने अपना पुत्र नं. ६ समर्थसिंह को अपने छोटभाई करणसिंह व तखतसिंह आदि के साथ एक साल तक ' मणादर ' में रख छोडे थे.

नं. ८ विजयसिंह वि. सं. १९४६ में पाट बैठा. यह कुंवर पद से ही अपने पिता के मुआफिक बहादुरी के वास्ते प्रसिद्धि में आ चूका था. इसने कुंवर पद में ही कई +लूटेरे मीणों को गिरफ्तार किये और मार दिये, जिससे जोधपुर रियासत की तरफसे दो दफे शिरोपाव पाये और बडी नामवरी हासिल की. पाट आने बाद अपने ठिकाने की तरक्की के वास्ते बहुत से कुए ( अरहट ) खुदावाये और अच्छी इज्जत प्राप्त की. यह उदार प्रकृती के सरदार था. इसके विषय में कविने कहा है कि—

" वजा थारी वार, भोपत आवे भालवा; देशो में दातार, कोई देवत आवे देखवा. "

नं. ९ ठाकुर छगनसिंह, कोरटा ठिकाने के मौजूदा पाटवी है. इसका ताल्लुक भी रियासत सिरोही के साथ अपने बुजुर्गों के नांई अच्छा है. इसको १ मोहनसिंह व २ चतरसिंह नामक दो पुत्र है.



+ नं. ८ विजयसिंह ने वि. सं. १९३२ में ' रांवाडा ' के मीणे कलीया, गांगला व देवका आदि नामी लूटेरे थे, जिसने कोरटे के राठौर लखा अमरींग को मार दिये थे उनका पीछा करके गौतमजी के मंदिर पास मुकाबला किया, जिसमें देवका मारा गया और दूसरे दो जख्मी हुए थे. वि. सं. १९३८ में इसने ब्रिटिश इलाका के ' टोडगढ ' शहर को लूटने वाले डाकू मीणे जो ' लखमावा ' गांव के अरहट पावटी पर थे, उनको घेर कर उनमें से एक को पकड लिया और दूसरे को मार कर उसका माथा जोधपुर के सुप्रीन्टेन्डेन्ट के पास भेजने पर जोधपुर के महाराजा जशवंतसिंह साहब ने इसकी वीरता की प्रशंसा करके एक दोनाली बिलायती बंदुक व शिरोपाव बक्षा. वि. सं. १९३९ में नामी डाकु मीणा मोटीआ जिसको मार देने का या पकडने का रियासत जोधपुर से हुकम हुआ था, उसके पीछे कुंवर विजयसिंह पडे, गांव फतहपुरा की ' भाणी नाडी ' पास उसके साथ मुकाबला हुआ, जिसमें ' मोटीआ ' मीणा मारा गया. उसका शिर वाली की हुकूमत में भेजा गया, जिसपर जोधपुर रियासत से इसको शिरोपाव और इसके दो आदमी को रु. २००) नकद की बक्शिश दी गई.

नोट—जोधपुर रियासत के कुरब की नुंद में " देवडा भोपत सवाई मानसिंघोत पट्टे गढ जोधपुर रो गांव ' नौसरो ' वगेरा वि. सं. १८९० रा भाद्रवा वद १ कुरब १ " की नुंद है, मगर ' नौसरा ' पट्टा के देवडा चौहानों की कोई ख्यात मिली नहीं है, जिससे उसका अहवाल नहीं लिखा गया है. अनुमान होता है कि यह मणादर की डूंगरावत शाखा पैकी के है, क्यों कि कालंद्री के रुद्रसिंह का पोता अचलदास रूखावत को ' नौसरा ' पट्टा जोधपुर से मिला था, शायद उसकी ओलाद में यह होंगे. जोधपुर से गये हुए देवडों में ' करणसिंह ' नामका देवडा मालवा में ' राजगढ ' रियासत में रहता है. वह अपने खुद को कालंद्री से अलग होने का बतलाते है. शायद वह इस खानदान का हो !

# प्रकरण ४ था.

## लखावत देवडा (सामीदासोत).

दवाणी के लखावत, वंशवृक्ष देवडा चौहान राजकुल में नं. १२/४ सुजा के पुत्र नं. १३/३ सामीदास की ओलाद में है. नं. १२/४ सुजा के तरफ पहिले की मिली हुई, धांधपुर व पालडी, गांवों की जागीर थी. जिसमें से सामीदास को धांधपुर की जागीर मिली थी, लेकिन जब कि महाराव सुरताणसिंह सिरोही राज्य के मालिक हुए, तब उसने सामीदास के पुत्र रामसिंह को दवाणी व रायसिंह को मालगांम आदि गांवों की जागीर और दी, जिससे रामसिंह ने दवाणी में अपने रहने का स्थान किया.

१ वंशवृक्ष दवाणी परगने पामेरा के लखावत.



## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

दबाणी ठिकाना के सरदार का दर्जा ' राजश्री ' का था, और पाटवी सरदार को ताजीम के साथ पैर में सोना पहिनने की इज्जत थी, लेकिन बाद में इन सरदारों की तरफ से राज के साथ वफादारी में फर्क आनेसे ' राजश्री ' की पदवी व सोना पहिनने की इज्जत तोड दी गई. इस समय में दबाणी के पाटवी सरदार को ताजीम की इज्जत है, और ' ठाकरां राज ' की लिखावट होती है.

नं. १ सामीदास का विवाह सोलंकी वाघसिंह की पुत्री के साथ हुआ था. उससे रामसिंह व रायसिंह के जन्म हुए.

नं. २ रामसिंह के विषय में सि. रा. ई. की पुस्तक में लिखा है कि, जब देवडा पृथ्वीराज ने महाराव रायसिंह का चूक किया, तब रामसिंह व उसका भाई रायसिंह दोनों पृथ्वीराज की सहायता में थे, उसमें रामसिंह सिरोही में काम आया, वैसा वडुआ की पुस्तक में लिखा है.

नं. $\frac{२}{१}$ रायसिंह को मालगांव की जागीर मिली, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. २ पर दर्ज है.

नं. ३ उदयसिंह दबाणी में काम आया, इसका विवाह वाला चांदा की पुत्री स्यामकुंवर के साथ हुआ था.

नं. ४ गोरधनसिंह के विषय में वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि यह परमभक्त था, और इसको मधुसुदन भगवान का साक्षात्कार हुआ था, इसकी पुत्री देवकुंवर का विवाह पिन्डवारा के राणावत जयसिंहदेव के साथ किया गया था, जो वहां सती हुई.

नं. ५ रत्नसिंह के छः विवाह हुए थे, जिसमें राठौर उदयभाण की पुत्री जसकुंवरदे दबाणी में सती हुई.

नं. ६ वालमसिंह ने वि. सं. १८०६ में व नं. ७ प्रतापसिंह ने वि. सं. १८३७ में वडुआ को सीख दी.

नं. ८ पद्मसिंह ने वडीआल चारणों को धांधपुरा गांव की हद में पांच अरहट, खेत जोडीया सहित देनेका वि. सं. १८५४ के चैत्र सुद २ के ताम्रपत्र से पाया जाता है, जो वर्तमान समय में वहांपर मोजूद है, और उस स्थान को ' वसीया ' कहते है. इसने वि. सं. १८५४ में वडुआ को सीख दी.

नं. ९ जामतसिंह वि. सं. १८७८ में गुजर गया, इसकी ठकराणी धवेची सेजांकुंवर

राठौर शेरसिंह वाउतरावालेकी पुत्री सती हुई, जिसकी छत्री वि. सं. १८९३ में बंधाई गई, यह अपुत्रवान होनेसे इसका भाई नं. ९/१ मेघराज पाट वैठा. मेघराज ने वि. सं.१८८८ में व उसके वाद नं. १० लालसिंह ने वि. सं. १९१७ में वडुआ को सीख दी.

नं. ११ भारतसिंह के वाद नं. १२ गुमानसिंह हुए, और वह अपुत्रवान होनेसे नं. १०/१ कानसिंह के पुत्र अजीतसिंह को रियासत की मंजूरी से गोद लिया. नं. १२ गुमानसिंह ने वि. सं. १९४२ में वडुआ को सीख दी.

नं. १३ अजीतसिंह दवाणी के मौजूदा ठाकुर है, इसने अपनी जागीर के राजहक आठआनी के एवज में, नीवोडा गांव व रू. ६०१) नकद हरसाल राज में देनेका नं. ६७७ ता. ५ मई सन १९२३ ईस्वी. के ठहराव से पार्टीशन के कानून मुआफिक तय कर वि. सं. १९८० से आवगी जागीर कराली है.

---

## २ मालगांव परगने पामेरा के लखावत.

### २ वंशवृक्ष मालगांव पांती नं. १ के लखावतों का.




नोट—नं. ११ अजेतसिंह ने ठहराव नं. ६८२ ता. १८ मई सन १९२३ ई. से नकद लगान के कानून मुआफिक राजहक आठ आनी की रकम सालाना रु. ५८४) देनेका तय किया है.

मौजू[illegible] दवाणी. ( रियासत सिरोही ).



ठाकुरां राज श्री अजितसिंह साहब. ठिकाना दवाणी ( रियासत सिरोही ).

[ विभाग दूसरा पृष्ट ३४ नं. १३ ]

*The Luhana Mitra Steam P. Press, Baroda.*

३ वंशवृक्ष मालगांव पांती नं. २ के लखावत.

१ दलपतसिंह ( मालगांव पांती नं. २ देखो मालगांव पांती नं. १ में नं. $\frac{३}{१}$ वाला ) ओ. ग्रां. पांती नं. २ मालगांव.




**नोट—नं. ९ धूलसिंह ने राजहक आठआनी की रकम रु. २९३) सालाना देना, नकद लगान के कानून मुआफिक, ठहराव नं. ६८३ ता. १८ मेई सन १९२३ ई. से तय किया है.**

---

४ वंशवृक्ष मालगांव पांती नं. ३

१ महासिंह ( मालगांव पांती नं. ३ देखो पांती नं. २ में नं. $\frac{५}{१}$ वाला. ) ओ. ग्रां. मालगांव पांती नं. ३




**नोट—नं. ५ चतरसिंह की पांती का राजहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक रु. २०६) सालाना देनेका ठहराव नं. ६८४ ता. १८ मेई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**

---

३ थल परगने पामेरा के लखावत.

यह जागीर, मालगांव के पांती नं.१ में नं. $\frac{२}{२}$ रायसिंह के पुत्र भूपतसिंह को सिरोडी गांव जागीर में मिला था, जो वि. सं. १९८० तक सिरोडी के नामसे चलती थी, जिसमें राजहक आठ आनी था, उसके एवज में ठहराव नंबर. ६६८ तारीख १ जुन सन १९२३ ईस्वी के जरीये, बाहमी रजामंदी से, सिरोडी का जागीर हक रियासत में सुपुर्द करके

थल गांव में राजका जो हीस्सा था, वह पार्टीशन के कानून मुआफिक वि.सं. १९८० से आवगा कर लेनेसे, अब सिरोडी के जागीरदार थल गांव के जागीरदार गिने गये है, इस गांव में दोपांती सिरोडी वालों की है. जिनका पुश्तनामा नीचे मुआफिक है.

५ वंशवृक्ष थल पांती नं. १ के लखावतों का.

१ भूपतसिंह ( सिरोडी पांती नं. १ देखो मालगांव पांती नं. १ का नं. ३/२ वाला थल पांती नं. १ ) ओ. ग्रां. पांती नं. १ थल.

२ खानसिंह

३ सामंतसिंह — ३/१ सुजाणसिंह (खालसा पांती सिरोडी) — ३/२ भावसिंह (पांती नं. २ नीचे देखो)

४ रणछोड — दरगसिंह × — हटसिंह × — ४/१ रघसिंह — आसु × — ४ जेतसिंह — लादसिंह ×

५ सबसिंह — लाडु × — सदा × — लालसिंह × — ५/१ रूपसिंह — गुमानसिंह — ५/२ हरनाथ — जेसिंह

६ राजसिंह — मेघसिंह × — ६/१ जोरसिंह — नाथुसिंह × — ६/२ हरराम

७ उमसिंह — मालसिंह × — रत्नसिंह × — जीवसिंह × — फतसिंह × — ७/२ कहानसिंह

८ पनेसिंह — ८/१ अनाडसिंह — वनेसिंह × — ८/२ खेमसिंह — ८/३ तेजसिंह — गोमसिंह ×

९ प्रेमसिंह — ९/१ सालमसिंह — फता × — भवान × — मानसिंह × — ९/२ दोलतसिंह — ९/३ भारतसिंह — शेरसिंह × — रावतसिंह × — ९/४ जगसिंह — ९/५ उमेदसिंह

धनसिंह × — १० हमीरसिंह (थल पांती १) (मौजूदा पाटवी) — १०/१ महोवतसिंह — १०/२ पहाडसिंह — १०/३ जयसिंह — चेनसिंह × — नाडसिंह ×

बलवंत

---

६ वंशवृक्ष थल पांती नं. २ के लखावत.

१ भावसिंह (सिरोडी पांती नं.२ देखो थल पांती नं.१ में नं. ३/२ वाला थल पांती नं. २) ओ. ग्रां. पांती नं. २ थल.



# प्रकरण ५ वाँ.

## लखावत देवडा ( पृथ्वीराजोत. )

### १ निबज परगने मंढार के राजसाहेबां.

निबज के लखावत, राजकुल वंशवृक्ष में नं. $\frac{१२}{४}$ वाले सुजा के पुत्र पृथ्वीराज की ओलाद में है, इनके तरफ वि. सं. १६२८ में पामेरा परगने का पालडी गांव होना, पालडी के अरहट उपरट ( जो मालगांव की सरहद पर है ) पर के वि. सं. १६२८ के मीगसर शुद ७ की सरी ( शिलालेख ) में लिखे हुए लेख से पाया जाता है, उस लेख में पृथीराजजी, मेरजी, मालजी, के नाम अंङ्कित है, जो मेरजी, व मालजी पृथ्वीराज के भाई होते थे, यह दोनों सिरोही में इनके पिता सुजाजी के साथ, देवडा वजेसिंह ने चूक किया उसमें मारे गये. सिरोही की गद्दी पर महाराव सूरताणसिंह के आने बाद, पृथ्वीराज को निबज आदि गांवों की बडी जागीर मिली है. इनका वंशवृक्ष निचे मुआफिक है.



नं. १ पृथ्वीराज यह महाराव सूरताणसिंह के काको सुजा का पुत्र था, इसका वहुतसा हाल विभाग पहिले में नं. १५ महाराव सूरताणसिंह व नं. १६ महाराव रायसिंह (दूसरे) की ख्यात में आचूका है. महाराव सूरताणसिंह के समय में इसने जगह २ महाराव की सहायता में रहकर वडी नामवरी पाई, और उनसे वडी जागीर हासिल की, वि. सं. १६५८ में इसको निंवज मिला. कीतनेक समय तक यह महाराव सूरताणसिंह के मुसाहिव पद पर था. इसके समय के शिलालेख वि. सं. १६२८ के मागशिर सुद ७ का पालडी गांव से, व वि. सं. १६६३ आषाढ वदी ७ का शिलालेख गांव रोला (जो गांव सीलदर के पास है) में मिले है.

महाराव रायसिंह व उसके भाई सूरसिंह दरमियान विरोध पैदा हुआ, तव इसने महाराव का पक्ष ग्रहण किया था, परन्तु वाद में राज्य प्राप्त करने की अभीलाषा में, गादीपति पर घाव करने से सिरोही राज्य की हद छोडना पडा. इसका देहान्त 'चेखला' के पहाड में कुंभावत राजसिंह व जीवा देवराजोत के हाथ से वि. सं. १६८१ में होना मूता नेणसी की ख्यात में लिखा है, परन्तु यह संवत् विश्वासपात्र नहीं है, सि. रा. ई. की पुस्तक से व वडुए की पुस्तक से यह पाया जाता है कि, महाराव रायसिंह को चूक वि. सं. १६७७ में हुआ था, उस वक्त महाराव अखेराज दो साल की उम्र के थे, इस हिसावसे यह घटना महाराव अखेराज छः वर्ष की उम्र के थे, तव हुई वैसा शूमार होता है, लेकिन कुँभावत राजसिंह व जीवा को इस चाकरी की एवज में जो जागीर दी गई, उसका संवत वि. सं. १६३९ का है. पृथ्वीराज की छत्री 'चेखला' में इस वक्त मौजुद है. इसने अपने नामसे पीथापुरा गांव वसाया था. इसको एक राणी चापावत आसकरण अमरसिहोत आसोप वाले की पुत्री राजांदे ( जिसके पुत्र चांदा, जयसिंह, नारखान, वाघसिह, ) दूसरी माणसा के चावडा अगरसिह वेरीसाल की पुत्री जसांदे. तीसरी लोहीयाणा का दीओल धारसिह मानसिंह की पुत्री हीरांदे, ( जिसका पुत्र करणसिह. ) इसके विषय में प्रख्यात कवि आढा दुरशा ने कहा है कि—

" ताहा फतउ नहि माठां तीं नहीं, सवदी उलट आवे वसव; मसण रूधिर खीजीया पूंजे पिथल तहां रीझे पहुव. "
" सनाहीये भडे मूजावत रमचे सर रेडे रक्त, नावे दाय साधकुल नारी भावे तो सरखा भगत. "
" रणमलहरा सदा रह हालां पाघर सु वांकी प्रथम; धरा दीये वर त्यां खागां धर जुद्ध जुद्ध चरचे तुंज जम. "
" रूके सार जतां सर रेडे, खलां चढावे मार खल, मरदां तो सरखां पृथीमल इलची वरचे नही इल. "

इस कवित का आशय यह है कि , हे! पृथ्वीराज, भूमी तेरे जैसे वहादुर और वांकी चाल वाले मर्द को पसंद करती है, जो भूमी को हमेशां रूधीर पिलाकर तृप्त कर सक्ता है.

नं. २ चांदा की जिन्दगी का वहुत काल वगावत में व्यतीत हुआ था, यह अपने

पिता के साथ सिरोही इलाके से निकाला गया, परन्तु जागीर छूट जानेसे लूट, खोस, शुरू की, और मुसाफरों से दाण लेना शुरू किया, कीतनेक अरसे तक इसने 'आरासुर' के पहाड में ढोल नामक मगरा के पास गुडा ( रहेठांण की जगह ) बांधकर निवास कीया, जो जगह ' चांदाजी का गडा ' के नामसे मशहूर है, उस जगह में रहकर वह बगावत करता था, इसके पिता पृथ्वीराज के मारे जानेसे यह नाउम्मेद न होते, सिरोही राज्य के गांवों की बरबादी करना चलू रक्खा, बल्कि इसको मारने या पकडने के वास्ते जोजो बंदोबस्त रियासत से हुए, उसमें कामयाबी न होने दी.

सिरोही राज्य के इतिहास में लिखा है कि चांदा ने वि. सं. १७११ में निबज पर अपना कब्जा किया था, और मूता नेणसी की ख्यात में लिखा है कि चांदा निबज में था, उस अरसे में यानी वि. सं. १७१३ में नं. १७ महाराव अखेराज ने लखावत राघोदास जोगावत, जो लखावत गोविंददास के भाई किशनसिंह का पोता होता था, उसकी सरदारी के नीचे इसके उपर फौज भेजी मगर सफलता प्राप्त न हुई.

इसके विषय में बडुए की पुस्तक में लिखा है कि,

" घर घर वाडी चीखली, घर घर नीरनिवांण, वारो चंद पृथीराजरो, सरावे सूरताण, "

इसी पुस्तक में बगावत व बहादुरी के विषय में, लिखा है कि—

" चंदन झूंमे शवपुरी ए आबुपर जाय, सीता बेसण हर तज्यो फूली सो वनराय. "
" चंद मयंदा चूरणो दिये गरंदा गांव, पादर हंदो पातसाह अरबूद हंदो राव. "

इस दूसरा दोहा में और रीत से दूसरे कविने कहा है कि—

" संद मेहैदां सुरमो, करे गयंदां घाव; पादर हंदो पासता, आदे आबु राव. "

चांदा ने रास्ते रोककर दांण लेने के विषय में व शाही खजाना लूटने के विषय में, कवि आढा दुरशा ने जो कविता लिखी है, उससे उसका वीरत्व ओर बगावत का सम्पूर्ण हाल मालूम होता है, जो कवित यह है कि—

" आलम धर तणी जगत उग्राहे, अरवद धरा भरे दंड आण. "
" राह सदा लग ग्रहे चंद रव, चांद राह ग्रहीयो चहुआण. "
" सतसर वगल करे मुह सारी, घाट रोकिया ताप घणे. "
" ससी हर, महण, घणे सूरातन, तसो न ससी हर महण तणे. "
" रह वह पिथल तणे रूधिया, शाह तणो धन जहेर सदे. "
" अवली भांण गहण उग्राहण, वांको चंद संसार वदे. "
" हीन्दु तुरक जोडीये हाथे, मने पराक्रम खुद मसंध. "
" आठे पहोर राह उग्राहे, चांद मयास तिहारो चंद. "

इस कवित का भावार्थ यह है कि, सब जगह का दांण, चांदा लेवे, ओर अर्बुद

भूमी यानी सिरोही धरती उसका दंड भरे, हकीकत में चंद्र को राहु का ग्रहण लगता है, परन्तु हे ! चांदा चौहान तेंने राह को ग्राहा, कवि का यह आशय है कि चांदा ने मारग रोका था, जिसको राहु का अलंकार देकर कवि उसकी प्रशंसा करता है, कवि इसकी टेढाई की तारीफ़ में यह भी कहता है कि, बादशाह का धन जो विष समान गिना जाता है यानी उस धन को छीन कर लेने वाला, कभी भी चैन से नहीं रह सक्ता, वैसा विष तूल्य द्रव्य भी तूने हजम कर लिया. सबब यह है कि वक्रचंद्र को राहु ग्रास नहीं कर सक्ता है, उस मुआफिक टेढाई में उंचा दर्जावाला तू वांका होनेसे तेरेको संसार मान रहा है.

इसके विषय में फिर किसी कविने सोरठा कहा है कि.

" चांदा सो रंग वार, अरला बगतर उवडो; अरजण रो अवतार, दुसासण तुं देवडा. "
" साकर थारोचंद, तुं ठाकर चांदा तणो, मदुसुदन दुःख भंज, वरजे वस देरावुअत. "

चांदा का देहान्त कोस साल में हुआ, वह संवत् मालूम नहीं हुआ, लेकिन मूता नेणसी की ख्यात में निबज की हकीकत, चांदा के पुत्र अमरसिंह का प्रधान वाघेला रामसिंह को अमरसिंह ने जालोर भेजकर वि. सं. १७१७ के भादरवा में लीखाने का उल्लेख है, जिससे पाया जाता है कि उसका देहान्त वि. सं. १७१७ के पहिले हो चूका था.

चांदाजी का विवाह राठौर कल्यांणसिंह की पुत्री रूपांदे के साथ हुआ था, जिससे पुत्र कसाजी व अरसिंह और पुत्री रत्नकुंवर के जन्म हुए. रत्नकुंवर की शादी जालोर के राठौर रत्नसिंह सेहदासोत के साथ हुई थी, जिनकी ओलाद में इस समय में सीतामऊ ( मालवा ) की रियासत है.

निवज पृथ्वीराज को मिला या चांदा को, इस विषय में मतभेद है, वस्तुतः निंवज, केसुआ आदि गांव, केसवाल राजपूतों के तरफ थे, उनसे नं. ११ महाराव अखेराज (पहिले) ने वि. सं. १५६२ में लिये थे, जो लखावत गोविंददास देवीसिंगोत सिरोही में काम आया तब उसका पुत्र सांगा को, निंवज, वडवज, आदि गांव दिये गये थे, उसमें से निंवज वि. सं. १६५८ में महाराव सूरताणसिह ने चांदा को दिया, ऐसा बडुआ की पुस्तक में लिखा हुआ है, और उक्त पुस्तक में चांदा ने वि. सं. १६५८ में निंवज में वडुआ को सीख देनेका भी लिखा गया है, पाया जाता है कि चांदा अपने पिता की हयाती में ही अलग रहा होगा.

नं. $\frac{2}{1}$ नारखान वगावत में गंगवेथांन के गुडा में काम आया.

नं. $\frac{2}{2}$ वाघसिंह को कोरटा की जागीर मिली थी मगर वह छूट जानेसे, महाराव अखेराज ने आंवलारी कीजागीर दी. जिसका वंशवृक्ष इसि प्रकरण में नं ७ पर दिया गया है.

नं. $\frac{2}{3}$ जेसिंहदेव बगावत में मारा गया, बाद उनके पुत्र दूदा को पोसीदरा व अजीतसिंह को लूणोल की जागिरें महाराव अखेराज ने दी, जिनके वंशवृक्ष इसी प्रकरण में नं. ८–९ व १० पर दर्ज है.

नं. ३ अमरसिंह अपने पिता चांदा के साथ बगावत में साथ रहता था. वि. सं.१७१७ के भाद्रवा महिने में इसने अपना प्रधान वाघेला रामसिंह को मूतानेणसी के पास भेज कर यह नुंद कराई है कि, सिरोही इलाका में से अमरसिंह आध ( दाण में ) लेता है, और विभोगा ( जमीन का महसूल ) के गांव सौ सवासौ है, इसके समर्थन में ठिकाने निंबज सें जो गीत कवित मिले है, उसमें से एक गीत में लिखा है कि–

" भझे जालीआं खाग ते बरद खाटण भला, जोरावर लागुआं सीस जमरो. "
" अरध आबु तणो भोगवे रा' अखो, अरध आबु तणौ लेय अमरो. "
" अखा आरंभ म कर आखे अमर, एक ही गाम नही × अधूरो. "
" पिता थारा तणौ पाट जांणे पृथी, पिता मारा तणौ आध पुरो. "
" सीघस्त अम कहे सुणौ चन्दसेन सुत, कृपा कर इसवरे मे'र कीधी. "
" जोय नतां खाग ने त्याग घर जे वडां, देवरां दने धर वांट दीधी. "
" सोढहर सुजहर वांट दीधी सवर, दजर पाईयो खलां फुल दारू. "
" माहा रूद्र कीया सोमटे केम मांनवी, सवपरी भाग दोए भवां सारू. "

दूसरा एक कवित जिसमें महाराव अखेराजने इस पर बडी भारी फौज भेजी थी, जोस फौज कों कवि ने बरसाद के मुआफिक होनेका अलंकार बताकर कहा है कि.

" करण वाद अखीयात जो ए घातसर केवीआं, सारझर मंडे सु रत सवायो. "
" सु जहर कहर परभात होतां समा, अमर अत पात बरसाद आयो. "
" गाजीआ अनड भड सहु एम गमा गम, ताढ सर काएरां नरां तारां. "
" देवडे मै हमी मेह मंडीयो दरक, धडां उपर पडे फुल धारां. "
" सोर घणघोर मल खवण दामण सजल, जोरवर वदल मल मेह जुठो. "
" अलासर पतासी हर धार धरीयां असर, वार अणपार झड सार वुठो. "
" भेल गढ चंद ओत हैक दल भंजीआ, हैक गावा हलापुर हाले. "
" ईंद्र जल बोल खगधार वुठो अमर, श्रवण रत खाल पर नाल चाले. "
" आहोडे आहोडे सगण राओ आबुआ, एह असतार जग चीआर उगी. "
" पल सजल पालरां वाहला पुरीआ, पलसरां दादरां आस पुगी. "

पाया जाता है कि महाराव अखेराज ने इसको बहुत तंग करने से, यह मारवाड में चला गया. मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि वि. सं. १७२१ में महाराव ने देवडा अमरसिंह को मनाकर सिरोही रियासत में आबाद किया, और १ पालडी, २ जेतावाडा, ३ देदपुर ४ मांकरोडा, ५ बापला, ६ पीथापुर, ७ टोकरा, ८ मेडा, ९ गीरवर, १० मोरथला, ११ कलधरी, १२ मुसावल उर्फ मावल, १३ धानेरा, १४ आवल व १५ देलवाडा, यह गांवों का पट्टा दिया, उक्त पुस्तक में लिखा है कि " विभोगो लैतो सु नहीं ले दांण लैतो

भूमी यानी सिरोही धरती उसका दंड भरे, हकीकत में चंद्र को राहु का ग्रहण लगता है, परन्तु हे ! चांदा चौहान तेने राह को ग्राहा, कवि का यह आशय है कि चांदा ने सारग रोका था, जिसको राहु का अलंकार देकर कवि उसकी प्रशंसा करता है, कवि इसकी टेढाई की तारीफ में यह भी कहता है कि, बादशाह का धन जो विष समान गिना जाता है यानी उस धन को छीन कर लेने वाला, कभी भी चैन से नहीं रह सक्ता, वैसा विष तूल्य द्रव्य भी तूने हजम कर लिया. सबब यह है कि वक्रचंद्र को राहु ग्रास नहीं कर सक्ता है, उस मुआफिक टेढाई में उंचा दर्जावाला तू वांका होनेसे तेरेको संसार मान रहा है.

इसके विषय में फिर किसी कविने सोरठा कहा है कि.

" चांदा सो रंग वार, अरला वगतर उवडी; अरजण रो अवतार, दुसासण तुं देवडा. "
" साकर थारोचंद, तुं ठाकर चांदा तणो, मदुसुदन दुःख भंज, वरजे वस देरावुअत. "

चांदा का देहान्त कीस साल में हुआ, वह संवत् मालूम नहीं हुआ, लेकिन मूता नेणसी की ख्यात में निबज की हकीकत, चांदा के पुत्र अमरसिंह का प्रधान वाघेला रामसिंह को अमरसिंह ने जालोर भेजकर वि. सं. १७१७ के भादरवा में लीखाने का उल्लेख है, जिससे पाया जाता है कि उसका देहान्त वि. सं. १७१७ के पहिले हो चूका था.

चांदाजी का विवाह राठौर कल्याणसिंह की पुत्री रूपांदे के साथ हुआ था, जिससे पुत्र कमाजी व अरसिंह और पुत्री रत्नकुंवर के जन्म हुए. रत्नकुंवर की शादी जालोर के राठौर रत्नसिंह मेहदासोत के साथ हुई थी, जिनकी ओलाद में इस समय में सीतामऊ ( मालवा ) की रियासत है.

निबज पृथ्वीराज को मिला या चांदा को, इस विषय में मतभेद है, वस्तुतः निंबज, केसुआ आदि गांव, केसवाल राजपूतों के तरफ थे, उनसे नं. ११ महाराव अखेराज (पहिले) ने वि. सं. १५६२ में लिये थे, जो लखावत गोविंददास देवीसिंगोत सिरोही में काम आया तब उसका पुत्र सांगा को, निंबज, वडवज, आदि गांव दिये गये थे, उसमें से निंबज वि. सं. १६५८ में महाराव सूरताणसिंह ने चांदा को दिया, ऐसा बडुआ की पुस्तक में लिखा हुआ है, और उक्त पुस्तक में चांदा ने वि. सं. १६५८ में निंबज में बडुआ को सीख देनेका भी लिखा गया है, पाया जाता है कि चांदा अपने पिता की हयाती में ही अलग रहा होगा.

नं. $\frac{२}{१}$ नारखान बगावत में गंगवेथान के गुडा में काम आया.

नं. $\frac{२}{२}$ वाघसिंह को कोरटा की जागीर मिली थी मगर वह छूट जानेसे, महाराव अखेराज ने आंवलारी कीजागीर दी. जिसका वंशवृक्ष इसि प्रकरण में नं ७ पर दिया गया है.

नं. २/३ जेसिंहदेव बगावत में मारा गया, बाद उनके पुत्र दूदा को पोसीदरा व अजीतसिंह को लूणोल की जागिरें महाराव अखेराजने दी, जिनके वंशवृक्ष इसी प्रकरण में नं. ८–९ व १० पर दर्ज है.

नं. ३ अमरसिंह अपने पिता चांदा के साथ बगावत में साथ रहता था. वि. सं.१७१७ के भाद्रवा महिने में इसने अपना प्रधान वाघेला रामसिंह को मूतानेणसी के पास भेज कर यह नुंद कराई है कि, सिरोही इलाका में से अमरसिंह आध ( दाण में ) लेता है, और विभोगा ( जमीन का महसूल ) के गांव सौ सवासौ है, इसके समर्थन में ठिकाने निंबज सें जो गीत कवित मिले है, उसमें से एक गीत में लिखा है कि–

" भझे जालीआं खाग ते वरद खाटण भला, जोरावर लागुआं सीस जमरो. "
" अरध आबु तणो भोगवे रा' अखो, अरध आबु तणौ लेय अमरो. "
" अखा आरंभ म कर आखे अमर, एक ही गाम नही × अधूरो. "
" पिता थारा तणौ पाट जांणे पृथी, पिता मारा तणौ आध पुरो. "
" सीघस्त अम्र कहे सुणौ चन्दसेन सुत, कृपा कर इसवरे मे'र कीधी. "
" जोय नतां खाग ने त्याग घर जे वडां, देवरां दने धर वांट दीधी. "
" सोढहर सुजहर वांट दीधी सवर, दजर पाईयो खळां फुल दारू. "
" माहा रूद्र कीया सोमटे केम मांनवी, सवपरी भाग दोए भवां सारू. "

दूसरा एक कवित जिसमें महाराव अखेराजने इस पर बडी भारी फौज भेजी थी, जोस फौज कों कवि ने बरसाद के मुआफिक होनेका अलंकार बताकर कहा है कि.

" करण वाद अखीयात जो ए घातसर केवीआं, सारझर मंडे सु रत सवायो. "
" सु जहर कहर परभात होतां समा, अमर अत पात वरसाद आयो. "
" गाजीआ अनड भड सहु एम गमा गम, ताढ सर काएरां नरां तारां. "
" देवडे मै हमी मेह मंडीयो दरक, धडां उपर पडे फुल धारां. "
" सोर घणघोर मल खवण दामण सजल, जोरवर वदल मल मेह जुठो. "
" अलासर पतासी हर धार धरीयां असर, वार अणपार झड सार वुठो. "
" भेल गढ चंद ओत हैक दल भंजीआ, हैक गावा हलापुर हाले. "
" ईंद्र जल वोल खगधार वुठो अमर, श्रवण रत खाल पर नाल चाले. "
" आहोडे आहोडे सगण राओ आबुआ, एह असतार जग चीआर उगी. "
" पल सजल पालरां वाहला पुरीआ, पलसरां दादरां आस पुगी. "

पाया जाता है कि महाराव अखेराज ने इसको बहुत तंग करने से, यह मारवाड में चला गया. मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि वि. सं. १७२१ में महाराव ने देवडा अमरसिंह को मनाकर सिरोही रियासत में आबाद किया, और १ पालडी, २ जेतावाडा, ३ देदपुर ४ मांकरोडा, ५ बापला, ६ पीथापुर, ७ टोकरा, ८ मेडा, ९ गीरवर, १० मोरथला, ११ कलधरी, १२ मुसावल उर्फ मावल, १३ धानेरा, १४ आवल व १५ देलवाडा, यह गांवों का पट्टा दिया, उक्त पुस्तक में लिखा है कि " विभोगो लैतो सु नहीं ले दांण लैतो

सुं लेसी " पाया जाता है कि इसका जो दावा था, उसमें से दांण का हक कायम रखकर उपर्युक्त गावों में जमीन महसूल का हक देने का तय हुआ.

इसके विषय में एक कवित ' ऊड ' के कवि आढा महेशदास का रचा हुआ मिला है, उसमें मेवाड की फौज के साथ इसने युद्ध किया था वैसा पाया जाता है, ( जो कि इस को मेवाड के साथ युद्ध करने का प्रसंग उपस्थित हुआ हो, ऐसा दूसरी किसी ख्यात से उपलब्ध नहीं होता है. ) वह यह है कि—

" अर तरूवर लंव राह, धसते उण भण हणीया दाणे भमर. "
" नमता गया वकारे नासे, आया मद वहतो अमर. "
" उपाडीये चांचरे उरडे, मेवाडां सामां मकत. "
" देख पटे छलतो चांदावत, गां डागा खाये गसत. "
" सवलो गज सुणीयो सिरोही, पिथल हरो गेजु पहाड. "
" जुडे दसण खागां नह जुडीया, मुळीया अण लडीया मेवाड. "

नं. ४ शक्तसिंह के समय का वि. सं. १७४६ का शिलालेख पालडी गांव के अरठ लाधावाला पर मिला है, जिसमें इसका व इनके कुंवर अनोपसिंह का नाम अंकित है. शक्तसिंह का महाराव वेरीसाल के साथ अच्छा बरताव रहने से, महाराव ने इसको सोरडा व अनादरा यह दोनों गांव वि. सं. १७४६ में इनायत किये. इनकी राणी ईडर के राठौर गोपीनाथ की पुत्री लादांदे, व दियोलजी कानांदे, और साणंद के वाघेला हरीसिंह की पुत्री रायांदे, यह तीनों इसके पीछे निवज में सती हुई. शक्तसिंह ने वि. सं. १७९९ में बडुआ को सीख दी थी.

नं. ४/१ जसवंतसिंह को मावल, गीरवर आदि गांवों का पट्टा मिलाथा, जो कि वर्तमान समय में वह पट्टा नाओलादी के कारण खालसा राज हैं, परन्तु उसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ४ पर दिया गया है.

नं. ५ अनोपसिंह के विषय में ठिकाने निंबज से जो कवित मिले हैं, उसमें से एक कवित से मालूम होता है कि, इसने ' खीमत ' ( जो पहिले सिरोही इलाके में था, वर्तमान समय में पालणपुर ईलाके में है ) के कोलीयों को सजा देकर खीमत गांव बरबाद किया था, जिसके वास्ते कवि केहता है कि.

" अकल हीण होए रावतां को इसडो अनो वरद पत ज्यां जगतेस वेली. "
" खीमतावाद वजार मडणतां घणां, जठे खीमतावाद में हरण खेली. "
" देवडा सोई सारे घणां देवडा, भमाया नरपती जांण भुवा. "
" त्यांता वांणीया खरंदां लाखरी, आख सर आखरी करे उवा. "
" भलो जगतेस ज्यांने सकव सारो भणे, वेरीयां लीआं सर खाग वाए. "
" झुलंता दुकांने साहां रा झुलरा, तठे मृगरा झुलरा झलीमाए. "

" जोर खीमत तणी खणे काडी जडां, काडीया कुट दो वाट कोली. "
" दांम कोडी धज रंमनता दीकरा, तठे ते थ सारंग री रमे टोली. "

पाया जाता है कि खीमत के कोलीयों ने इनको रइयत को कुछ तकलिफ दी थी, उसका बदला इसने लीआ होगा. इसने वि. सं. १८०७ में वडुआ को सीख दी थी. इसकी पुत्री रूपकुंवर जोधपुर के राजा वक्तसिंह के साथ बिहाई थी, जो वहां सती हुई.

नं. ६ जगतसिंह के विषय में जो कवित ठिकाने निबज से मिले है, उनसे पाया जाता है कि यह बहादुर सरदार था, और राठौरों के साथ कई दफे यह झगडे लड चूका था, निम्न कवित से पाया जाता है कि जोधपुर के अग्रजीत राठौर इससे कुछ पैसे लेना चाहते थे, मगर इसने नहीं दिये, और जवाब दिया कि—

" तुअ मांगे लख दांम, दांम नहीं कोडी देऊ, तु मांगे मारग, मारग लूटे हुं लेऊ. "
" हुं पूंजु अचलेसर पोहो तु पूंजे पावु, जो ए थारे जोधांण ए तो गढ मारे आवु. "
" × × × × जगतेस कहे अग्रजीत ने तु करे सो हुं न करूं. "

इसके साथ राठौरों ने युद्ध किया. उस विषय में कवि दोहे में कहता है कि—

" पाए लगा के देस पत मेल असगा मांन, तो अगे भगा तरक धन जगा चुआण. "
" जुध करवा बांदी जगे सगता ज्यु समसेर, गा जोधा पाछा घरे फोजां लसकर फेर. "
" गंगा माग गोदावरी साचो तीरथ सांम, जे अरवद भेटयां जगा, धजवड मोटो धाम. "

सोरठा.

" जगा भरीजे जात्र पोपर ज्यु थारे पगे, आवी कर कर आस आवी सो पावी अवस. "

इसके समय में असमालबेग और वीरपुरा ( कोली ) ने निबज पर चढाई की थी, जिनको जगतसिंह ने हरा कर भगादिये, उस विषय में कवि केहता है कि—

" ताप खमीयो नांही कणी तरफ रो, मलक खाली कीओ देस मारे. "
" जगारो धको हुओ अजरो जोर वर, हीणगो नीवजी तरक हारे. "
" पमंग पा राव असड ग्या पयादा, पादरे नाठ गा नीठ पाजी. "
" अठारां गरांरी, अभीनमाओ पाओत थी, व्रध पत राखीई भली वाजी. "
" वेग असमाल ने भागोओ वीरवर, चंद हर नंदगर तणी साखी. "
" देसरी खाग वळ लहरंतां देवडा, राहो नीवज तणे टेक राखी. "

जबकि जोधपुर के राजा भीमसिंह ने जालोर के राठौर मानसिंह के ऊपर फौज भेजी उसवक्त जगतसिंह, मानसिह की सहायता में जालोर गया था, और जोधपुर की फौज पराजय होकर वापस गई तब मानसिंह ने इसको बडे सन्मान के साथ घोडे पोशाक आदि देकर विदाय किया, उस विषय में कवि कहता है कि.

" वाजा वाजीआ मंडोवर वाला जध मडांणा जुआ जुओ, आयो भीम मांनसी ऊपर हरवल अर्सी हजार हुआ. "
" आये दले मांनसी आखे ताए नेरा घरे रणतुर, सांभल वात जीतमल संगवी, जगतो राव तेडाव जरूर. "

" मांने जीतो साअ मेलीआ जीतो कहे सांभल जगा, सगा सगांरे होई सदाई संकट भोगी जको सगा. "
" ऊडे सोर सोनगड ऊपर गोले अंबर गाजे, उठ जगा जालोर उगारण लसीआं आबु लाजे "
" एहरा वचन सुणे अजराएल लडवा कज असमांन लगो, नांदवणो घरते नीसांणे जालोरे आईयो जगो. "
" सनमख भ्या *जमाई ने ससरो, सत्रु तोने जीत नअ सका, आप वराजो कला ऊपरी धोफ घरांमे फोज धखे. "
" आबु धणी बोलीओ एरो, दल लाखां उडाए दीआं, जालोरी जोजे थांरे घरलार फेर गोडांण लीआं. "
" राहो कहै सांभल महाराजा झगडो करां दीयां खग झीक, गांजे कुण जालोर तणे घढ मोहो उबां आखे मशरीक. "
" अमराहरो दलां सु अडीओ हतु जके न मेली होर, क़ाएम मांन घरे थर कीधा जोए गोडांण अने जालोर. "
" मांने सीख दीनी घर सारू एजन कीधा एता, मोंणक तरंग कडा ने मोती सोए पालकी से हैता. "
" घर घर दीठ उछली गुडी कीरत बोत कांहांणी, राजा घरे जालंधर राखो आईयो वरे ओपांणी. "

जोधपुर के राजा के साथ इनका सगाई सम्बन्ध होजाने से इसने वि. सं. १८६१ में जोधपुर की फौज ने सिरोही फतह किया तब उनको सहायता की थी, जो बात महाराजा जोधपुर के +परवाना मिती पोष वदि ३ संवत् १८६१ से मालूम होती है. वि. सं. १८३२ में इसने बडुआ को सीख दी थी.

नं. $\frac{6}{1}$ अखेसिंह को सेलवाडा की जागीर दी गई, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ३ पर दिया गया है.

नं. ७ रायसिंह के विषय में सि. रा. इ. की पुस्तक में लिखा है कि यह अपने को खुद मुख्तारसमझ कर सिरोही राज्य का हुक्म नहीं मानता था, जिससे इसको दबाने के लिये, अंग्रेजी फौज के साथ मिलकर राज की फौज ने निंबज पर चढाई की, और युद्ध हुआ जिसमें दोनों तरफ के कितनेक आदमी मारे गये, और ठाकुर रायसिंह ने अपने पुत्र प्रेमसिंह सहित निंबज छोडकर पहाड की पनाह ली, बाद रामसीण के ठाकुर काबा जगतसिंह द्वारा वि. सं. १८८१ में समाधान होनेसे वह सिरोही हाजिर हुए, जहांपर महाराव ने इनकी अच्छी खातिर करके सिरोपाव दिया, और ÷अव्वल दर्जे की दाहिनी बैठक की इज्जत दी.

निंबज ठिकाने से मिले हुए कवित्तों में इसकी दातारी और महमानगिरी की

---

* उपरोक्त कवित्त में जालोर के राठौर मानसिंह व जगतसिंह के दरमियान सुसरा, जमाई का सगपण होना अंकित हुआ है, लेकिन सिरोही के बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि जगतसिंह का पुत्र रायसिंह की पुत्री सूरजकुंवर का विवाह राठौर राजा मानसिंह के साथ हुआ था.

+ उक्त परवाना में देवडा राव जगतसिंह अनोपसींघोत का नाम लिखा है, और जोधपुर के महाराजा साहब ने आडी ओलमें अपनी कलम से लिखा है कि " तीण में थारी तरफरी हमगीरी मालम हुई सो मारी मरजी खातर खुसी राखजो " यह परवाना सिरोही फत्तह होने की शाबाशी के विषय में लिखा गया है.

÷ सिरोही राज्य में ठिकाने पाडीव व निंबज इन दोनों सरदारों की अव्वल दर्जे की एक ही बैठक है, जिससे दरबारी जलूस में यह दोनों ठिकानों के सरदार एकही वक्त में हाजिर होकर बैठक नहीं लेते हैं, लेकिन इस वक्त दोनों ठिकानों के सरदार दशहरा आदि तहेवार के आंम दरबार में एक साथ बैठक लेते हैं.

कवियों ने बहुत तारिफ की है. और जबकि अंग्रेजी फौज निवज पर गई, तब जेतावाडा का बिकानेरीया राठौर जुजा बडी वीरता से युद्ध करके काम आया, जिसके विषय में कवि कहता है कि–

" जुजा उठरे गढ होए झगडो नरां सूरां ने अज, आज नीव्रज तणे उपर आवीओ अंगरेज. "
" बोल मोटा मोंर वकतो नटे थुंतो नोंज, कला करवा उठ कमधज फले आई फोज. "
" गाजीओ असमांन गोले वगट कल ली वाद, जेतपर रो पटो जुजा उजलो कर आज. "
" तलसीओ गीणाग तोली मांनहर मन मोट, राढ वड से वगर रटकां केम भलसी कोट. "
" पालवा ओर थाट पोले घालवा ओर खाव, वंकरो राए सींघ वालो उठीओ उवराव. "
" मगल उभा पोल मखी लोप न सकी लीअ, आव पोले भीम अडीओ सदा वालो सिंह. "
" लर थरे सो पडी न लागु लगी मगलां लोह, वसी फोजां लीए वीको वरछीआं रा बोअ. "
" पंड लागा घाव पुरा चीआर वी'ने चीआर, तोई न पडे खडे तेगो उथडी असवार. "
" मगल जादा कही मखसे कनीसुवा कंथ, हाथीआंरे चढे होदे भालजे भारथ. "
" भलो लडीओ भ्रज भलतां देई सुखा दान, पांचमे दन खबर पुगी गढ दली गजरात. "
" भालीआ सीसोद भाटी घणा झाला गोड, लोक साहेब केण लागो रंगहो राठौड. "
" लुबीओ अथ लाख लशकर हुई हलका होल, पांच पाडे धरण पडीयो पछे भलीई पोल. "
" वरे अपसर सरग पुगो मेल जगरो मोह, सांम रे गल सीस दीनो सार वीकां सोह. "

रायसिंह के विषयमें किसी कविने कहा है कि—

" वंके अण खले नीसांण वाजी लडे पर धर लीध, भीमरां हाथीआं भेला दोखीआं कर दीध. "
" कडी खलकी वगतरांकी लीआं फोजां लार, हीडले दोए चीआर हाथी वेहे असडी वार. "
" भला भलास कोई भाखी दलां टलां दीध, जध करी सो पडी जला लडी कला लीध. "
" त्यां उपर खाग झाले त्यां न मले तुग, आप स्यांमी वीआ अमरा कमर भीडे कुण. "
" जगा वाला अमल जमीओ मोजसीकर मोज, वीरीयां सरवरी वाजां फरी थारी फोज. "
" पोकारी नकीब पाछी नीव्रसी नीसांण, तेजीआं का तंग तांणे उड जांए अरी आंण. "
" भाग अरबद तणे भुपत खागरे वल खाए, चले चीठी वीआ चांदा मलक आदा माए. "
" साख रा उवराव साथी पणां भारथ पास, रंग हो राएसींग राजा नंद गर के नाथ. "

इसकी पुत्री सुरजकुंवर का विवाह जोधपुर के राजा मानसिंह के साथ हुआ था. वि. सं. १८७१ में इसने बडुआ को सीख दी थी. सि. रा. इ. की पुस्तक में लिखा है कि वि. सं. १८९७ में गीरवर का ठाकुर नाओलाद गुजरने पर इसने बिना राज्य की मंजूरी के अपने बेटे नं. $\frac{६}{३}$ उदयसिंह को वहां गोद रख कर गीरवर का पट्टा अपने आधीन कर लिया, जिसपर महाराव शिवसिंह ने गीरवर पर फौज भेज कर उदयसिंह को कैद किया, जिससे रायसिंह लडाई की तय्यारी करने लगा, दरमियान उदयसिंह कैद की हालत में मर गया, और पोलिटीकल एजंट ने इसको हिदायत कर दी कि, वो गीरवर के पट्टे का दावा छोड दे, और राज्य को अधिकार है कि चाहे तो खालसा कर ले, जिससे इसने झगडा नहीं बढाते आपस में समाधान कर लिया. इस विषय में सिरोही राज्य के दफ्तर से पाया जाता है कि, गीरवर के ठाकुर रत्नसिंह पहिले नाओलाद हो चूका था, और बाद में मावल का ठाकुर जालमसिंह भी नाओलाद हुआ, जिससे जालमसिंह की ठकरांणी के, इसके पुत्र उदयसिंह को बगैर मंजूरी राज्य गोद दिया था, जो सिरोही

रियासत के रिवाज के खिलाफ होनेसे, गोद खारिज कीया जाकर दोनों ठिकानों की जागीरें खालसा कर दी गई.

नं. ८ प्रेमसिंह के विषय में सिरोही राज्य के इतिहास में लिखा है कि, इसका भाई उदयसिंह जो कैद की हालत में गुजर गया था, उसके पुत्र अनाडसिंह व नवलसिंह ने प्रेमसिंह की सहायता से बगावत करना शुरू किया, जिससे महाराज कुमार गुमानसिंह ( महाराव शिवसिंह के युवराज ) ने राज्य की व सरकार अंग्रेजी की फौज के साथ निंबज पर चढाई की, कुछ देर तक लडने बाद ठाकुर भाग कर पहाडों में चला गया, परन्तु थोडे ही दिन बाद कसूर के लिये मुआफी मांगने से, इसको अपने ठिकाने (निंबज) में जानेकी आज्ञा मिली. इस विषय में यह बात मशहूर है कि राज्य की फौज ने निबज पर हमला किया, तब ठाकुर प्रेमसिंह ने बडी वीरता के साथ अपना बचाव करने से, राज्य की फौज को पहिले दफा के हमले में अपनी तोपें छोड कर वापस लौटना पडा था, उसका कारण यह भी कहा जाता है कि राज्य की फौज में, जो देवडे सरदार शरीक थे, उन्होंने जानबुझ कर अपने भाई ( प्रेमसिंह ) पर आक्रमण करने में चश्म पोसी की थी, और जब कि उनको सख्त हिदायत की गई तब उन्हों ने दूसरे हमले में निवज को फतह किया. यह भी कहा जाता है कि दूसरा हमला करते वक्त देवडे सरदारों ने ठाकुर प्रेमसिंह को पोशीदा तौर से इशारा कर दिया था कि वो निबज छोड कर पहाडों में चला जाए.

इसकी पुत्री सरसकुंवर का विवाह एहमदनगर ( ईडर ) के महाराजा करणसिंह के साथ हुआ था, और वह वि. स. १८८८ में एहमदनगर में सती हुई, उक्त समय में सती होने का रिवाज अंग्रेज सरकारने बंध कर दिया था, और महाराजा करणसिंह की कोई राणी सती होने न पावे, उसके वास्ते अंग्रेज सरकार ने प्रथम से बंदोबस्त कर रखा था, परन्तु सरसकुंवर की सती होने की तीव्र अभिलाषा होनेसे उसने 'मुडेटी' के चौहान ठाकुर सूरजमल को कहाकि मुझे सती होनाही है, यदि मेरे पिता और भाई जो इस कार्य में सहाय कर सके है वे यहां से दूर है, और आप चौहान होनेसे इस वक्त उनकी जगह पर हो, सो मुझे सती होनेमें कोई हरकत न होवे वैसा बंदोबस्त करो, जिससे चौहान+ सूरजमलने अंग्रेज सरकार के विरूद्ध होकर करणसिंह की राणीयां के सती होने के कार्यमें सहायक होकर सती होने में विघ्न नहीं आने दिया.

ठाकुर प्रेमसिंहने राज्य की फौज के साथ सामना किया उस विषय में किसी कवि ने कहा है कि.

---

+ मुडेटी का ठाकुर चौहान सूरजमल बडा ही वीर राजपूत था. अंग्रेज सरकार के विरूद्ध कार्य करने से इसको कई मरतबा ब्रिटीश फौज के साथ युद्ध करना पडा. इसके वीरत्त्व की कई बातें 'रासमाला' नामक ग्रंथ में लिखी गई हैं. इसकी जागीर अंग्रेज सरकार ने जप्त करली, और बरसों तक इनका पीछा ब्रिटीश फौज ने किया, आखिर मुआफी बख्श ने की शर्त पर समाधान हुआ, और कदरदान अंग्रेज सरकार ने बहादुर चौहान की कदर कर उसकी जागीर वापस देकर मुडेटी में बैठा दिया.

" मका कमल मोती प्रेमसीघ बोलीयां पडी धर अंबर धोती–तपी तुआरा तेजरी ॥ १ ॥ "
" नागण पुछे नाग आज जमी कयुं हल चल हुई, खत्र वट जगाई खाग–नरपत प्रेमे नींवजी ॥ २ ॥ "

इसकी ठकराणी साहेबांदेवी चांपावत बधसिंह दासपा वाला की पुत्री वि. सं. १९०८ जेष्ठ वदि ५ के दिन सती हुई.

प्रेमसिंह ने वि. सं. १९०१ मे बडुआ को सीख दी थी.

नं. $\frac{८}{१}$ कीरतसिंह, सेलवाडा के ठाकुर सबलसिंह व सूरताणसिंह दोनों भाई नाओलाद होनेसे सूरताणसिंह के गोद गया.

नं. $\frac{८}{२}$ तेजसिंह को धवली की जागीर मिली. बाद इसका पुत्र नं. $\frac{९}{१}$ दोलतसिंह धवली में पाट बैठा. दोलतसिंह का वडा पुत्र हिम्मतसिंह निंबज ठाकुर नं. ९ भीमसिंह नाओलाद गुजरने से उसके गोद गया, जिससे नं. $\frac{१०}{१}$ रत्नसिंह धवली पाट बैठे, वह भी नाओलाद गुजरने से इसका भाई नं. $\frac{१०}{२}$ अचलसिंह धवली के ठाकुर हुए, लेकिन यह भी नाओलाद गुजर गये, जिससे सिरोही रियासत से धवली की जागीर निंबज ठिकाने में मिला दी गई, जो मौजूदा राजसाहेबां मोहबतसिंह ने अपने छोटा पुत्र लक्ष्मणसिंह को दी है.

नं. $\frac{८}{३}$ उदयसिंह को इसके पिता रायसिंह ने मावल ठाकुर जालमसिंह के गोद दिया था, लेकिन राज्य ने उसका गोद नामंजूर करके इसको कैद किया, जो कैद की हालत में ही गुजर गया, जिससे इसके पुत्रों को ठिकाना निबज की जागीर में से पीथापुरा व सोरडा गांव का आध जागीर में दिया गया, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. २ पर दिया गया है.

नं. ९ भीमसिंह अपने पिता के बाद वि. सं. १९०८ में निंबज में पाट बैठे, और वि. सं. १९१८ में बडुआ को सीख दी. इसकी चार राणीयां थी, लेकिन पुत्र न होने के कारण इसने अपने चचेरा भाई नं. $\frac{९}{१}$ दोलतसिंह धवली वाले का पुत्र हिम्मतसिंह को गोद लिया, ठाकुर भीमसिंह अमीरी मिजाज का सरदार था.

नं. १० हिम्मतसिंह मरहूम अपने काका भीमसिंह के गोद आया, इसके समय में वि. सं. १९५० में रियासत से ठिकाने निवज को तीसरे दर्जे के मेजिस्ट्रेट की फोजदारी हुकूमत व रूपिये पांचसौ तक के दिवानी दावे फैसल करने के अखत्यारात दिये गये, और नमक चूंगी, दांण, व आबकारी की मुकरर रकम ठिकाना के हककी रियासत से ठहराई गई. वि. सं. १९५० में इसने बडुआ को सीख दी. इसकी ठकरांणी मूलकुंवरदे लोहीयाणा के दीयोल सालमसिंह की पुत्री थी, जिससे कुंवर मोहबतसिंह व कुंवरी राजकुंवरदे का जन्म हुआ, बाईराजकुंवरदे का विवाह जोधपुर के महाराज वजेसिंह मोहबतसिंहोत के साथ किया गया.

नं. ११ +राजसाहेब मोहबतसिंह अपने पिता के पीछे निबज ठिकाने में पाट बैठे, ठिकाने की जागीर सें राज्य हक की छः आनी देने में कितनेक झगडे वक्तन फवक्तन पैदा होने के कारण, इसने छः आनी जितना जागीर का हिस्सा राज में देकर, नयेसर कायम का ठहराव ता. १ मई सन १९२३ ईस्वी को तय करा लिया, जिससे अब राज के साथ नई तकरार पैदा होने का सम्भव नहीं रहा. उस ठहराव की रूह से सिरोही इलाके में इनके तरफ रही हुई जागीर के गांवों में रेविन्यु अखत्यार के साथ, खास शर्तों से, फौजदारी मुआमिलात में दोयम दर्जे के मेजिस्ट्रेट के अखत्यारात व दिवानी मुआमिलों में रू. ५००) पांचसौ तकके दावे फैसल करने के अखत्यारात रियासत से अता हुए हैं. वि. सं. १९८० के शर्दि की मोसिम में मौजूदा महाराव साहिब ने निबज व वडवज के दरमियान सरहद का तनाजा ( जो कई वर्षों से चल रहा था उसको फैसल करने के लिये महाराव साहब के उपर दोनों सरदारों ने छोड रखा था. ) तय करने को निंबज के बगीचे में मुकाम किया, उसवक्त निंबज ठाकुर मोहबतसिंह ने महाराव साहिब को अपने महल में पधारने की अर्ज करने पर, महाराव साहिब ने इसकी अर्ज मंजूर करके पधरामणी की, और महमानगिरी स्वीकारी, ठिकाने निबज के इतिहास में सिरोही के महाराव साहब की निंबज के महल में पधरामणी का यह अव्वल ही प्रसंग था, ठाकुर निबज ने इस मौके पर महाराव साहब के वास्ते गद्दी की बिछायत और नजर नसरावल आदि रसूमें बाकायदा अदा की, और साथ में दीवान, मुसाहिब, आदि जो जो छोटे बडे अहलकार व नोकर वगैरह थे, उन सब को अपनी २ योग्यता के मुआफिक सिरोपाव दिये, महाराव साहिब ने ठाकुर मोहबतसिंह को खास सवारी का घोडा इनायत किया.

---

+ राजसाहेबा मोहबतसिंह एक बहादुर सरदार है, प्राचीन समय के चौहानों में अपनी नेकटेक और बचन के वास्ते जो प्रणाली थी वे सब इनमें प्रत्यक्ष अनूभव होता है. वि. सं. १९६९ में जब कि पालणपुर रियासत का एक गांव धोले दिन डाकूओं ने लूटा, और पालणपुर रियासत की पुलिस ने अपनी जमीयत के साथ डाकूओं का पीछा किया था, लेकिन डाकू लोगों ने पुलिस वालों को कार आमद नहीं होने दिये, जिससे उन्होंने राजसाहेबां मोहोबतसिंह की सहायता चाही, जिस पर इन्हों ने फौरन छडी सवारी डाकूओं का पीछा किया, और उनसे मुकाबला करके एक डाकू को जांन से मारा, और दूसरों को मय लूट का माल के गिरफ्तार करके सिरोही रियासत को सुपुर्द किये. इस मुकाबले में डाकूओं की तरफ से झपाझपी में बंदूक की एक गोली राजसाहेबां के दाढी के पास होकर चली, जिससे दाढी के कुछ बाल कट गये थे. कुछ अरसे के बाद जबकि मरहूम महाराव कैशरीसिंह साहब बहादुर का मुकाम आबू पर हुआ, तब यह वहां मुजरा के लिये आये उस वक्त इस पुस्तक का लेखक भी वहां पर हाजिर था, महाराव साहबने, डाकूओं के साथ मुकाबला करने की जो बहादुरी इसने बताई थी, उस बात पर संतोष जाहिर करके इस क्षत्रीवट के कार्य की बहुत प्रशंसा करके शाबाशी दी थी, उसी मुआफिक पालणपुर नव्वाब साहब ने भी इस कार्य के लिये अपना संतोष जाहिर किया था वि. सं. १९७९ में जबकि राजपूताना में भील ग्रासीयों के एकी का बांवेला मचा, और रियासत को अपने सरदारों की जमियत इकट्ठी करने की जरूरत पडी, तब ( जो कि उस वक्त इनका रियासत के साथ चाहिये जैसा मेलझोल नहीं था, और जागीर के हकहकूक का मुकदमा सरदार कमीटी में चल रहा था ताहम ) राज सें बुलावा आतेही यह फौरन अपने भाईयों और राजपूतों वगैरह की जमीयत करीब तीनसौ आदमीयों के साथ हाजिर हुए थे, और महाराव साहब ने इस बहादुर सरदार की कदर करके कुछ फौज के अफसर की जगह पर इसको मुकरर किया था.

## मौजूदा राजसाहेबां निंबज, रियासत सिरोही.



राजसाहेबां महोवतसिंह साहब. ठिकाना निंबज.

[ विभाग दूसरा पृष्ठ ४८. नं. ११ ]

*The Luhana Mitra Steam P. Press, Baroda.*

इनके तीन पुत्रों में से छोटा जसवंतसिंह गुजर गया है, शेरसिंह पाटवी है, और दूसरा पुत्र लक्ष्मणसिंह को धवली पट्टे की जागीर देने में आई है. वि. सं. १९८२ के दशहरे के दरबार में मोहबतसिह को नीज के लिये राजसाहेब का खिताब अता फरमाया है, जिससे ' ठाकरां राज ' के बजाय ' राजसाहेबां ' के नामसे इसको तेहरीर लिखी जाती है. इस वक्त यह सरदार कमीटी में मेम्बर मुकरर है.

निबज ठिकाने की पालणपुर रियासत में भी ( मुलकी सरहद के फैसले के वक्त गये हुए गांवों की ) जागीर है, और उन गांवों में भी दीवानी, फौजदारी, व रेविन्यु के अखत्यारात सिरोही रियासत के मुआफिक ही उस रियासत ने पहिले सें ही दे रखे हैं, और पालणपुर रियासत से ठिकाने निबज के पाटवी सरदार को ' रावजी ' के इलकाब की तेहरीर होती है, इसी मुआफिक जोधपुर रियासत से ' राव ' के इलकाब के साथ कुरब २ व बेठक में सामने की जीमणी ( दाहिनी ) मिसल में व बांह पसाव व बगल गिरी की इज्जत है, व सवारी में घोडा आगे खड़ने की इज्जत है, यह इज्जत वि. सं. १८८१ का फागुण सुदि १ को जोधपुर रियासत से दी गई है.

इनकी एक राणी मेवसीजी सरेकुंवरदे, सणदरी के रावल मानसिंह गोदडसिंहोत की पुत्री है, ( जिससे बाई भूरकुंवर का जन्म हुआ. ) दूसरी राणी बारडजी मानकुंवरदे सुदासणा के बारड तख्तसिंह पर्बतसिंहोत की पुत्री, ( जिससे कुमार शेरसिंह व लक्ष्मणसिंह के जन्म हुए. ) थी.

---

२ वंशवृक्ष पीथापुरा परगने पामेरा के लखावत.




नोट—पीथापुरा की जागीर का राज हक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. ३३७ ) भरने का ठहराव नं. ६७३ ता. ३ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

३ वंशवृक्ष सेलवाडा परगने पामेरा के लखावत.




नोट—सेलवाडा की जागीर का राजहक आठआनी की रकम नकद लगान के कानून मुआफिक रु. १०८० ) सालाना भरने का ठहराव नं. ६७२ ता. ११ मेइ सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

---

४ वंशवृक्ष मावल–गिरवर परगने सांतपुर जो नाओलाद होनेसे इसवक्त खालसा है.




नोट—मावल व गिरवर दोनों पट्टे की जागिरें खालसे राज है, इन दोनों ठिकानों के सरदारों ने सिरोही रियासत से विरुद्ध होकर, पालणपुर रियासत के दिवान महाखान फतहखान की पनाह में रहना कबूल कर वि. सं. १८७५ के आषाड सुद २ का इकरार के जरिये मोज़ा मसावल, ( मावल ) पामेरा, गिरवर, मुगथला, वासडा, आवल, व सनार गांवों में पडेपान की आमदनी में आधा हिस्सा पालणपुर रियासत को लिख दिया था, जो गांव सिरोही के होनेसे वापस सिरोही की तहत में आये.

### ५ वंशवृक्ष आंबलारी परगने कालंद्री के लखावत.

निंबज के लखावत वंशवृक्ष में नं. २/२ वाला वाघसिंह को, कोरटा की जागीर मिली थी, मगर बाद वह छूट जानेसे महाराव अखेराज ने इसके पोते जगतसिंह को आंबलारी व रूघनाथसिंह को डांगराली की जागीरें दी, लेकिन पाटवी जागीरदार नाओलाद होनेसे उनकी जागीरें खालसा हुई, सिर्फ आंबलारी के छोट भाईयों में नं. १० तख्तसिंह के ओलाद वालों की कुछ जागीर आंबलारी गांव में थी, जो वि. सं. १९८० में खालसा रख कर उनको परगने पांमेरा में नीबोडा गांव दिया गया.

- १ वाघसिंह (वंशवृक्ष निंबज के लखावत में नं. २/२ वाला.) कोरटा मिला था.
  - २ भीमसिंह
    - ३ जगतसिंह ( आंबलारी मिला. )
      - साहेबखान ×
      - ४ जीवसिंह
        - ५ उग्रसिंह
          - राजसिंह ×
          - ६ मानसिंह
            - ७ जोरावरसिंह
              - ८ वजेसिंह ×
              - उदयसिंह ×
              - अनाडसिंह ×
              - ८/क जामतसिंह
                - ९ नवलसिंह
                  - पीरदान × (खालसा वि. सं. १९७३ में.)
              - खेमसिंह ×
            - ७/क सूरजमल
              - ८/ख भमूतसिंह
                - ९/क वनेसिंह
                  - १० तख्तसिंह (देखो नीचे नीवोडा में)
                - दोलतसिंह ×
              - मेघसिंह ×
            - ७/ख जेतमाल
              - ८/ग कुशलसिंह × (खालसा वि.सं. १९२२ में.)
            - सूरसिंह ×
          - सूजनसिंह ×
      - हरनाथ ×
    - ३/क रुघनाथसिंह ( डांगराली मिला. )
  - रघसिंह ×

नोट–आंबलारी जागीर खालसे रही, और नं. १० वाला की ओलाद को नीवोडा गांव मिला.

---

### ६ वंशवृक्ष नीबोडा परगने पामेरा के लखावत.




नोट–नं. २ भारतसिंह, आंबलारी वाला नं. ९ नवलसिंह के गोद जानेका दावा

कर रहाथा, लेकिन राज से गोद मंजूर न होनेसे इसने बगावत करके बिगाड किया, जिससे इसको पकड कर कैद की सजा दी गई, और इसका आंबलारी की जागिर में जो हिस्सा था वह जप्ती में रखा गया, आखिर मौजूदा महाराव साहिब ने कुच्छ जुर्माना करके इसको मुआफी बक्षी, और आंबलारी में इसका जो हिस्सा था, उसके एवज में दबाणी ठिकाने से राजहक आठआनी में आया हुआ, नीवोडा गांव इसको पार्टिशन के कानून मुआफिक ठहराव नं. ६७१ ता. ३ मई सन १९२३ ई. से देकर आंबलारी की पूरी जागीर राज में खालसे रखी गई, जिससे वि. सं. १९८० से नीवोडा गांव आवगा भारतसिंह के तरफ रहा है.

---

७ वंशवृक्ष डांगराली परगने पामेरा के लखावत.

डांगराली गांव आंबलारी के लखावत में नं. ३/१ रुघनाथसिंह को महाराव अखेराज ने दिया था, बाद में यह गांव वेरान हो गया. वि. सं. १८८० में महाराव शिवसिंह ने यह गांव आबाद करने का परवाना, नं. ५ देवडा धीरा रामसिंहोत को दिया.




नोट—डांगराली गांव में राजहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १८१) भरने का ठहराव नं. ६७० ता. ३ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

### नं. ८ वंशवृक्ष पोसीदरा परगने पामेरा के लखावत. पाती नं. १

निंबज के लखावत में नं. २/३ जेसिंहदेव बगावत में मारा गयो, बाद महाराव अखेराज- ने देवडा दूदा को पोसीदरा व अजीतसिंह को लूणोल दिया. बाद में नं. ४ फतहसिंह के दो पुत्रों से पोसीदरा में २ पांती कायम हुई है.

१ जेसिंहदेव (वंशवृक्ष निंबज के लखावत में नं. २/३ वाला.)
- २ दूदा (पोसीदरा) ओ. ग्रां. पांती नं. १ पोसीदरा
  - ३ बलुसिंह
    - ४ फतहसिंह
      - ५ नारायणसिंह ( पांती नं. १ )
        - ६ शंभुदान
          - ७ महासिंह
            - ८ जीवसिंह ×
            - | गोद आया. पोसीदरा पांती नं. २ के नं. ५ वाला.
            - ९ अमरसिंह
              - १० नाथुसिंह
                - ११ अखेसिंह (मौजूदा पाटवी)
              - १०/१ उमसिंह
                - गुमानसिंह ×
                - ११/१ रघसिंह
                - ११/२ खुशालसिंह
                - दानासिंह ×
          - अर्जुसिंह ×
          - जोधसिंह ×
      - ५/१ दोलतसिंह ( पोसीदरा पांती नं. २ )
  - केशरीसिंह ×
  - गोपालसिंह ×
- २/१ अजीतसिंह (लूणोल)
- महासिंह ×

**नोट–पोसीदरा जागीर पांती नं. १ में राज हक आठआनी बटाई से वसूल होता है, ठहराव होना बाकी है.**

---

### ९ वंशवृक्ष पोसीदरा परगने पामेरा के लखावत पांती नं. २.

१ दोलतसिंह (वंशवृक्ष पोसीदरा पांती १ के लखावत में नं. ५/१ वाला.) ओ. ग्रां. पोसीदरा पांती नं. २






**नोट–पोसीदरा जागीर पांती नं. २ में राज हक आठआनी बटाई से वसूल होता है, ठहराव होना बाकी है.**

---

## १० वंशवृक्ष लूणोल परगने पामेरा के लखावत.




**नोट–लूणोल के सरदारसिंह ने राजहक आठआनी के एवज में असाव व पेरुवा गांव राज को देकर लूणोल गांव पार्टीशन के कानून मुआफिक ठहराव नं. ६६५ ता. १ मई सन १९२३ ई. के जरिये वि. सं. १९८० से आवगा कर लिया है.**



## मौजूदा ठाकुर सरदारसिंह लूणोल रियासत सिरोही.



ठाकरां सरदारसिंह साहब. लूणोल परगने पामेरा ( सिरोही ).

[ दूसरा विभाग पृष्ठ ९४ नं. ८/१ ]

The Luhana Mitra P. Press. Baroda.

# प्रकरण ६ वाँ.

## लखावत देवडा (प्रतापसिंहोत.)

राजकुल देवडा चौहान वंशवृक्ष में नं. $\frac{१२}{८}$ प्रतापसिंह को पुराने बंट में सूरभखरी का पट्टा मिलाथा, और पिछेसे वि. सं. १५८० में ढढमणा मिलना वडुआ की पुस्तक में लिखा है, लेकिन जबकि प्रतापसिंह के बडे भाई भाणसिह का पुत्र सूरताणसिंह सिरोही की गद्दी पर गोद गया, तब प्रतापसिंह के बडे पुत्र तेजसिंह को भटाणा की जागीर व दूसरे पुत्र शार्दूलसिंह को दतांणी की जागीर वि. सं. १६४० में महाराव सूरताणसिंह ने दी, तीसरा पुत्र गोपालसिंह बालक अवस्था में गुजर गया था. वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि तेजसिंह ने भटाणा गांव भटेसरिया कोली को मारकर लिया, लेकिन यह गांव महाराव मानसिंह के समय में भी सिरोही रियासत में थे, और वि. सं. १६४० में दताणी की बडी लडाई हुई उसके बाद दिये गये है. तेजसिंह की ओलाद वाले पीछेसे 'तेजावत' कहलाये है. भटाणा में नं. ६ वजेसिंह के पुत्रों से दो पांती अलग हुई, जिसमें बडा पुत्र सबलसिंह की बडी पांती व छोटा सूरजमल की छोटी पांती कहलाई गई.

### भटाणा परगने मंढार के लखावत-तेजावत शाखा.

१ वंशवृक्ष भटाणा के तेजावत बडी पांती.

१ तेजसिंह (देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष में नं. $\frac{१३}{८}$ वाला.) ओ. ग्रां. भटाणा-बडी पांती



## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

भटाणा ठिकाना रियासत सिरोही के ताजीमी सरदारों पैकी एक है, इस ठिकाने के प्राचीन इतिहास में नं. १ तेजसिंह, महाराव सूरताणसिंह के पास मुसाहिब होना पाया जाता है. ( वि. सं. १६३९–१६४७, के महाराव सूरताणसिंह के समय के ताम्रपत्रों में ' देवडा तेजा पडदुए ' ऐसा नाम अंकित है. )

नं. २ मेघराज, सिरोही में जबकि महाराव अखेराज (दूसरे) ने अपने पिता के चूक करने का वैर का बदला लेने को, लखावतों को चूक कराया जिसमें मारा गया.

नं. २/१ जसवन्तसिंह को ' ढढमणा ' मिला था, ईसकी ओलाद पीछे से नहीं रही है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ६ पर दिया गया है.

नं. ३ नेतसिंह के विषय में ज्यादह हाल मालूम नहीं हुआ है. नं. ३/१ भाखरसिंह को 'सारोल' मिला, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ५ पर दिया गया है. नं. ३/२ डुंगरसिंह की ओलाद वाले जसोल ईलाके जोधपुर में चले जानेसे उसकी ओलाद वाले वहां पर विद्यमान है.

नं. ४ रूघनाथसिंह शाही फौज का रास्ता रोककर उनसे दांण वसूल लेता था, उस विषय में किसी कवि ने कहा है कि.

" लूटे कतारां अपारां चारां हजारां वधूंस लेवे धोले दीये दल्ली रा बजारां पडे धा. "
" रघा सुं पठांण भाखे रोको मति राह पातसाही रा दाण लो दाण लो जाण दो. "
" रघा सुं पठांण दाखे ओरंगा रा फरंगा रा उगे भांण सांमा आवी दीठडा देवडा वंकडा आबु हंदा देस."
" रघा उच न पटां दल्ली रे पातसाही जोग समापे भट्टां चारणां × × × "

ठाकुर रूघनाथसिंह ने पालणपुर के करीमखान के साथ युद्ध किया था, उस विषय में किसी कवि ने कहा है कि.

" सिन्धु साल ले कर वात सवारो, ओगट घाट कियो उतारो. "
" खान करीम कहे मद खारो, नपियां तोई पाय ने तारो. "
" प्याला खाग रघो दे पाणी, जीरव शकिया नहि जुवाने. "
" महा त्रुटे मद माणे, देही जावा कियो दिवाणे. "
" दुजा लखा वदाये दाये, घुमे मगल शकिया वाये. "
" मोटा ठाकर झेर मत पाये, जस करसां पालनपुर जाये. "
" किधी गोठ भली ते काला, देख धरण लूटे दाढाला. "
" पग पग पडीया चढीया पाला नीठ घरे पुगा नेजाला. "

नं. ४/१ मानसिंह के ठकराणी मेडतणीजी वि. सं. १७८५ में सती होना, इसकी छत्री के शिलालेख से मालूम होता है.

नं. $\frac{४}{२}$ रायसिंह को मकावल मिला, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ४ पर अंकित किया गया है.

नं. ५ सरदारसिंह ने वि. सं. १८०६ में बडुआ को सीख दी. इसके समय में तेजावतों में कौन २ विद्यमान थे, उस विषय में किसी कवि ने कहा है कि.

" सहेर भटांणे सदो जस खाटण जेतराई, पीपलथल हरनाथ कमी न राखे कांई. "
" मारोले महेराण भांण दोई सकचा भाई, मकावले हाथीयो वले पहाडो वरदाई. "
" षट पांच लख भांजण दलां रूडे घोडे रावते, अरबुद भूप सहे को खाग त्याग तेजावते. "

नं. $\frac{५}{१}$ हरनाथ के विषय में बडुआ की पुस्तक में कोई जीक्र नहीं है, लेकिन उपर्युक्त गीत से मालूम होता है कि वह पीपलथल में था, परन्तु ना ओलाद गुजर गया है.

नं. ६ वजेसिंह ने वि. सं. १८४९ में बडुआ को सीख दी. इसके समय में पालणपुर की फौज ने भटाणा पर आक्रमण किया, परन्तु सफलता नहीं हुई, जिसके लिये किसी कवि ने कहा है कि–

" आया दल सबल भटांणा उपरे आया मल्ल जाडां असुरांण. "
" रघपत तणो उठीयो राजा वज वजीयां पृथवी वाखाण. "
" घायल अरी तडफडे घणा घणाक लोटे पडीया केकांण. "
" वढते दलां कियो एकेवाट तुर तुर समसेर तणा. "
" आप फते कर मेलां आंणो पायो सुजस पवाडे. "
" अधपत वजा वधावा आवे गीतां सुजस गवाडे. "

नं. $\frac{६}{१}$ जगतसिंह को ' पादर ' मिला, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. ३ पर अंकित किया गया है.

नं. ७ सबलसिंह ने वि. सं. १८६४ में बडुआ को सीख दी. इसने पादर के शेरसिंह (वंशवृक्ष पादर में नं. २ वाला) को वि. सं. १८६८ में मार डाला, जिससे पादर वालों ने पालणपुर रियासत की सहायता से फौज लाकर वि. सं. १८७० में भटाणा गांव बरबाद करके वैरान कर दिया, लेकिन बाद में मंढार का गुलालसिंह नाहरसिंहोत ( मंढार बडी पांती के छोटभाई ) ने बीच में पड के, भटाणा व पादर वालों के दरमियान समाधान करा दिया.

ठाकुर सबलसिंह को पांच ठकराणीयां होने पर भी पुत्र नहीं था, जिससे उसने अपने छोटे भाई सूरजमल को जागीर का सब काम सुपुर्द कर रखा था, कहाजाता है कि सूरजमल ने उसका बेजा लाभ लेकर भटाणा में ज्यादह वंट ( पांच दुआई ) ले लिया, बाद में ठाकुर सबलसिंह ने छठ्ठा विवाह गांव परण के दियोल गजसिंह की पुत्री से किया, जिससे नाथुसिंह आदि पुत्रों के जन्म हुए.

सूरजमल ने सिरोही के महाराव उदयभाण से विरूद्ध होकर, वि. सं. १८७५ के वैसाख महीने में पालणपुर रियासत की मातहती में जाकर, पालणपुर के दिवान को भटाणा ठिकाने की आमदनी में से आधा हिस्सा देनेका इकरार लिखदिया था, जो जागीर अंग्रेज सरकार के हुकम से वि. सं. १८८० में सिरोही रियासत में वापिस आ गई.

ठाकुर सबलसिंह को पुत्र होने बाद सूरजमल को दिया हुआ वंट, उसने मंजूर न रखने से दोनों भाई दरमियान विरोध बढ गया, सूरजमल के पक्ष में विदमीया नामक गांव के पावेचे राजपूत थे, उनपर सबलसिह ने हमला करके विदमीया गांव बरबाद किया.

नं. ७/१ सूरजमल के समय से भटाणा ठिकाना में छोटी पांती कहलाई गई, जिसको रियासत ने अलग जागीर शुमार कर हुकमनामा का हक अता फुरमाया, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. २ पर दिया गया है.

नं. ८ ठाकुर नाथुसिंह का नाम सिरोही रियासत के बागी सरदारों में मशहूर है, यह बडा बहादुर सरदार हुआ, लेकिन इसने अपने वीरत्त्व का ऐसा दुरूपयोग किया कि, जिससे भटाणा ठिकाने की खराबी हुई, और आप भी बगावत की हालत में ही गुजर गये. भटाणा की छोटी पांती के साथ इसका वंटवाड का विरोध चलताही था, दरमियान वि. सं. १९०९ में सिरोही रियासत की सरहद अंग्रेज सरकार ने तय की, जिसमें भटाणा ठिकाने के कब्जे की जमीन पालणपुर रियासत के तरफ जानेसे बगावत शुरू की, जिसमें भटाणा के छोटी पांती वाले भी इसके शामिल हो गये.

ठाकुर नाथुसिंह की बगावत से सिरोही इलाके में बहुत नुकसान हुआ, इसके पीछे सिरोही व पालणपुर की फौज लग रही थी, लेकिन यह काबु में नहीं आते थे, जिससे अंग्रेज सरकार के फौज की सहायता लेनेसे कितनेक आदमीयों के साथ नाथुसिंह पकडा गया, और उसको छः वर्ष की जेल की सजा हुई, लेकिन वि. सं. १९१५ में यह कैद से भाग निकला, और बडे जोर से बगावत शुरू की, इसको पकडने के वास्ते बहुत सी कोशीश की गई मगर यह हाथ न आया, अखिर इसके सब कसूरों की मुआफी देकर रियासत ने भटाणा में आबाद किया. इस विषय में किसी कवि ने कहा है कि—

" सूणी वात गढ कोट मन मोट दुजा सबल, कल लखां साथ अखियात कीनी. "
" त्यां ग्रहे खाग, कर मतो युं त्रेवडे, देवडा दात संसार दीधी. "
" पटा जर सरदार रा पोतरा, वेरियां काढिया दसे वाटे. "
" हों करे वाघ उ्यम आगराजे गेणांग हथ, खाग वल लियो भटांणो खागे. "
" टोड तीजो अडग खरो तेजावतां, पृथ्वी पर करे जस वास पांथु. "
" तेजा मेघराज रघनाथ नेता तणा, नमाया आगला वरद नाथु. "
" राव सनमान कर पटो लखीयो रघु, पृथी में घणो सो भाग पायो. "
' लीया खागां वली खीत्र भूरे लखे, आपरी फतह कर घर आयो. "

वि. सं. १९२५ में वीजवा नामक खेडा जो खालसा राज था, उसको आबाद करने के वास्ते मंढार के मदनसिंह को रियासत से देने पर, इसने उस खेडे पर अपना हक बताकर तकरार खडी की, और फिर बगावत करने लगा, चार वर्ष बगावत में रहकर उसी हालत में यह अपने ननीहाल परण इलाके जोधपुर में गुजर गया, इसी बगावत में इसका भाई नं. ८/१ बख्तसिंह मारा गया, इसका पुत्र भारतसिंह भी बगावत में शामिल था, और इन्होंने बागी हालत में बहुत नुकसान करने से रियासत ने भटाणा ठिकाना की जागीर जप्त करली.

नं. ९ भारतसिंह ने अपने पिता गुजर जाने की हालत में भी बगावत शुरू रखी, और बहुत बिगाड किया, इसको पकड ने के वास्ते रियासत की व अंग्रेज सरकार की एरिनपुरा की छावणी को फौज ने पीछा किया, लेकिन यह हाथ नहीं आया, आखिर जोधपुर रियासत के कितनेक मोअजिज सरदारों ने बीचमें पडकर समजोतरी की, जिससे रियासत ने सिर्फ रू. १५००) नजराना के लेकर भटाणा की जागीर इसको वापिस दी. इसके विषय में किसी कवि ने कहा है कि.

" आदरियो वाद भटाणे आखां, भीम ज्युं करणो भारथ, कुटे गाम वभालां केवी, उगे सूर लेण नत आथ. "
" जस तेजाहरा सदा जेत्राई, लूटे मुलक धन लावे, आद जगाद भटाणे आखां, खाग वले धर खावे. "
" भारतसिंह करे जुध भारथ, खुमो धनो वजाडे खाग, × × × × "
" करतो वदो दरजो करणा रा कुंवर अछोटी वार करे, साखो करे जाई चोडे फजर उगतां जाय फरे. "
" देये दात भूपाल दनी में, कल उजवाल कहेवाणा, अजंस धरा सिरोही गढ आबु छावो गाम भटाणा. "
" काली नाग कंथीर कहेवाणा, ढींग कणां ने ना धारे, सर पा धर सत्रु कर सारां मोत वना कही मारे. "
" चीवा ने मेरतीया सिंधल लडतां अंबर लागे, जुधरे समे राठोर जोरावर भडतां कदी न भागे. "
" सोलंकी लडीया बहु सूरा कीधो भलो धणीरो काम, वखो करी भटांणो वाले नवखंड भलो राखीयो नाम. "
" राजपूती राखी तेजावते भगलो हद जस पायो, धींगा मसणा रूद्र धपावे आप फते कर घर आयो. "

भटाणा ठिकाना के सरदारों ने बगावत करने में बहादुरी बताकर 'वलहट वंका देवडा' का बिरद बतलाया, और इसी में अपना नाम प्रसिद्धि में लाकर भाट चारणों ने गीत कवित जोडकर इनके वीरत्व की प्रशंसा की, लेकिन इन बगावतों में इन्होंने उठाया हुआ श्रम मिथ्या ही हुआ, क्यों कि पालणपुर में गई हुई जमीन वापिस नहीं मिली, और 'वीजवा खेडा' भी इनको नहीं मिलते खालसे राज रखा गया.

ठाकुर भारतसिंह आदि भटाणा ठिकाना के दोनों पांती के सरदार पुनः भटाणा में आबाद होने पर, दोनों पांती के सरदारों दरमियान आपस के वंट को तकरार खडी हुई, और ठाकुर भारतसिंह ने भटाणा ठिकाना की हद में वणजारली नामका खेडा आबाद किया, जिसपर छोटी पांती वाले कीरतसिह ने उस गांव की जमीन में अपना पांच दुआई का हिस्सा होने का उजर किया, कुछ अरसे में इस तनाजे ने ऐसा भयंकर

रूप पकडा कि, दोनों पांती के सरदार मरने मारने की तैयारी करने लगे, जिससे मरहूम महाराव साहब कैशरीसिंह बहादुर ने खुद मौके पर पहुंच कर, कई दिन तक मुकाम करके समाधान किया, और वणजारली गांव की सरहद तय कर वह गांव आवगा ठाकुर भारतसिंह के तरफ रखा, और छोटी पांती वाले कीरतसिंह को दूसरे देवडे सरदारों की राय से 'वणजारली' गांव के रकबे के मुकाबले में, यानी वणजारली गांव के रकबे से आठवे हिस्से जितनी जमीन आवगी दी गई.

वि. सं. १९५२ में भटाणा गांव की पादर आदि गांवों के साथ सरहद का फैसला; बाउन्डरी कमीश्नर ब्रुस साहेब ने किया, उस समय भी ठाकुर भारतसिंह ने अपनी खानदानी आदत से बाज नहीं रहने से, साहब मोसूफ ने 'बुसेरा' नामक खेडा में बतौर जुर्माना भटाणा ठिकाने का दो आनी हक कम कर दिया.

ठाकुर भारतसिंह का चेहरा भव्य और कदावर था, मरहूम महाराव साहब ने इसको पैर में सोना पहिनने की इज्जत बक्षी. यदि भटाणा ठिकाना के ठाकुर अपनी बहादुरी का उपयोग, बगावत व आपस की तकरार में न करते रियासत की सेवा में काम देते तो, अपनी जागीर की तरक्की के साथ और भी कई फायदे उठा सक्ते, क्यों कि मरहूम महाराव साहब का ठाकुर भारतसिंह के वास्ते अच्छा खयाल था.

नं. १० ठाकुर उदयराज भटाणा ठिकाने के मौजूदा पाटवी ठाकुर है, इसका सब रंग ढंग अपने पिता के नांई है फर्क इतनाही है कि आप पढे लिखे और जमाने को देखकर चलने वाले होने से, जो कि बगावत से बाज नहीं रहे है, लेकिन अपने वडाउओं के नांई लूट खोस न करने का खयाल रखते हैं.

छोटी पांती वालों के साथ इसने भी वंटवाड की तकरार शुरू रखी, आखिर मौजूदा महाराव साहब ने इस तकरार का तसफिया करने के वास्ते वि. सं. १९८१ में खास जागीरदार कमीटी मुकरर करके जरिये मकबुला पंच तसफिया करा दिया, परन्तु दोनों पांती के सरदारों ने नाइत्तफाकी बढ जाने के कारण, भटाणा गांव में दोनों सरदारों का रहना उन्होंको ठीक मालूम न होने से, उन्होंने अलग २ जगह रहने की, और दोनों जागीर अलग २ करदेने की, दरखास्त महाराव साहब की इजलास में पेश की, जिसका तसफिया होना बाकी है. इस ठिकाने की राजहक की आनी बटवारा से वसूल होती है.

ठाकुर उदयराज समजदार और संजिता सरदार है, भटाणा ठिकाने की जागीर बट

---

नोटः—सिरोही रियासत के सरदार बगावत करने मे बडे मशहूर है, यदि आपस की तकरार हो तब भी उसके वास्ते रियासत से दाद नहीं मांगते अपना इनसाफ अपने हाथ से करने की आदत है. इस पुस्तक के लेखक को करिब ३२ साल तक इन लोगों के साथ काम पडने से, इनकी आदत का जो अनुभव हुआ है, उससे यह बात आम तौर पर है कि इस रियासत के किसी ( छोटे बडे ) सरदारों के खानदान में, बगावत नहीं हुई हो वैसे दाखले शायद ही मिलेंगे, जिसमें ठिकाना भटाणा व रेवाडा वालों की बगावत अव्वल दर्जे में शुमार है.

जानेसे यह ताजिमी ठिकाना की जागीर दूसरे ताजिमी सरदारों की जागीर के मुकाबले में कम हो गई है, और आपस की तकरार में इस ठिकाने के वहुत से खेडे वैरान पडे है, तब भी इसने अपनी ठकुराई की इज्जत व वभा में फर्क आने नहीं देते ठिकाने की इज्जत बढाई है. इसकी ठकराणी कावीजी भूरकुंवर रामसीण के कावा परमार गुमानसिंह नवलसिंहोत की पुत्री से जुजारसिंह व किशोरसिंह नामके पुत्रों के जन्म हुए है.

---

२ वंशवृक्ष भटाणा के तेजावत छोटी पांती परगने मंढार.

१ सूरजमल ( भटाणा के तेजावतों का वंशवृक्ष में नं. ७/१ वाला. ) ओ. ग्रां. भटाणा छोटी पांती.




नोटः—भटाणा छोटी पांती का अहवाल बडी पांती में आचूका है. वर्तमान समय में इस पांती में नं. ४/१ दूर्जनसिंह जागीरदार है, लेकिन वृद्धावस्था के कारण से जागीर का कामकाज नं. ५/१ भेरूसिंह करते है. भेरूसिंह के बडा पुत्र लक्ष्मणसिंह है व छोटे रामसिंह व शिवनाथसिंह है, इसकी जागीर में राजहक आठआनी वटवारा से वसूल होता है.

---

३ वंशवृक्ष पादर परगने मंढार के तेजावतों का.

१ जगतसिंह ( भटाणा के तेजावत वडी पांती के वंशवृक्ष में नं. ६/१ वाला ) ओ. ग्रां. पादर.



नोट–नं. ६ लक्ष्मणसिंह पादर की जागीर का मौजूदा जागीरदार है. इसकी जागीर में राजहक की आठआनी बटवारा से वसूल होती है.

---




नोट–अजीतसिंह मौजूदा मकावल बडी पांती के पाटवी जागीरदार है, इसका पुत्र धूलसिंह है. मकावल बडी पांती में राजहक आठआनी व दूसरे खेडे जो पीछेसे नं. ७ रत्नसिंह को आबादी के वास्ते मिले है, उसमें राजहक की आनी ज्यादह है, इस जागीर में राजहक बटवारा से वसूल होता है.

---




नोट–मकावल छोटी पांती की जागीर में मौजूदा पाटवी नं. ५ समरथसिंह है, इसको मकावल की जागीर में से तीसरा हिस्सा की जागीर का हक हांसिल है, और अलग हुकमनामा होता है. राजहक की आनी, बडी पांती मकावल के मुआफिक ही इस पांती की भी बटवारा से वसूल होती है.

### ६ वंशवृक्ष मारोल परगने मंढार के तेजावतों का.

- १ भाखरसिंह ( भटाणा के तेजावत बडी पांती वंशवृक्ष में नं. ३/१ वाला ) ओ. ग्रां. मारोल.
  - २ सुजाणसिंह
    - ३ करणसिंह ×
    - ३/१ रूपसिंह
      - ४ चतरसिंह उर्फ महेराण
        - ५ मालदेव ×
        - ५/१ हटसिंह ×
        - ५/२ नाथुसिंह ×
      - ४/१ उदेभाण ( पाटवी हुआ )
        - ५/३ रामसिंह
          - कीरतसिंह ×
          - ६ कलसिंह
            - ७ उमसिंह
              - ८ भीमसिंह
                - ९ समरथसिंह ( मौजूदा पाटवी )
              - दोलतसिंह ×
              - ८/१ प्रतापसिंह
              - ८/२ खुसालसिंह
              - ८/३ हमीरसिंह
          - ६/१ मानसिंह
            - भूतसिंह ×
            - ७/१ बदसिंह
              - ८/४ गजेसिंह
            - वनसिंह ×
            - ७/२ खेमसिंह
              - जुवानसिंह ×
              - ८/५ भेरूसिंह
          - ६/२ श्यामसिंह
            - कहानसिंह ×
            - ७/३ मूलसिंह
              - ८/६ समेलसिंह
        - धनसिंह ×
        - ५/४ वीरमदेव
          - सग्रामसिंह ×
          - ६/३ गलालसिंह
            - ओखसिंह ×
            - धीरसिंह ×
          - ६/४ वाघसिंह
            - ७/४ वख्तसिंह
              - प्रेमसिंह ×
              - देवीसिंह ×
              - ८/७ अचलसिंह
              - ८/८ भवानसिंह
              - ८/९ पनेसिंह
        - गुमानसिंह ×

**नोट–नं. ९ समरथसिंह इस जागीर में पाटवी जागीरदार है, और राजहक की आटआनी बटवारा से वसूल होती है. इसका पुत्र तख्तसिंह है, ( दूसरा भी हुआ है लेकिन नाम मालूम नहीं. )**

---

### ७ वंशवृक्ष ढढमणा परगने मंढार के तेजावतों का.

१ जसवन्तसिंह (भटाणा के तेजावत बडी पांती वंशवृक्ष में नं. २/१ वाला ) नाओलाद होनेसे ढढमणा गांव खालसे वैरान पडा है.

२ कैशरीसिंह

३ उदयसिंह

४ नाथुसिंह




**नोट–यह गांव बडुआ को पहिले रियासत की तरफ से दिया गया था, जब कि**

वडुआ से महाराव अखेराज ने गांव लेलिया तब नं. १ जसवन्तसिंह को दिया था, जसवन्तसिंह का पुत्र कैशरीसिंह सामन्त था, उसकी ओलाद नाबूद होनेसे यह गांव खालसे में वैरान रहा, इस गांव पर रहुआ ठाकुर व मगरीवाडा के जागीरदार अपना हक बताते हैं, भटाणा ठाकुर अपना हक होना कहते हैं, और रियासत के तरफ से खालसा कहा जाता है.

---

## दताणी परगने पामेरा के लखावत.

देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष में नं. $\frac{१३}{६}$ वाला शार्दूलसिंह जो नं. $\frac{१२}{८}$ प्रतापसिंह का दूसरा पुत्र है, उसको महाराव सूरताणसिंह ने दताणी की जागीर दी. दताणी गांव सिरोही राज्य के वास्ते प्रसिद्ध स्थान है, जहांपर वि. सं. १६४० में महाराव सूरताणसिंह ने अकबर बादशाह की बडी फौज पर विजय प्राप्त की थी. वर्तमान समय में यह गांव छोटासा गांवडा जैसा है, परन्तु परमारों के समय में बहुत बडा ( शहर जैसा ) था, और जयराजदेव नामक परमार के तरफ वि. सं. में होनेका एक जैन मन्दिर में स्तंभ पर के लेख से पाया जाता है, देवडा चौहानों की बिरदावली में ' दताणी खेतरा ' कहलाया जाता है, यह गांव वही ' दताणी क्षेत्र ' ( युद्ध क्षेत्र ) का स्थान है. दताणी की जागीर के पाटवी जागीरदार ' डाक ' नामक गांव में रहता है. 'डाक.' गांव आबाद करने का परवाना नवलसिंह ने रियासत से हासिल किया था. वर्तमान समय में नं. $\frac{१३}{३}$ सरदारसिंह दताणी गांव में रहता है, और उसको जागीर की आमदनी में से कुच्छ हिस्सा मिलता है.

८ वंशवृक्ष दताणी परगने पामेरा के लखावतों का.



( देखो पृष्ट ६५ पर )

८ लालसिंह ( चलू वंशवृक्ष दताणी परगने पामेरा के लखावतों का. )




नोट–नं. १३ भवानसिंह डाक व दताणी के मौजूदा जागीरदार है, इन दोनों गांवों में राजहक आठआनी है, इसके तरफ और भी कितनेक गांव आबादी की शर्तों के है, जिनमें राजहक आठआनी से ज्यादह है. मरहूम महाराव साहिब पर इसके पिता ने वैशान खेडों की सरहद के फैसले के वास्ते हसर रखने से सन १९०९ इस्वी में महाराव साहब ने खुद दताणी पधार कर फैसला किया था.

---

९ वंशवृक्ष सापोल परगने पामेरा के लखावत.

१ केशरीसिंह (दतांणी के लखावत वंशवृक्ष में नं. ६/१ वाला ) ओ. ग्रां. सापोल वि. सं. १७७९ में मिला.




नोट–नं. ८ धुलसिंह सापोल के मौजूदा जागीरदार है. इस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है, इसका पुत्र जुजारसिंह बालक था वह गुजर गया है, लेकिन दूसरा पुत्र हुआ है.

# प्रकरण ७ वां.

## लखावत सामन्तसिंहोत ( ठिकाना रहुआ वगेरह. )

देवडा चौहान राजकुल के वंश में ( वंशवृक्ष में नं. ११/४ वाला ) सामन्तसिंह होना अंकित हुआ है, लेकिन इसके तरफ कौन २ गांव थे वह बडुआ की पुस्तक में दर्ज नहीं है, सीख के विषय में, सिरोही से सीख देना लिखा है, परन्तु संबत् दर्ज नहीं है. सामन्तसिंह का पोता गोविन्ददास ने ' डांगराली ' गांव से बडुआ को सीख दी थी. मूता नेणसी की ख्यात में लिखा है कि गोविन्ददास, प्रतापसिंह का पुत्र था, और वह देवडा वजा ने सूजा रणधीरोत को चूक किया उस झगडे में सिरोही काम आया, परन्तु बडुआ की पुस्तक से जाहिर है कि वह देवीसिंह का पुत्र था. ( देवीसिंह का विवाह सिंधल भाखरसिंह की पुत्री 'राजांकुंवरदे' के साथ हुआ था, जिससे गोविन्ददास व कृष्णसिंह के जन्म हुए. ) राणी मगा की पुस्तक में जो कि देवीसिंह का नाम नहीं है, परन्तु 'सांगा' के पिता का नाम ' सामथीजी ' बताया है, सामन्तसिंह के खानदान वालों के पास अगर कुछ भी जागीर थी तो सिर्फ ' डांगराली ' की थी, और महाराव सूरताणसिंह सिरोही की गद्दी पर गोद जाने बाद, सामन्तसिंह के वंशजों को ज्यादह जागीरें रियासत से मिली है.

सामन्तसिंह के पोता गोविन्ददास का बडा पुत्र ' सांगा ' था, उसके नामसे ' सांगावत ' कहलाये गये है, यदि सणवाडा परगने पामेरा, व रेवदर परगने मंढार में ' वागदा ' से आये हुए लखावत हैं, और उनको ' सांगावत ' कहे जाते है, लेकिन वे ' सांगा ' की ओलाद में नहीं है, परन्तु सांगा के काके कृष्णसिंह व नगसिंह की ओलाद वाले है, जिससे इस प्रकरण में उनको ' लखावत सामन्तसिंहोत ' का नाम दिया गया है, सामन्तसिंह की ओलाद वालों को पृथक २ जागीरें मिलने से जब जब वे जागीरें लेकर विभक्त हो गये, वह दिखला ने के वास्ते उनका वंशवृक्ष नीचे दिया गया है.

१ वंशवृक्ष लखावत सामन्तसिंहोत.



## १ लखावत सामन्तसिंहोत के सांगावत.

सांगा के तरफ निवज व वडवज होना मूता नेणसी की ख्यात में लिखा है, निवज लखावत पृथ्वीराज को दिया गया, जिससे महाराव रायसिंह ने वि. सं. १६७२ में इसको ' हरणी ' की जागीर दी. सांगा का पोता करमसिंह को पीछेसे रियासत ने रहुआ की जागीर दी, जो रहुआ ठिकाना ताजिमी है. हरणी की जागीर अमरसिंह के तरफ रही जिसमें से नं. ६ हटेसिंह के पुत्र नं. ७ जसवन्तसिंह व नं. ७/१ अजबसिंह से हरणी जागीर में अलग २ पांती हुई, और दोनों पांतो के पाटवी सरदारों के नाम अलग २ हुकम नामे व पगडी बंधाने की रसम शुरू हुई, और बाकी के सब हरणी के छोटभाई गिने गये.

### २ वंशवृक्ष हरणी परगने मंढार के सांगावत पांती नं. १.




नोट—ईस पांती नं. १ में मौजूदा पाटवी गुमानसिंह है, और राजहक आठ आनी बटवारा से वसूल होता है.

### ३ वंशवृक्ष हरणी परगने मंढार के सांगावत पांती नं. २.




**नोट—इस पांती नं. २ में मौजूदा पाटवी भवानसिंह है, राजहक की आठ आनी वटवारा से वसूल होती है.**

---

### २ (अ) वंशवृक्ष हरणी के सांगावत के छोट भाई.




---

### २ (आ) वंशवृक्ष हरणी के सांगावत के छोट भाई.






## ४ वंशवृक्ष रहुआ परगने मंढार के सांगावत.

१ करमसिंह ( हरणी पांती नं. १ के सांगावत वंशवृक्ष में नं. ३/१ वाला ) ओ. ग्रां. ठिकाना रहुआ.

२ चतरसिंह — जगतसिंह × — खेमराज × — वणवीर × — २ रडमल ( वागदा उर्फ मगरीवाडा )

३ गोविन्दसिंह — ३ फतहसिंह — ३ शवदानसिंह × — गोवासिंह ×

४ लालसिंह × — ४ पहाडसिंह (वरमांण मिला) — वांकीदास × — सोनसिंह (गोद गया नं. ४ के)

| गोद आया

५ सोनसिंह

जालमसिंह × — ६ उदयसिंह — ६ शेरसिंह × — हरिसिंह × — ६ खेमसिंह

७ कीरतसिंह × — नाथुसिंह × — ७ जालमसिंह — ७ धनसिंह (जोलपुर गांव मिला) — ७ भारतसिंह (सेरूआ मिला)

८ उम्मेदसिंह × — ८ पृथ्वीराज × — ८ वनेसिंह — अजीतसिंह (गोद रहुआ नं. ९ के) — ८ खुसालसिंह — ८ पदमसिंह

| गोद आया

९ शिवनाथसिंह × — शिवनाथसिंह (गोद गये)

| गोद आया

१० अजीतसिंह

११ लालसिंह

१२ मानसिंह (मौजूदा ठाकुर) — १२ वेरीसाल — १२ सूरतसिंह

रहुआ ठिकाना के इतिहास की शुरूआत बडुआ की पुस्तक में सांगा से शुरू होती है, उसमें लिखा है कि सांगा को सिरोही में श्री सारणेश्वरजी महादेव तुष्टमान हुए थे, और वि. सं. १६७२ में हरणी का पट्टा मिला. ऊक्त पुस्तक में एक दोहा उपलब्ध होता है जो यह है कि—

" सांगा गोविंदसिंहरा तुं एकलो न होय. के चिंतामण कर चढां के शत्र तुठां तोय. "

सांगा का पुत्र रामसिंह वि. सं. १६९० में सिरोही में काम आया, इसकी ठकराणी दियोलजी रूपकुंवर दियोल भाणसिंह विशलसिंहोत की पुत्री हरणी में सती हुई, नं. १ करमसिंह का जन्म उक्त ठकराणी से हुआ था. करमसिंह को वि. सं. १६९९ में महाराव अखेराज ने रहुआ की जागीर दी.

नं. २ चतरसिंह की ठकराणी जसांकुंवर राठौर सरदारसिंह 'राडधरागडा' वाले की पुत्री वि. सं. १६७५ में अपने पति के पीछे सती हुई.

नं. ३ गोविन्दसिंह ने वि. सं. १७७० में बडुआ को सीख दी, इसका भाई नं. ३/२ शवदानसिंह वि. सं. १७७५ में रहुआ में काम आया, जिसकी छत्री वि. सं. १७७५ में बंधाई गई.

नं. ४ लालसिंह नाओलाद गुजर जानेसे नं. ३/१ फतहसिंह का पुत्र सोनसिंह गोद आया.

नं. ५ सोनसिंह ने वि. सं. १८२२ में बडुआ को सीख दी.

नं. ६ उदयसिंह के विषय में किसी कवि ने कहा है कि—

"तीना वड रे वंतां ता, माणे रीझ समा पण पाता."
"बडवे सणी एक भी वांत, उदो कुंवर करे अखीयात."
"अरीयां घर गमवा एम गाले, पाछलीया भड लाग पठाणे."
"भाखो ऊ मोटे भोपाले, सोना सुत न रमे धग चाले."
"होड करे तके नर हारे, मांडे सामा तका ने मारे."
"आवे पांव तीयां उगारे, सांगहरो कणांरे सारे."
"देवडो फरे लीयां गजडंवर, हाथे सदा बकसणो हेम वर."
"दुधारण आखे सारी धरा, × × × "

उदयसिंह का पुत्र नं. ७ कीरतसिंह ने वि. सं. १८६४ में बडुआ को सीख दी. कीरतसिंह नाओलाद गुजरने से उसका काका नं. ६/२ खेमसिंह रहुआ का ठाकुर हुआ.

नं. ६/१ शेरसिंह भी नाओलाद गुजरा, बडुआ की पुस्तक से मालूम होता है कि यह बहादुर राजपूत था, और इसने मुसलमानों के साथ युद्ध कर नामवरी पाई थी, इसके विषय में निम्न गीत उपलब्ध हुए हैं.

"गज रज जेम गजे दुठ दम गल देवडो, सेरो दन साजे राज गढ पत रहुए."
"वल नोवत वाजी घर अडरा पर साहरा, वहो सेरा वाजी घरडाई थारे घरे."

गीत.

"लसकर लई मे आईया लडवा, मोटे × वडे दई तो मार."
"अण लग सेरा भूप आगले, तुरके ना झीली तरवार."

" लूटे असूर घणा गढ लेतो, हांक वजाड न हलीओ. "
" वाही खाग सो सांनसा वाले, मीया दांमने मलीओ. "
" सुणही वात घणे सरदारे, कुला वाड मुगलां करो. "
" रटका करे कटक सुं रहुए, एक अलाम रामहरो. "
" छत्रपतियां वीचमें, सेरारा वडे गडे हुआ वाखाण. "
" नेजो ना ले गयो नेजालो, पडीया रहा घणा पठांण. "

नं. ६/२ खेमसिंह ने वि. सं. १८७० में सिरोही राज्य से विरूद्ध होकर, रहुआ ठिकाना की जागीर के व वरमाण, वागदा, रायपुर, वडवज, आदि गांवों में पालणपुर रियासत को वि. सं. १८७४ व १८७५ में, आमदनी में से आधा हिस्सा देनेका इकरार लिख दिया, और सब सांगावत पालणपुर की मातहती में चले गये, लेकिन वि. सं. १८८० के फैसले सें वे जागीरें सिरोही रियासत में वापस आई, परन्तु उस फैसले में रहुआ के व वागदा वालों के कितनेक गांव पालणपुर रियासत की मातहती में रह गये, जिनके मालिक रहुआ व वागदा के सरदार है, परन्तु पालणपुर रियासत को उन गांवों की आमदनी में से आध देना पडता है, और जो गांव सिरोही रियासत के तरफ वापस आये उनमें सिरोही महाराव को आठआनी राजहक दिया जाता है.

खेमसिंह के समय में ×अंग्रेज सरकार की फौज रहुआ पर गई थी, लेकिन यह दबता नहीं था, इस विषय में किसी कवि ने कहा है कि—

" टोपी वाले ताप देशपती डरपे घणा, अंगरेजां ने आप नमीयो नहीं खेमो नरंद. "
" भडके सारां भूप फोजां देख फीरंगीरी, राखे रहुए रुप सोनावत खेमो सरे. "

इसका पुत्र नं. ७/१ जालमसिंह इसकी हयाती में ही गुजर गया हो वैसा पाया जाता है, क्यों कि उसके देहान्त के विषय में किसी कवी ने उसके मरसिये के सोरठे कहे है कि—

" सोच करे सरदार हीरो गमीयो हाथ सुं, सोही ढुंढे संसार, जडे न कुंवर जालमो. "
" के घटीआ किरतार, कालसत् ताले करे, सांगा कुल सणगार अंवर लागो उदला. "

नं. ७/२ धनसिंह को जोलपुर गांव ( जो नाओलादी होनेसे रहुआ ठिकाना के तरफ गया था,) मिला, जिससे यह जोलपुर गया, बाद में रहुआ ठिकानो में नं. ९ शिवनाथसिंह नाओलाद होने से, उसके गोद इसका पुत्र अजीतसिंह गया और यह जोलपुर रहा, परन्तु दूसरा पुत्र न होने के कारण जोलपुर गांव की जागीर में नाओलादी होगई, लेकिन रियासत से जोलपुर की जागीर रहुआ ठिकाना के शामिल कर दी गई.

---

× पाया जाता है कि अंग्रेज सरकार की फौज कहां तो पालणपुर रियासत की सहायता में वोल ( फौजखाव ) वसूल करने के वास्ते आई हो, या तो निबज के मुआफिक यह भी सिरोही रियासत के हुकम में नहीं चलता था, जिससे सजा देने के वास्ते गई होगी.

नं. ७/३ भारतसिंह को सेरूआ गांव (जो पहिले दूसरे के तरफ था, लेकिन नाओलाद होनेसे वैरान होगया था.) मिला, यह गांव वैरान था जिसको आवाद करने का परवाना वि. सं. १९०२ में महाराव शिवसिंह ने इसको इनायत किया, इसके पुत्र अवतक रहुआ में ही रहते है.

नं. ८ उम्मेदसिंह अपने दादा खेमसिंह के पीछे वि. सं. १९०१ में पाट बैठा, इसने अपने नाम से उम्मेदपुरा व राजपुरा नाम के गांव वसाये, जिनको आवाद करने का परवाना वि. सं. १९१५ में सिरोही रियासत से मिला, वि. सं. १९१७ में इसने 'पीथापुरा' नामक गांव आवाद करने का परवाना हासिल किया.

इसके समय में वि. सं. १९०५ में जोधपुर रियासत के 'मांडली' गाव का सरदार वागी हुआ उसको इसने पनाह दी, रियासत से पनाह न देनेकी ताकीद की गई, लेकिन इसने न माना जिससे महाराव शिवसिंह ने मूंशी निआमतअलीखां की सरदारी में राज की फौज रहुए पर भेजी, उम्मेदसिंह ने कुछ समय तक फौज के साथ मुकाबला किया, बाद पहाड में भाग गये, रियासत ने रहुआ ठिकाना की जागीर जप्त करली, लेकिन बाद में इसने हाजिर होकर मुआफी चाही, जिससे दंड लेकर वह जागीर इसको वापस दी गई.

वि. सं. १९१४ में हिन्दुस्तान में गदर हुआ तब पालणपुर व ×अंग्रेजी फौज ने इस ठाकुर को सजा देने के वास्ते रहुआ गांव पर तोपों का मारा चलाया. ठाकुर ने उनके साथ मुकाबला किया, और फौज को नुकसान पहुंचाकर बाद पहाड में भाग गया. इसका देहान्त वि. सं. १९१८ में हुआ, और इसकी ठकराणी भटीयांणीजी रतनकुंवर भाटी नारायणदास नाथुसिंहोत गाम 'भागेल' वाला की पुत्री पोस सुद ९ को सती हुई.

नं. ८/१ पृथ्वीराज अपने भाई नं. ८ उम्मेदसिंह को ओलाद न होनेसे पाट बैठा. वि. सं. १९२५ में इसको वासडा उर्फ वाडा गांव आवाद करनेका परवाना सिरोही रियासत से मिला. वि. सं. १९३३ में यह नाओलाद गुजर गया, जिससे नं. ८/२ वनेसिंह के पुत्र शिवनाथसिंह को रियासत की मंजूरी से गोद लिया.

---

× ईस विषय में कहा जाता है कि ठाकुर उम्मेदसिंह पालणपुर रियासत के साथ अच्छा बरताव नहीं रखता था, और पालणपुर की रियासत में रहुआ ठिकाने के जागीर के गांव हैं, उन गांवों के राजहक का आध नहीं देना चाहता था, जिससे डीसा से अंग्रेजी फौज का तोपखाना एरनपुरा की छांवणीकेतरफ जा रहा था, उसके अफसर को पालणपुर के मुत्सद्दी ने मिल कर रहुआ ठाकुर को धमकाने का इशारा कर देने से, फौज ने रहुए मुकाम किया, और धमका ने की तजवीज की, लेकिन उम्मेदसिंह उनसे नहीं डटा और मुकाबला करने लगा, जिससे रहुआ पर तोपें चलाई गई, कहा जाता है कि इस लडाई में फौज के कई आदमीयां को नुकसान पहुंचा, और जब तक ठाकुर ने अपना माल असबाब व जनाना वालों को सहीसलामत गांव में से निकाल कर पहाड में नहीं भेजे वहां तक मुकाबला किया. दंत कथा में इस विषय में इनकी व इनकी ठकराणी के बहादुरी की बहुत सी बातें कही जाती हैं, उस वक्त चलाई हुई तोपों के गोले, इस समय में भी रहुआ गांव में मिलते है.

नं. ९ शिवनाथसिंह पाट बैठने बाद सात महीने के अरसे में ही गुजर गया, जिससे नं. ७/२ धनसिंह जोलपुर वाला के पुत्र अजीतसिंह को रियासत की मंजूरी से गोद लिया गया. कुछ समय बाद धनसिंह भी वगैर दूसरी ओलाद के गुजरा, जिससे रियासत ने जोलपुर की जागीर भी नं. १० अजीतसिंह को इनायत की. अजीतसिंह को रामपुरा गांव आबाद करने का परवाना वि. सं. १९४९ में इनायत हुआ. वि. सं. १९५४ में मरहूम महाराव साहिब केशरीसिंह बहादुर ने इसको व इसके जनाना वालों को सोना पहिनने की इज्जत बख्शी.

नं. ११ लालसिंह वि. सं. १९६० में रहुआ के ठाकुर हुए. सन १९२२ इस्वी में जब कि राजपूताना में भील गिरासियों का बावेला मचा, तब रियासत की तरफ से इसने अपनी जमियत के साथ फौज में शरीक होकर अच्छी कामगिरी की थी. इसका देहान्त वि. सं. १९८१ में हुआ. इसकी ठकुराणी काबीजी हांजांकुंवर काबा परमार अमरसिंह वजेसिंहोत गांव 'थुर' की पुत्री से बाई भोरकुंवर, व वाडलकुंवरबाई व मानसिंह, वेरीसाल और सूरतसिह के जन्म हुए.

नं. १२ मानसिंह रहुआ ठिकाना के मौजूदा ठाकुर है. इस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा सें वसूल होता है, इसकी एक ठकुराणी उदावतजी शेरकुंवर गुंदवज के गोपालसिंह की पुत्री थी व दूसरी मेरतणीजो मोहनकुंवर वरकाणा के मेरतिया चंदनसिंह की पुत्री है.

---

### ७. वंशवृक्ष वरमांण परगने मंढार के सांगावत.

१ पहाडसिंह ( सांगावत रहुआ के वंशवृक्ष में नं. ४/१ वाला ) ओ. ग्रां. वरमांण.






**नोट—वरमांण की जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है. इस जागीर का नवलसिंह मौजूदा पाटवी है.**

---

६ वंशवृक्ष वागदा उर्फ मगरीवाडा परगने मंढार के सांगावत.




**नोट—इस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से लिया जाता है, मौजूदा पाटवी जूजारसिंह है. जूजारसिंह के शिवनाथसिंह नामका पुत्र है.**

---

६ (अ) वंशवृक्ष वागदा परगने मंढार के सांगावत छोटभाई नाओलाद.



६ (आ) वंशवृक्ष वागदा के सांगावत दूसरे पडवा वाले.

१ लालसिंह ( नं. १ रडमल का छोटा पुत्र नं. २/५ वाला वंशवृक्ष वागदा नं. ६ में ) दूसरा पडवा वागदा.

जेतसिंह × | २ जोधसिंह | जालमसिंह × | कहानसिंह × | सग्रामसिंह ×

३ रत्नसिंह | २/६ भगवान

४ करणसिंह | पृथ्वीराज × | ४/१ अनाडसिंह | ४/२ गलालसिंह | लादसिंह (गोद गया) | ४/३ खुमसिंह

हीरसिंह × | ५ अचलसिंह | ५/१ शिवसिंह | ५/२ हेमसिंह | ५/७ हीरसिंह | ५/८ वजेसिंह

६ कलसिंह | ५/३ प्रेमसिंह | ५/४ मेघसिंह | ५/५ सरुपसिंह | ५/६ चैनसिंह

४/४ नाथुसिंह | ४/५ उमसिंह | ४/६ वख्तसिंह

दुर्जनसिंह × | ५/९ अभयसिंह | ५/१० जामतसिंह | ५/११ मालदेव | चतरसिंह × | ५/१२ फतहसिंह | ५/१३ नवलसिंह | ५/१४ चमनसिंह | ५/१५ वनेसिंह

**नोट—ईस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है.**

---

**७ वंशवृक्ष ईदरला परगने पामेरा के सांगावत.**

१ वीरमदेव ( हरणी के सांगावत पांती नं. १ के वंशवृक्ष में नं. ३/२ वाला. )

२ सुजसिंह

कैसरसिंह × | ३ नाथुसिंह

४ रामसिंह | ४/१ सदसिंह | जेसिंह ×

मेघसिंह × | ५ शंभूदान | केहरसिंग × | प्रेमसिंह × | देवसिंह × | सुजानसिंह × | जोवसिंह × | ५/१ सूरताणसिंह | ५/२ राजसिंह | दानसिंह × | ५/३ अमरसिंह

६ वजेसिंह | रुपसिंह × | ६/१ लालसिंह | हींदुसिंह × | सग्रामसिंह × | ६/२ रत्नसिंह | ६/३ जालमसिंह | ६/४ भूतसिंह

७ पहाडसिंह | ७/१ नवलसिंह | ७/२ भीमसिंह | ७/३ हीरसिंह | ७/१ भवानसिंह | ७/७ वख्तसिंह | ७/८ अचलसिंह

८ शिवनाथसिंह | रणजीतसिंह | समेरसिंह | चतरसिंह | भारतसिंह

७/४ वनेसिंह | ७/५ प्रतापसिंह

मूलसिंह | केहरसिंह | करणसिंह | पीरसिंह | उमसिंह | जवानसिंह | लखसिंह | पनेसिंह

**नोट—यह गांव सारणश्वेरजी महादेव के पट्टे का है. इस गांव के सांगावतों को बएवज गांव की हीफाजत के मुकर्ररा अरठों के अलावा कितनीक लागत भी मिलती है.**

## ८ वंशवृक्ष जोलपुर परगने पामेरा के सांगावत.

**जोलपुर की जागीर सांगा के पुत्र सबलसिंह को मिली थी, जो बाद में नाओलादी हो जानेसे रहुआ जागीर के शामिल हो गई, जो फिर रहुआ के सांगावत नं. ७/२ धनसिंह को मिली, और धनसिंह भी नाओलाद गुजर जानेसे फिर रहुआ जागीर के शामिल हो गई.**

- १ सबलसिंह (हरणी के सांगावतों के वंशवृक्ष में नं. २/१ वाला सांगा का पुत्र) नाओलाद.
  - २ डुंगरसिंह
    - ३ जीवसिंह
      - ४ जींगदेव ×
      - ४/१ गोदसिंह ×
    - ३/१ चतरसिंह
      - ४/२ नामीदास ×
    - ३/२ वनेसिंह
      - ४/३ वागसिंह ×
      - ४/४ कलसिंह ×
    - इसरदास ×
    - रत्नसिंह ×
    - कर्मसिंह ×
  - २/१ साहेबखान
    - ३/३ रणछोड
      - ४/५ नारसिंह ×
      - ४/६ दोलतसिंह ×
    - ३/४ मकनदास
      - ४/७ हरिसिंह ×
      - ४/८ नारायणसिंह ×
    - मोहनसिंह ×
    - गोकलदास ×
  - २/२ अग्रसेन
    - ३/५ सूरसिंह
      - ४/९ मानसिंह ×
      - ४/१० सरदारसिंह ×
    - ३/६ पूंजसिंह
      - ४/११ केहरींग ×
      - ४/१२ जींगदेव ×
  - मनहर ×
  - लाखसिंह ×

---

## ९ वंशवृक्ष वडवज परगने मंढार के सांगावत.

- १ सेका (हरणी के सांगावतों के वंशवृक्ष में नं. २/२ वाला सांगा का पुत्र) ओ. ग्रां. वडवज.
  - २ अग्रसिंह
    - ३ सूरसिंह
      - मानसिंह ×
    - ३/१ पुंजसिंह
      - ४ केहरींग
        - जीवसिंह ×
        - सवसिंह ×
      - ४/१ जेसिंह
        - ५ वाघसिंह
          - ६ रुपसिंह
            - थानसिंह ×
            - ७ जवानसिंह
              - ८ खुसालसिंह (मौजूदा पाटवी)
              - सूरजमल ×
              - ८/१ पहाडसिंह
              - ८/२ मोहवतसिंह
            - मालदेव ×
            - अचलसिंह ×
            - ७/१ जेतसिंह
              - ८/३ समेलसिंह
              - ८/४ प्रतापसिंह
              - ८/५ करणसिंह
          - अजबसिंह ×
          - वलभसिंह ×
          - ६/१ जालमसिंह
            - ७/२ बदसिंह
              - ८/६ जोरसिंह
              - ८/७ सवसिंह
            - मालसिंह ×
        - ५/१ वणवीरसिंह
          - नाथुसिंह (फलाणी) ×
          - ६/२ भूतसिंह
          - ६/३ चतरसिंह
            - ७/३ कानसिंह
              - ८/८ मगसिंह
              - ८/९ रावतसिंह
        - रामसिंह ×
  - २/१ डुंगरसिंह (केसुआ)
  - २/२ साहेबखान (रायपुर)
  - लादसिंह ×
  - मनोहरसिंह ×

**नोट—इस जागीर में राजहक आठ आनी बटवारा से वसूल होता है. नं. ७ जवानसिंह को 'केसुआ खेडा' वि. सं. १९३४ में, और नं. ७ जवानसिंह व नं. ६/१**

जालमसिंह यह दोनों को ‘कलाणी खेडा’ वि. सं. १९१७ में आबाद करने का परवाना रियासत से इनायत हुआ है. इस जागीर का पाटवी खुसालसिंह को १ लालसिंह २ धोकलसिंह ३ मोडसिंह ४ सोनसिंह नाम के च्यार पुत्र है.

---

### १० वंशवृक्ष केसुआ परगने मंढार के सांगावत.

केसुआ गांव में डुंगरसिंह की ओलाद में नाओलादी होनेसे गांव वैरान होकर खालसा राज रहाथा, जो वि. सं. १९३४ में वडवज के नं. ७ जवानसिंह रूपसिंहोत को आबादी के वास्ते दिया गया.

१ डुंगरसिंह ( वडवज के सांगावत के वंशवृक्ष में नं. $\frac{२}{१}$ वाला ) नाओलाद.




---

### ११ वंशवृक्ष रायपुर परगने मंढार के सांगावत.

१ साहेबखान ( वंशवृक्ष वडवज के सांगावत में नं. $\frac{२}{२}$ वाला ) ओ. ग्रां. रायपुर.




इस जागीर में राजहक आठआनी वटवारा से वसूल होता है. रायपुर का पाटवी चमनसिंह को धोकलसिंह व भोपालसिंह नाम के दो पुत्र है. और हडमतिया के पाटवी हेमसिंह को लक्ष्मणसिंह व वसंतसिंह नाम के दो पुत्र है.

## १२ वंशवृक्ष सेरुआ परगने पामेरा के लखावत.




## १३ वंशवृक्ष सणवाडा परगने पामेरा के लखावत पांती नं. १.

सणवाडा की जागीर कृष्णसिंह के पुत्र जोगराज को वि. सं. १६९९ में महाराव अखेराज ने दी, जिससे यह सेरुआ गांव से सणवाडे आया. जोगराज के पोते शार्दूलसिंह व भोजराज की अलग २ पांती इस गांव में हुई, और दोनों पांती वालों के हुकनामा व पगडी बंधाने की रसम अदा होने लगी. शार्दूलसिंह के पुत्र कलसिंह की तीसरी हुकमनामा पांती हुई थी, लेकिन उस पांती में नाओलादी होनेसे वि. सं. १९२३ में भूतसिंह अखेराजोत की पांती व वि. सं. १९४६ में नाथुसिंह रामसिंहोत की पांती, पांती नं. १ के पाटवी नं. १० अनाडसिंह को रियासत से इनायत हुई, जिससे सणवाडा में इस समय दो हुकमनामा पांती विद्यमान है.

१ जोगराज ( सेरुआ के लखावतों के वंशवृक्ष में नं. २ वाला ) ओ. प्रा. पांती नं. १ सणवाडा.

२ राणोदास ( वि. सं. १७१३ में निबज काम आया) ×　　२ मानसिंह

३ शार्दूलसिंह (पांती नं. १)　　३ भोजराज (सणवाडा पांती नं. २ देखो पृष्ट ८० पर)

४ लाडखान (देखो पृष्ट ७९ पर)　　४ कलसिंह (पांती नं. ३ नाओलाद देखो पृष्ट ७९ पर)

४ लाडखान ( चलू वंशवृक्ष सणवाडा परगने पांमेरा के लखावत पांती नं. १ में नं. ३ शादूलसिंहका पुत्र. )

५ ईश्वरदास — पबसिंह × — लाखसिंह × — ५/६ रघसिंह

(ईश्वरदास के पुत्र) हटेसिंह × — ६ बख्तसिंह — केशवदास ×

(बख्तसिंह के पुत्र) ७ सूरजमल — ७/२ जालमसिंह — सवाईसिंह ×

(सूरजमल का पुत्र) हिन्दुसिंह ×

(जालमसिंह के पुत्र) हटेसिंह × — ८ वीरमदेव

९ गुमानसिंह

१० अनाडसिंह

११ बदसिंह × — ११/२ मानसिंह (मौ. पा) — ११/३ खुसालसिंह

(रघसिंह के पुत्र) ६/२ सग्रामसिंह — ६/३ वजेसिंह

(वजेसिंह के पुत्र) तेजसिंह × — ७/३ अदेसिंह

(अदेसिंह के पुत्र) दोलतसिंह × — अनोपसिंह × — ८/३ गोदसिंह

(गोदसिंह के पुत्र) नाहरसिंह × — भोमसिंह × — सोनसिंह ×

(सग्रामसिंह के पुत्र) ७/३ धनसिंह — पनेसिंह × — ७/४ गलालसिंह — जुजारसिंह × — रामसिंह × — रत्नसिंह × — वेनसिंह ×

(धनसिंह का पुत्र) ८/२ गोमसिंह ×

(गलालसिंह के पुत्र) जीवसिंह × — ८/३ उमसिंह

(उमसिंह के पुत्र) जेतसिंह × — ९/२ सरदारसिंह — ९/३ अचलसिंह

(सरदारसिंह का पुत्र) भीमसिंह ×

(अचलसिंह के पुत्र) १०/२ वाघसिंह — १०/३ नाम मालूम नहीं.

**नोट—इस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है, पांती नं. १ का पाटवी मानसिंह है, जिसको रावतसिंह, मोतीसिंह, और हिम्मतसिंह नामके तीन पुत्र है.**

---

**१४ वंशवृक्ष सणवाडा परगने पामेरा के लखावत पांती नं. ३ नाओलाद.**



## १५ वंशवृक्ष सणवाडा परगने पामेरा के लखावत पांती नं. २.

१ भोजराज ( सणवाडा के लखावत पांती नं. १ के वंशवृक्ष नं. १३ में नं. $\frac{3}{1}$ वाला ) ओ. ग्रां. सणवाडा पांती नं. २.




इस जागीर में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है.

---

## १६ वंशवृक्ष भामरा पट्टे श्री सारणेश्वरजी महादेव के लखावत राजपूत.

१ धीरसिंह (सेरुआ परगने पामेरा के वंशवृक्ष में नंबर $\frac{2}{2}$ वाला.) राजपूत दावे.




नोट—यह भामरा गांव श्रीसारणश्वैरजी महादेव के पट्टा का है. इस गांव की हिफाजत, उपर्युक्त वंशवृक्ष वाले लखावतों व ठाकुर रहुआ के तरफ है, जिसके एवज में इनको गांव की उपज में से ठहराव मुआफिक मुकररा आमदनी मिलती है.

१७ वंशवृक्ष रेवदर परगने मंढार के लखावत (वागदावाले) राजपूत.

लखावत सामन्तसिंहोत वंशवृक्ष नं. १ के वंक्षवृक्ष में नं. ३/२ वाला नगसिंह को वागदा मिला था, उसकी ओलाद के छोटभाई में से, लादसिह धींगावत रेवदर में आया. वागदा के लखावतों के पाटवो में नाओलादी होनेसे वह जागीर ठिकाने रहुआ को दी गई, और रहुआ से यह गांव अपने छोटभाई को दिया गया. वर्तमान समय में लादसिंह की ओलाद के रेवदर गांव में राजपूत दावे आवाद है, जहांपर उनके तरफ अरहट व खेत आदि ठिकाने रेवदर के तरफ से मुआफी में है.






# प्रकरण ८ वाँ.

## लोटाणचा व वालदा के देवडा.

महाराव शिवभाण उर्फ शोभा नं. ७ वाले के पुत्र नं. ८/१ शिहा व. नं. ८/२ सातल को वालदा (वारीघाटा) की जागीर मिली थी, मगर बाद में शिहा के पुत्र लालसिह ने वि.सं. १४९९ में लोटाणा गांव बसाया और वहां रहने लगा, व सातलकी ओलाद वालदा में रही. लालसिंह लोटाणा गांव में जानेसे, उसकी ओलाद 'लोटाणचा देवडा' कहलाई, और सातल की ओलाद वाले 'वालदा के देवडा' कहलाये. लोटाणचा देवडों के तरफ लोटाणा गांव की जागीर थी, मगर नाओलादी होनेसे लोटाणा गांव वैरान हो गया, और वह गांव खालसे राज हुआ. नं. ४/१ जुजारसिंह के पुत्र सांवलदास को नाणा ( हाल ईलाके जोधपुर) में जागीर मिली, जिससे वह नाणा गांव में चला गया. वर्तमान समय में लोटाणचा देवडों के तरफ जागीर के गांव नहीं है, परन्तु नं. १५/१ चमनसिंह धनारी गांव में राजपूत दावे रहता है, जिसको चाकरी के एवज में अरहट का महसूल मुआफ है. सांवलदास की ओलाद वालों के तरफ नाणा गांव में भोमिया के तौरपर जागीर है, व उनकी ओलाद में से गलसिंह लादसिंहोत व प्रेमसिंह बदसिंहोत को रियासत सिरोही से सादलवा गांव ( परगने पिन्डवारा का ) आबाद करने को परवाना दिया गया था, मगर परवाना की शर्तों के मुआफिक गांव आबाद नहीं करने से, वि. सं. १९५४ में खालसा राज हुआ. वर्तमान समय में उनकी ओलाद वाले सादलवा गांव में राजपूत दावे आबाद है, और चाकरी के एवज में मुकरर जमीन का महसूल मुआफ रहता है.

१ वंशवृक्ष लोटाणचा देवडा धनारी परगने रोहीडा ( राजपूत दावे ).






---

## २ वंशवृक्ष लोटाणचा देवडा सादलवा परगने पिन्डवारा (राजपूत दावे).

१ जुजारसिंह (लोटाणचा देवडा वंशवृक्ष में नं. ४/१ वाला) सादलवा में राजपूत दावे रहते है. नं. ९ गलसिंह व नं. ९/५ प्रेमसिंह, गांव आबाद करने को सादलवा में आये थे, लेकिन शर्त मुआफिक आबादी न होने से गांव खालसे राज है.

२ शामलदास

३ आसकरण

४ भीमसिंह — लाదसिंह ×, जोधसिंह ×, रामसिंह ×

अजबसिंह ×, ५ इसरदास, ५/१ उग्रसेन, ५/२ महासिंह, रामसिंह ×, नाहरसिंह ×

हटेसिंह ×, कलसिंह ×, ६ नाथुसिंह, ६/१ सूरतसिंह, ६/२ शकसिंह (इसकी ओलाद नाणा ईलाके जोधपुर में है.)

कहानसिंह ×, जेतसिंह ×, जीवसिंह ×, ७ जामतसिंह, जुजारसिंह ×, ७/१ देवीसिंह (नाणा ई. जोधपुर.)

८ लादसिंह, ८/१ बदसिंह, खेमसिंह ×, ८/२ रामसिंह (नाणा में)

९ गलसिंह, ९/१ पनसिंह, ९/२ गजेसिंह, मकनसिंह ×, ९/३ तेजसिंह, ९/४ जुवानसिंह, ९/५ प्रेमसिंह, ९/६ मानसिंह

१० ओखसिंह, सग्रामसिंह ×, रावतसिंह ×, किरतसिंह ×, १०/६ शिवसिंह, १०/७ धुलसिंह, चमनसिंह (गोद गया)

१०/१ लक्ष्मण, समरथसिंह ×, १०/२ धनसिंह, १०/३ अचलसिंह, १०/४ लालसिंह, अर्जुन ×, १०/५ हेमसिंह, जोरसिंह ×, १०/७ वखतसिंह ×

उमसिंह ×, अमरसिंह, मूलसिंह, चमनसिंह (गोद आया)

---

२ (अ) वंशवृक्ष लोटाणचा देवडा नाणा ई. जोधपुर में रहते है उनका.

१ रामसिंह (वंशवृक्ष नं. २ लोटाणचा देवडा सादलवा में नं. ८/२ वाला.)



२ (आ) वंशवृक्ष लोटाणचा देवडा, नाणा ई. जोधपुर में रहते है उनका.

१ देवीसिंह ( वंशवृक्ष नं. २ लोटाणचा देवडा सादलवा में नं. ७/१ वाला. )




---

२ (इ) वंशवृक्ष लोटाणचा देवडा, नाणा ई. जोधपुर में रहते है उनका.

१ शक्तसिंह ( वंशवृक्ष नं. २ लोटाणचा देवडा सादलवा में नं. ६/२ वाला. )




---

३ वंशवृक्ष वालदा के देवडों का, वालदा परगने पिन्डवारा ( वारीघाटा ).

१ सातल ( देवडा चौहान राजकुल वंशवृक्ष में नं. ८/२ वाला ).

२ गोपालसिंह

३ राजसिंह

४ हेमसिंह — आसकरण × — करणसिंह ×

५ धरमसिंह (पांती नं. १) — रामसिंह × — ५ आसकरण (पांती नं. २)

६ सावन्तसिंह — जोदसिंह × — नगसिंह × — ६ देदसिंह — अमरसिंह ×

७ नाडसिंह — केशरसिंह × — ७ आसुसिंह

८ सग्रामसिंह — ८ पर्वसिंह — दुर्जनसिंह × — गजेसिंह × — वलवंत × — ८ भगवानसिंह

९ मानसिंह × — ९ राजसिंह — अजबसिंह × — रणछोड × — धनसिंह × — ९ गोवसिंह — गोपालसिंह ×

ओपसिंह × — १० वीरसिंह — १० शिवदान (देखो पृ. ८५ पर) — १० कुशलसिंह (पांती नं. ३) — १० जुजारसिंह (पांती नं. ४)

११ दर्तसिंह × — ११ प्रेमसिंह × — ११ चेनसिंह — ११ तेजसिंह — ११ हिम्मतसिंह — ११ अमरसिंह

१२ जगतसिंह — १२ वाघसिंह

१० शिवदान ( चलू वंशवृक्ष नं. ३ वालदा के देवडों का वालदा परगने पिन्डवारा (बारीघाटा) ).




**नोट–इस जागीर में राजहक बएवज खास फर्ज के मुआफ है.**



# प्रकरण ९ वां.

## डुंगरावत देवडा रामावत व सवरावत.

राजकुल देवडा चौहान वंशवृक्ष में नं. ७/१ वाला गजेसिंह, नं. ६ महाराव रडमल के दूसरा कुमार का पुत्र डुंगरसिंह की ओलाद वाले 'डुंगरावत' कहलाये. डुंगरावतों में १ पाडिव, २ कालंद्री, ३ मोटागांव व ४ जावाल, यह च्यार ठिकानों के सरदार 'सरायत' यानी रियासत के मुख्य सामन्त है, जिसमें पाडिव व जावाल ठिकाने के 'रामावत,' और कालंद्री व मोटागांव के 'सूरावत' है. 'रामावत' शाखा 'सवरावत' शाखा से निकली है. सवरसिंह व सूरसिंह यह दोनों डुंगरावत नरसिंह के पुत्र थे, उनके नाम से यह शाखाएं कहलाई है, सूरसिंह व सवरसिंह इन दो भाईओं में कौन वडा था, इस विषय में मत भेद है, लेकिन डुंगरावतों में पाडिव ठिकाना पहिले दर्जे का गिना जाता है, जिससे रामसिंह को पाडिव मिला वहां तक का डुंगरावतों का इतिहास, इस प्रकरण में अंकित किया गया है, और सूरसिंह की ओलादवालों का इतिहास दूसरे प्रकरणों में दीया गया है.

१ वंशवृक्ष ठिकाना पाडिव परगने मगरा के रामावतों का.




* नं. ५/१ व ५/५ के पाटवीओं की वंशावली इसी प्रकरण में इस वंशवृक्ष के संक्षिप्त इतिहास में दर्ज की है.

मौजूदा ठाकुर साहब पाडिव–रियासत सिरोही.



सभा भूषण ठाकुर साहब अभयसिंह–ठिकाना पाडिव.

[ विभाग दूसरा पृष्ट ९८ नं. १९ ]




## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ गजेसिंह अपने बडे भाई महाराव शिवभाण उर्फ शोभा के पास चंद्रावती में ही रहते थे, इसकी राणी सोलंकणी देवकुंवर सोलंकी जगमाल की पुत्री, चंद्रावती में सती हुई.

नं. २ डुंगरसिंह ने अपने मामा को मार कर राडबर की जागीर, २४ गांवों के साथ वि. सं. १४४६ में ली, और राडबर गांव की खोह में वि. सं १४५२ में गणेशजी का मन्दिर बनवाया, वैसा बडुआ की पुस्तक से पाया जाता है. डुंगरसिह से 'डुंगरावत' शाखा कहलाई गई.

नं. ३ आलहणसिंह की पुत्री गुमानकुंवर का विवाह उदयपुर के महाराणा शक्तसिंह के साथ हुआ था.

नं. $\frac{3}{?}$ भेदा को राडवर गांव की जागीर मिली, बाद वह छूट गई, इसकी ओलाद वाले 'भेदावत' कहलाये. वर्तमान समय में चूली, गोडाणा, चोटीला, तेलपुर, पिन्डवारा आदि सिरोही रियासत के गांवों में व जोधपुर रियासत के पुनंग गांव में और पालणपुर रियासत के 'गढरा 'आदि गांवों में 'भेदावत देवडे' हैं, जिनका अहवाल दूसरे प्रकरण में लिखा गया है.

नं. $\frac{3}{2}$ जाजण को 'मालणु' की जागीर मिली थी, जिसकी ओलाद वाले

'मालणवा' कहलाये गये. वर्तमान समय में वीरवाडा, सिवेरा, सवरली, वीरोली, सोणवाडा आदि सिरोही रियासत के गांवो में 'मालणवा देवडे' है, जिनके वंशवृक्ष दूसरे प्रकरण में अंकित किये गये है.

नं. ३/२ भीडा को पोसलिया की जागीर मिली थी, जिसकी ओलाद 'पोसालचा' कहलाये गये, लेकिन वाद में नाओलादी हो गई. वर्तमान समय में इसकी ओलाद होना मालूम नहीं होता है.

नं. ४ तेजसिंह को वि. सं. १५१५ में 'ओडा' की जागीर मिली, इसने वि. सं. १५१६ में वडुआ को ओडा गांव से सीख दी.

नं. ५ नरसिंह ओडा में रहा, इसकी ठकुराणी सिंधलजी राजकुंवर, सिंधल जोधसिंह जेतसिंहोत की पुत्री वि. सं. १५७५ में अपने पति के पीछे ओडा गांव में सती हुई.

नं. ५/१ कल्याणसिंह के पुत्र देदा से 'देदावत' कहलाये. इसको 'नावी' पट्टा की जागीर मिली थी, लेकिन वाद में वे जागीर के गांव इलाके जोधपुर में गये. वर्तमान समय में जोधपुर रियासत के गांव नावी, भादुंडा आदि में 'देदावतों' की जागीरें है. देदा पालडी गांव में था, उसको देवडा हामा रतनावत (चूली के नं. ४ भेदावत) ने मारा था, देदा से क्रमशः नावी गांव में २ पता, ३ उग्रसेन व ४ लादासिंह हुआ. लादासिंह के पुत्र गोकुलसिंह व भगवान नाओलाद हुए, और तीसरा पुत्र ५ ओटसिंह से क्रमशः ६ सरदारसिंह, ७ वदसिंह, ८ अमरसिंह, ९ कलसिंह, १० रत्नसिंह व ११ भभूतसिंह हैं. भभूतसिंह नावी के मौजूदा ठाकुर है, जिसका पुत्र किशोरसिंह है.

नं. ५/२ मांडण के पुत्र कुंभकरण से 'कुंभावत' कहलाये है, 'कुंभावतों' की ओलाद सिरोही रियासत के गांव सीलदर, लाय, तलेटा, सीवागांम, मांडांणी, मेरमांडवारा, तवरी आदि गांवों में है, जिसमें मेरमांडवारा की जागीर ताजीमी ठिकाना है, और रियासत जोधपुर में 'रायपरिया' गांव में भी कुंभावतों की जागीर है, जिसका अहवाल 'कुंभावत देवडा' के प्रकरण में लिखा गया है.

नं. ५/३ रुद्रसिंह का पोता वजेसिंह से 'वजावत' कहलाये गये. रुद्रसिंह की ओलाद वाले सिरोही रियासत के गांव मणादर, झाडोली, देलदर, वडा लोटीवाडा, छोटा लोटीवाडा, अणदोर, वावली, सतापुरा, वेरापुरा, व मोरली आदि गांवो में है, और जोधपुर रियासत के 'भरुडी' आदि गांवो में भी है. जिनका अहवाल दूसरे प्रकरण में दिया गया है.

नं. ५/४ गांगा से गांगावत कहलाये गये. इसकी ओलाद वाले रियासत सिरोही के गांव जेला, सणपुर, फलवदी में, और जोधपुर रियासत के गांव वडी पुनंग में है, जिनके वंशवृक्ष गांगावत देवडों के प्रकरण में अंकित किये गये है.

नं. ५/६ आंबा की ओलादवाले आंबावत कहलाये गये, वर्तमान समय में आंवावतों की कोइ खास जागीर नहीं है, लेकिन सिरोही रियासत के गांव लाय परगने झोरा में आंबा से क्रमशः २ सालसिंह, ३ सामन्तसिंह, ४ हिन्दुसिंह, ५ हमीरसिंह, ६ वोहारीदास, ७ गजेसिंह, ८ लालसिंह, ९ जसवन्तसिंह, १० पनेसिंह व ११ वनेसिंह हुए. वनेसिंह के पुत्र १२ तेजसिंह और १२/१ वेरीसाल मौजूद है, जो राजपूत दावे रहते है. ईनको लाय के जागीरदार के तरफ से अरहट व खेत मुआफी में है.

नं. ६ सवरसिंह बहादुर सरदार था, इसके विषय में मूतानेणसी ने लिखा है कि जव देवडा वजेसिंह ने महाराव मानराव के बालक पुत्र को गद्दी पर बैठाया, और वह थोडे दिनों में मरगया, तव वजेसिंह ने इसको कहा कि मुझे गद्दी पर बैठा दो, लेकिन इसने जवाब दिया कि जबतक महाराव लखा की ओलाद का एक या दो वर्ष की उम्र का भी लडका विद्यमान होगा वहांतक, किस की मजाल है कि तुझे गद्दी पर बैठा सके, ऐसा कहकर सवरसिंह सिरोही से चला गया, बाद में जब वजेसिंह को निकाल कर, मेहाजल का पुत्र कल्याणसिंह सिरोही की गद्दी पर बैठा, तब यह भी अपने भाईओं के साथ दरबार में हाजिर हुआ, लेकिन कल्याणसिंह का मुसाहिब चीबा पाता इनसे नाखुश था, जिससे उसने यह लोग जिस जाजम पर बैठे थे, वह जाजम उठा लानेका फरास को कहा, जो बात मालूम होने पर सवरसिंह नाखुश होकर अपने भाईओं के साथ महाराव सूरताणसिंह के पास चला गया, और वजेसिंह देवडा जो इडर चला गया था, वहां से उसको बुलाकर, सूरताणसिंह को पुनः सिरोही की गद्दी पर बैठाने का प्रयत्न शुरु किया, पहली लडाई जीरावल गांव के पास हुई, जिसके विषय में कवि कहता है कि–

"चढ सूरो आया सवर भारत फौजां भंज, कांकल जीरावल करे गढपत मोटा गंज."

"चढ सूरो आया सवर पवंगज पाखरीया, जोधा रे भोड जरद उपर खड आया."

"चढ वजमल सूरो सवर सोह वीजली चलाव, हालों हीमाला हुती तकां आंणीयां तलाव."

दूसरी लडाई कालंद्री के पास हुई, जिसमें सवरसिंह का भाई सूरसिंह काम आया, लेकिन कल्याणसिंह सिरोही छोडकर भाग गया, इस विषय में कवि कहता है कि–

"कलारा भांगे कटक वडहत ईम वरदावरी, साम धरम लडे सूरो सवर सोढ समापी शोवपुरी."

"कालंद्री जुध करे सवर खीमो सकोडे, कलो भाज काढीयो वोहस इम खाग वहोडे."

"सूरे सवरे वजे कीयो भारत सुपाणे, उग्राहीयो अरवद रेस खग दीयो सुराणे."

"नवड भड त्रह मोटे नरे कलह नाम चंद्रो कीयो, सोढ ने घगा दिन सरणुवे अवचल सूरे थापीयो."

सवरसिंह की जागीर इस समय में हालीवाडे थी, वि. सं. १५९० में इसने हालीवाडा गांव से बडुआ को सीख दी थी. वि. सं. १६२९ के महाराव सूरताणसिंह के समय के ताम्र पत्र से पाया जाता है कि, यह देवडा वजेसिंह के मुआफिक ही महाराव का मुसाहिब था.

वि. सं. १६४० में जबकि सिसोदीया जगमाल को सिरोही का आधा राज्य दिलाने के वास्ते अकबर बादशाह ने सिरोही पर फौज भेजी, उस वक्त आबू के पश्चिम में दताणी गांव में, शाही फौज के साथ देवडा चौहानों का प्रचंड युद्ध हुआ, उस युद्ध में सरवसिंह ने बडी नामवरी पाई, इस विषय में प्रख्यात कवि आढा दुरशा ने कहा है कि,

" सवर महा भड मेर वड तों उभां वरीयाम, सिरोही सूरताण सुं चाहे कुण संग्राम. "

सवरसिंह ने राठोर शार्दूलसिंह कुंपावत जो शाही फौज में बहादुर सरदार था, उसके साथ युद्ध किया था, इस विषय में कवि आढा दुरशा ने कहा है कि–

" भ्रम रा बंध भांज अगम रा भेदु, भत्त रा धणी सु धमरा मूल "
" वंस रा कुंत दु गंम वणीया समरा वर जमरा सार्दूल. "
" समरा स मुख चाल सक सादे, पह जल पावक अवक पहार. "
" हक निंधक जक कटक हीलोळे, सक अंतक तण कियो सुमार. "
" समर भूजालगिर सुभ्रम जीवी भाळ ढाल उर जेण. "
" रज रख पाल काल रो पंते ताल उडाल भेदियो तेण. "

दूसरे गीत में कवि कहता है कि

" सिध साथ वे हातल सेल साहीये, मध कर कहर तणे कल मूल. "
" समरो घणो वचे साखेतां साधक ओलखीयो सार्दूल. "
" मंडोवरे मोहर मेवाडो भाले उछ झीया वारात. "
" ठग नामी वच घणा ठाकरां नजर अंतक किये दसमे नाथ. "
" आलहण हरो अखाहर उपम सेल सु वंध वल साख संसार. "
" जोधपरो साचे जोगेसर हेरियो बीयां सोद्धां तण हार. "
" नरसिंहोत मिले गिर नंदन धार प्रहार भ्रवे खत धोड. "
" धर खाईक साचो धुतारो राखस सिद्ध लियो राठौड. "

तीसरे गीत में कवि कहता है कि

" एकल नह रोई नार अतली वल, घर घर धाहुकार घणो, सवरो त्रीहु माजीया साटे तुंग मुओ नरसिंघ तणो. "
" जेत जुहार राव जोधपुरो, वह चित्तोडो मेर वड, चलीयो सवरो साथ चलावे, अतरां सुं चलतो अवड अवड. "
" दांणव घाट वराड देवडो, घणी रंडावे घणे घरे, रायां भीच गयो रायांगुर, केवीयां दिशां न चींत करे. "

दंत कथा में कहा जाता है कि सवरसिंह का इरादा युद्ध छोडकर चले जानेका हुआ था, जिससे वह जाता था वहांपर रास्ते में कितनीक स्त्रीयें इकट्ठी होकर खुशी मना रही थी, और एक सुन्दर बाला बाजु पर खडी रहकर अफसोस कर रही थी, यह देखकर सवरसिंह ने उनसे दरियाफ्त किया तो मालूम हुआ कि वे सब इन्द्र की अपसराएं थी, और इस युद्ध में वीरत्व से लडकर काम आने वाले वीरपुरुषों को वरने के वास्ते जमा हुई हैं, जो एक बाला अफसोस करती थी उसका कारण यह बताया कि, वह देवडा सवरसिंह के साथ वरने को आईथी, ओर सवरसिंह खेत छोडकर जा रहा है,

परन्तु इस विषय में जो दोहे उपलब्ध हुए हैं उनसे मालूंम होता है कि, सवरसिंह खेत छोड के जाना नहीं चाहता था, लेकिन प्रातः काल के समय में शौच कर्म के वास्ते जंगल में गया था, वहां इसने उन अपसराओं को देखी, और उनसे पुछने पर उन्होंने बयान किया कि, हम ईन्द्र की अपसराएं हैं और शूरवीरों के साथ वरने के वास्ते आई हैं, अपसरा ने यह भी कहा कि शूरवीर वह कहलाते है कि जो पीछा पैर नहीं दें और युद्ध में अपना जान कुर्बान करें, यह सुनकर सवरसिंह ने वीरता से अपना जान युद्ध में कुर्बान करने का निश्चय कर लिया, और अपसरा को उस बात की तसल्ली दी, इस विषय में कवि कहता है कि–

" फजर उठ सवरो फरण लेहर हाजत कज, अमर रंभा उतरी कामणि सूरां कज. "
" कहे एम कामिनी सूर वीरां वरण, पडे नां आपके प्रसण पाडे धरण. "
" होमे तन अगन में नहीं पाछल फरे, क्यों तन सवरसी मन पवनां फरे. "
" रंभावचन सुणी जरां दिया वचन देसोत, जो पाछल फेरुं जरां जग अंधेरो होये. "
" होये जग अंधेरो पछम दस उगसी, भगे का मेदनी दधि सत छोड सी. "
" रमण उठ रंभ अब केम चंत्या करे, वचन सुण रंभ रा एम सवरो अखे. "

इसके बाद सवरा ने प्रचंड युद्ध किया, जिस के विषय में कवि कहता है कि–

छंद पधरी.

" जद चळ्यो वढण सवरेस वेग, मळी घटा भू मंडल वरत मेग. "
" कोप्यो सवरेस विकराल रूप, महिपत सूरतांण वरदही भूप. "
" भडे भीम वा रण अर्जुन भूपाल, मळी राम लखन कुंभो लंकाल. "
" मचलात सेस हल चली व्योम भूपत असत्र रोहत हूलंती पडत भोम. "
" भयोरूद्र कोप सवरो नरेश, गुंथत त्रमाल नांखत महेश "
" थट मळे श्रेष्ठ भूताल डार, भ्रत आप गिधणी करत आहार. "
" वक वकत धरावे' रूधिर खाल, हणु जेम करत हाकल नृपाल. "
" सहे इक अंबर मही उडत सोर, त्रह त्रह त्रंबक की वजत ठोर. "
" घण घाये घुमत अन गयंद घोर, छूटंत नाल कूकंत मोर. "
" शूर धिर पडत कि वरत रंभ, गालण सूरतांण केई वडा ग्रभ. "
" धर भेळ किया कै वडा धींग, सिंघारिया शेष सवरेस सिंग. "
" पोळ्यो सवर प्रसणा पसाड, वरगई रंभ वैमान चाड. "

जबकि कवि आढा दुरशा शाही फौज की सहायता में जख्मी होकर पडा हुआ, खेत सम्भालते वक्त मालूम हुआ तब उसने खुद को चारण होना जाहिर करने पर, उसको जख्मी हालत में इस युद्ध का बयान करने का कहने पर, कवि आढा दुरशा ने एक दोहा कहा कि,

" धर लखां जस डुंगरां ब्रद पोत्रां शत्रु हांण, सवरे मरण सधारियो चो थोके चहुआंण. "

इस युद्ध में सवरसिंह काम आया, जिसके स्मारक की छत्री दताणी गांव में इस वक्त

भी विद्यमान है. कवि आढा दुरशा के उपरोक्त दोहा को डुंगरावत देवडे अपनी स्वामी भक्ति के लिये प्रमाण वताकर मगरूर होते है.

नं. ६/१ सूरसिंह को ओलाद वाले सूरावत कहलाये, जिसका अह्वाल दूसरे प्रकरण में लिखा गया है.

नं. ६/२ भीमसिंह की ओलाद वाले भीमावत कहलाये जो भूतगांव में है, और नं. ६/३ अर्जुनसिंह की ओलाद वाले अर्जूणोत कहलाये जो नुंनगांव में है, जिनके वंशवृक्ष दूसरे प्रकरण में दिये गये है.

नं. ७ भैरवसिंह को वागसिण पट्टा की जागीर मिली, इसने वि. सं. १६५१ में वडुआ इश्वरदास को वागसीण गांव से सीख दी. जब महाराव रायसिंह और उनके भाई सूरसिह के दरमियान विरोध बढ गया, तव यह अपने डुंगरावत भाईयों के साथ सूरसिंह की पक्ष में रहा था, और लखावत पृथ्वीराज वगैरह महाराव रायसिंह की पक्ष में थे. वि. सं. १६६८ में रायसिंह व सूरसिंह के दरमियान युद्ध हुआ, जिसमे सूरसिंह हार गया और भाग कर जोधपुर चला गया. जबकि लखावत पृथ्वीराज से महाराव रायसिह नाखुश हुए, तव पृथ्वीराज जो मुसाहिव पद पर था उसको हटाकर भैरवसिंह को वि. सं. १६७४ में मुसाहिवी दी, ( महाराव रायसिंह के समय का ताम्रपत्र जो वि. सं. १६७४ के मागसर सुद ५ का उपलब्ध हुआ है, उसमें भैरवसिंह मुसाहिव होनेका उल्लेख हुआ है, ) इस कारण से लखावत पृथ्वीराज ने अपने पुत्र व भतीजों द्वारा जब भैरवसिंह सारणेश्वरजी महादेव के दर्शन को जाता था, तव रास्ते में दुदीया तलाव के किनारे चूक कराया, जिसकी छत्री वंधाई गई, जो वर्तमान समय में वहां पर मौजूद है.

नं. ७/१ नगसिह की ओलाद के सवरावत मढीआं, फूंगणी, जांमोत्रा, वारेवडा, आदि गांवों में सिरोही इलाके में, और सुडेटी इलाके ईडर में व जोगांणी ईलाके मारवाड आदि गांवों में भी है. जिनके वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिये गये है.

नं. ७/२ नेतसिंह इसकी ओलाद वाले फूंगणी गांव में है. जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ७/३ जयमल की ओलाद वाले सिरोडकी गांव में है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं ८ रामसिंह अपने पिता विद्यमान होनेकी हालत में महाराव सूरताणसिंह की सेवा में उपस्थित हुआ था, यह किसी कारण से नाखुश होकर जालोर चला गया था, जहां जोधपुर के राजा ने वि. सं. १६६१ में इसको सीयाणा पट्टा को जागीर वारह गांवों के

साथ दी, इसने वि. सं. १६६१ में जालोर से बडुआ को सीख दी थी, लेकिन बाद में वि. सं. १६६३ में महाराव सूरताणसिंह ने इसको पांडिव की जागीर इनायत की. जबकी वि. सं. १६७७ में महाराव रायसिंह को लखावतों ने चूक किया, तब इसने +पर्वतसिंह सिसोदीया के साथ महल को घेरा डालकर लखावतों को घेर रक्खा, और महाराव का बालक कुमार अखेराज को बचाकर बहार निकाल लिया, बाद हमला करके लखावत पृथ्वीराज वगैरह को भगाकर महल कब्जे कर लिया. महाराव अखेराज के समय में रामसिंह ने श्यामधरमीपणे से चाकरी की थी, उस विषय में कवि जीवा लाधा ने वि. सं. १७५४ में कहा है कि.

" उग्राहत ग्रेहां सांकडे आयां दोयणां तणो न लागो दाव. "
" शाह अखारे राम सरिखो एकोहा राखत उमराव. "
" रोकीयो वेटा तणो न राखत अखमल जेम लोत उवार. "
" रामा जसो न कवर को रावत दले सूरो थारे दरवार. "
" उवेडीयो प्रसण उझाडे अखमल ने आबु अनड. "
" जोगीरोत कीयो पख जोडे भैरव राव सारखा भड. "

रामसिंह की चाकरी उनके दादे, सूरसिंह और सवरसिंह के जैसी होने के विषय में उक्त कवि कहता है कि.

" वडा डुंगर सारखो एक जोडी वडे पडे हाथे प्रसण चढे पुरो. "
" सामरा कामने सदा सुजड हता समर रा राम ने भेर सूरो. "
" कला भैरव तणो भला अचरज कसो कुल तणो झालीयो देख कांमा. "
" सूरने सवरसी हुता सूरताण रे राव अखेराज रे भेर रामा. "

रामसिंह ने वि. सं. १६७० में पाडिव से बडुआ को सीख दी थी, और इसके पुत्र केशरीसिंह को जीरावल की जागीर मिली थी, वैसा बडुआ की पुस्तक से पाया जाता है, क्यों कि केशरीसिंह ने कुंवरपदे वि. सं. १६९७ में बडुआ चोखराज को जीरावल गांव से सीख देनेका उक्त पुस्तक में उल्लेख हुआ है.

रामसिंह वि. सं. १७०७ तक विद्यमान होना कायद्रां के ताम्रपत्र से पाया गया है. इसका देहान्त कब हुआ उसका हाल मालूम नहीं हुआ. कहा जाता है कि रामसिंह ने तीसरा विवाह राडदरोजी बालांदेकुंवर, राठौर हरिसिंह वाघसिंहोत की पुत्री के साथ किया था, जिसको सिर्फ हथलेवा का ही सुख प्राप्त हुआ था, और रामसिंह का देहान्त हो गया, जिससे वह अपने पति के पिछे सती हुई, इस विषय में कवि कहता है कि–

---

+ सिसोदीया पर्वतसिंह मेवाड के महाराणा प्रतापसिंह के भाई रुद्रसिंह का पुत्र था, जबकि महाराणा से मेवाड का राज्य छूट गया तब से पर्वतसिंह सिरोही के महाराव की सेवा में रहा था, पर्वतसिंह को पिन्ड़वारा की जागीर देनेमें आई थी, जिसकी ओलाद वाले वर्तमान समय में, सांणवाडा, ऊदरा, नयावुरा, नणापुर (हाल काछोली) सांगवारा, इन गांवों में विद्यमान है.

" वर वरणुं राम करे वालांदे, वोत संभाले घले गल बांह. "
" झीली भली कुसंवल झालां धाळाया रण दीधी दाह. "
" वे सरमीये रामा वाघावते हसत कमल लीयु फल हाथ. "
" वुगसाडा पहेरी नह वेठी सुरंग झालां झाली वर साथ. "
" सोढ हरी भई रव रा साथे लाधो जनम तणो फल लाभ. "
" राती झाल वरोल रामचंद उजलो करे लगायो आप. "

रामसिंह की ओलाद वाले रामावत कहलाये.

नं. ८/१ सांगा की ओलाद वाले मडवारा (उड) परगने झोरा में है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है. सांगा जोधपुर चला गया था, वहां इसको 'करमावस' पट्टे की जागीर मिली थी.

नं. ८/२ महेशदास की ओलादवाले सवराटा परगने मगरा में हैं, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ८/३ करमसिंह की ओलाद वाले सवली परगने झोरा में है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ९ करणसिंह, नं. ८ रामसिंह का बडा पुत्र होना मूतानेणसी की ख्यात से पाया जाता है, मगर वह बालकपण में ही गुजर गया था.

नं. ९/१ केशरीसिंह ने कुंवरपद में भटाणा के ठाकुर मेघराज को मारा था, जिससे महाराव अखेराज ने इसको जीरावल की जागीर दी, जिसमें जावाल भी शामिल दिया, यह रहुआ में काम आया, इसके दो पुत्री जिसमें प्यारकुंवर का विवाह सादडी इलाके मेवाड के झाला अजीतसिह के साथ, और दूसरी पुत्री जसांकुवर का विवाह जोधपुर के जोधा मानसिह के साथ हुआ था.

नं. ९/२ लालसिंह का नाम नीतोडा गांव में वि. सं. १६८३ के शिलालेख से उपलब्ध होता है.

नं. १० मुकुन्ददास अपने दादा के पीछे पाट वैठा, इसने वि. सं. १७३१ में जावाल गांव में चारण अचला अखा को अरठ वडावा देनेका शिलालेख से पाया जाता है, और वि. सं. १७३५ में पाडीव सें वडुआ हरीदान को इसने सीख दी. वि. सं. १७३६ के फाल्गुण वदी १ का महाराव वेरीसाल के ताम्रपत्र से पाया जाता है कि, इसने जावाल गांव में अरठ सदरड चारण अजवा अखा भगवान को दिलाया था, जिसमें इनके नाम के साथ इसके दो भाई माधुसिंह व वीहारीदास के नाम भी अंकित है.

नं. १०/१ माधुसिह की ओलाद इस समय जावाल, सींदरत, जीरावल, नुन, इन गांवों में है. जिनके वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिये गये है.

नं. $\frac{१०}{२}$ बीहारीदास की ओलाद नारादरा व ओडा गांव में है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ११ नारायणदास वि. सं. १७५९ से १७८६ तक विद्यमान होना पाया जाता है, इसका जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह के साथ अच्छा नाता होना पाया गया है, जबकि जोधपुर के महाराजा जसवन्तसिंह को औरंगजेब बादशाह ने मरवा दिया, और उसकी गर्भवती राणी को भी मारना चाहा, तब राठौरों ने जसवन्तसिंह की गर्भवती राणी को 'सिवाणागढ' भेजदी, जहांपर महाराजा अजीतसिंह का जन्म हुआ, लेकिन वहां पर भी सुरक्षित रहने जैसा न होने से, जसवन्तसिंह की राणी व अजीतसिंह को सिरोही के महाराव वेरीसाल के आश्रय में राठौरों ने सिरोही भेज दिये, महाराव वेरीसाल ने उनको पोशीदा तौरपर रखने की गरज से, डोडुआ गांव में पाडिव व कालंद्री के ठाकुरों की हिफाजत में, एक* राजगुर ब्राह्मण के वहां पर रखे. अजीतसिंह डोडुआ गांव में बडा हुआ, और नारायणदास के साथ उसका स्नेह बढा, जबकि अजीतसिंह ने जालोर कब्जे किया तब जालोर से उसने नारायणदास व डोडुआ के देवडा केशरीसिंह को एक पत्र मिती वि. सं. १७५९ का जेठ सुद १२ को लिखा है, उसमें अपनी कलम से लिखा है कि "तथा म्हे तयार छां थांनु बोल दीधो छै सो ध्रु अडग छे खातर जमै राखजो जीण घडी थे तेडस्यो तीण घडी आवसां स्ही" इस कागज पर महाराजा अजीतसिंह की महोर व सही है.

नारायणदास ने जोधपुर के महाराजा अभयसिंह के साथ शाही फौज की सरदारी लेकर अहमदाबाद के सूबा 'सर्वलंदखां' के साथ बडी वीरता से युद्ध करके उसको हराया था, ऐसा टॉड साहब अपने "ट्रावल्स इन वेस्टर्न इन्डिया" नामक पुस्तक में लिखते है, जो लडाई वि. सं. १७८७ में जबकि महाराजा अजीतसिंह के पुत्र अभयसिंह को गुजरात की सुबेदारी मिली तब हुई थी. नारायणदास के तीन पुत्र होना बडुआ की पुस्तक में लिखा है, लेकिन वि. सं. १७८२ का शिलालेख जो नीतोडा गांव में है, उससे पाया जाता है कि इसके एक बडा पुत्र अजबसिंह नामका और था, मगर वह गुजर जाने से नं. १२ शिवदानसिंह अपने पिता के पीछे पाट बैठा, परन्तु वह भी कम उम्र में नाओलाद गुजर जानेसे शिवदानसिंह के काका नं. $\frac{११}{१}$ नरसिंह पाडिव का ठाकुर हुआ.

नं. $\frac{११}{१}$ नरसिंह अपने भतीजा के पीछे पाडिव में पाट बैठा.

नं. $\frac{११}{२}$ बांकीदास को 'वागसीण' गांव की एक पांती की जागीर मिली, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

---

* महाराजा अजीतसिंह को डोडुआ गांव में जिस राजगुर ब्राह्मण ने पाला था, उसको पीछेसे महाराजा ने अपने पास बुलाकर पुरोहित पद देकर, बारह गांवों के साथ 'तवरी' पट्टा की जागीर व पैर में सोना पहिनने की इज्जत इनायत की, जिसकी ओलाद अबतक जोधपुर रियासत में 'तवरी' की जागीर में मौजूद है.

नं. ११/३ अणंदसिंह के पुत्र हरिदास को 'मांकरोडा' गांव ( जो नं. ७/२ नेतसिंह की ओलाद में नाओलादी होनेसे पाडिव ठिकाना की जागीर शामिल हो गया था. ) की जागीर मिली. इस हरिदास के पास भी जोधपुर का कोई राजकुमार आश्रय लेकर रहा था. वैसा कहा जाता है. हरिदास की ओलाद में भी नाओलादी होजानेसे मांकरोडा गांव पुनः पाडिव ठिकाना के शामिल हो गया.

नं. ११/४ साहेवखान नाओलाद गुजर गया.

नं. १२/१ लाडखान अपने पिता के पीछे पाट वैठा, लेकिन 'वामणवाडजी' में चूक हुआ जिसमे मारा गया.

नं. १३ हटेसिंह अपने पिता के पीछे पाट वैठा, यह बहादुर व दातार सरदार था, इसके वास्ते किसी कविने कहा है कि—

" नव दीहा नव रात एकणदे भल ओलंगीयो, पनंग दीया परभात हद रीझो डुंगर हटो. "
" सोला मास सवाद फूल तणा प्याला फरे, आठ पहोर उदमाद हद माणे डुंगर हटो. "
" कांई ढील कलार भाटेसर आयो भमर, मुकुन्दहरो मत वाल हदमांणे डुंगर हटो. "
" रमतां झलतां रात गुणी आगल गावता, पीतांमत परभात हद माणे डुंगर हटो. "

हटेसिंह किसी कारण से उदयपुर चला गया था,जहां उसको वारह गांवों की जागीर व खास उदयपुर में ※एक हवेली महाराणा ने वख्शी थी, लेकिन वाद में वह फिर पाडिव आगया. हटेसिंह ने वि. सं. १८०६ में पाडिव सें वडुआ को सीख दी थी.

नं. १३/१ ×गुमानसिंह को 'पालडी' गांव व 'वागसीण' गांव की दूसरी पांती की जागीर मिली. जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. १४ शिवदानसिंह ने वि. सं. १८३२ में वडुआ को सीख दी, और सिर्फ दो वर्ष पाट पर रहा, वाद यह नाओलांद गुजरने से इसका भाई नं. १४/१ अमरसिंह पाडिव का ठाकुर हुआ. शिवदानसिंह की छत्री पाडिव गांव में वंधाई गई, जो इस समय में मौजूद है.

---

※ उदयपुर में वह हवेली इस समय में भी मौजूद है, और हटेसिंह की हवेली के नाम से मशहूर है.

× ठाकुर गुमानसिंह के विषय में 'राजवीर' नामक गुजराती भाषा में छपी हुई पुस्तक में लिखा है कि, पाडिव ठाकुर मानसिंह का विवाह रतलाम के राजा की पुत्री के साथ हुआ था. उक्त पुस्तक में एक अदभूत कथा विस्तार से वर्णन की है, जिसका आशय यह है कि ठाकुर गुमानसिंह ऐसा वहादुर था कि वह अपने सुसराल जा रहा था, दरमियान रास्ते में अंधेरी रात्रि के समय में एक शेर अपने शिकार को पीठ पर लेकर आ रहा है, ठाकुर ने उस शेर को मार दिया, और शिकार को देखा तो अपनी ठकुराणी ( रतलाम के महाराना की पुत्री ) होना मालूम हुआ, उसने उसको अपने घोडे पर ले ली और रतलाम पहुंचा.

नं. $\frac{१४}{१}$ अमरसिंह अपने भाई के पीछे पाट बैठा, इसने वि.स. १८४९ में बडुआ को सीख दी, यह वि. सं. १८५५ में श्रीसारणश्वरजी में *दूसरे इक्कीस आदमीओं के साथ काम आनेका, सारणेश्वरजी महादेव के मन्दिर के बहार इसकी छत्री बनी है, उसपर के शिलालेख से पाया जाता है.

अमरसिंह का पुत्र वनेसिंह बालक अवस्था में गुजर जानेसे नं. $\frac{१३}{१}$ पालडी के गुमानसिह का पुत्र मोकमसिंह, नं.१३ हटेसिंह का दत्तक पुत्र बनकर पाडिव का मालिक हुआ.

नं $\frac{१४}{२}$ मोकमसिंह पाट बैठा तब हुकमनामा की रसम में वाटेरा गांव रियासत में लेलीया गया. इसने वि. सं. १८५७ में बडुआ को सीख दी.

नं. १५ रत्नसिंह ने वि. सं. १८७६ में बडुआ को सीख दी. यह वि. सं. १८६२ के पहिले पाडिव का ठाकुर होना पाया जाता है, उदयपुर महाराणा के साथ पाडिव ठाकुर हटेसिंह के वक्त सें पाडिव ठिकाने का अच्छा नाता हुआ था, जिससे विवाह शादी के प्रसंग पर पाडिव के ठाकुर को उदयपुर से आमंत्रण होता था, वैसा उदयपुर के महाराणा भीमसिह के समय की, महाराणा कीसही और भाला से अंकित हुई वि. सं. १८६२ के महा सुद ११ की ÷कंकु पत्री, जो रत्नसिंह के नामकी है उससे मालूम होता है.

जबकि महाराव उदयभाण के वक्त में रियासत के प्रबंध में अव्यवस्था हो गई, तब च्यारों डुंगरावत सरायतों ने नादीआ के राजसाहेब शिवसिंह को राज्य प्रबंध अपने हाथ में लेनेकी सिफारिश की, जिस पर वि. सं. १८७४ में उसने सिरोही का राज्य प्रबंध अपने हाथ में लिया, और च्यारों सरायतों ने सारणेश्वरजी महाहेव के समक्ष प्रतिज्ञाकी

* १ भीमसिंह २ सिंघल फता ३ अणंदा ४ मेघा ५ कुकड गांमा ६ देवडा रामा ७ राठौर कला ८ केसवाल जीवा ९ जालरेस वीहारी १० सग्रामसिह ११ सवांणसो बलु १२ सवांणसो लालो १३ सिंघल वीहारी १४ सूरताणसिंह १५ कसवाल संत घमंडो १६ देवडा करसन १७ देवडा रीदा मांमावली १८ वजीर डांवो १९ × २० सदो आदि रामावत अमरसिंह पाडिव वाले के साथ काम आये थे

÷ श्री गणेस प्रसांदातु श्री राम जयति श्री एकलिंग प्रसादातु



सही

स्वस्ति श्री उदैपुर सुथाने महाराजा धिराज महाराणा श्री भीमसिंघजी आदेशातु देवडा रतनसींघ कस्य

१ अप्र वायारा लगन फागण सुद ३ श्रुके रा है जणी उप्रे वेगा आवोगा संवत १८६२ र्वे महा सुद ११ सोमे

कि हम हमेशा राज्य के वफादार रहेंगे, और राज्य की फौज में रिसाला के तौरपर नोकरी देंगे, सारणेश्वरजी को वीच में रखकर इस मजमून का इकरार वि.सं. १८७८ में लिखा गया, और इसी सवव से इन च्यारों सरायतों के तरफ की जागीरों में राज्यहक आठआनी ठहरा था, उसके वजाय छः आनी हक लेनेका शरू हुआ. यह सब तजवीज रत्नसिंह के वक्त में हुई, इसने वि. सं. १८७६ में वडुआ को सीख दी, और वि. सं. १८८८ में वाटेरा गांव जो खालसे राज था, वह वापिस रियासत ने इसको इनायत किया.

नं. १६ भभूतसिह वि. सं. १८९३ में अपने पिता के पीछे पाट बैठा, वि. सं. १९०१ में इसने वडुआ को सीख दी. भभूतसिह नाओलाद गुजरने से पालडी के नं. ३ प्रतापसिह का पुत्र दोलतसिंह वि. सं. १९०६ में इसके गोद आया.

नं. १७ दोलतसिंह ने वि. सं. १९३३ में वडुआ को सीख दी, यह नाओलाद गुजरने से, वागसीण पांती नं. २ में से नं. ४ शिवनाथसिंह का पुत्र मूलसिंह गोद आया.

नं. १८ मूलसिंह वि. सं. १९३८ में वागसीण से गोद आया, इसने वि. सं. १९४६ में वडुआ को सीख दी.

नं. १९ अभयसिंह वि. सं. १९५५ में अपने पिता के पीछे पाट बैठे, जो मौजूदा पाडिव के ठाकुर है, इसकी नावालगी में ठिकाने का इन्तिजाम रियासत ने अमीन मुकरर करके रखा था. ठाकुर अभयसिंह ने अजमेर मेओकॉलेज में विद्याभ्यास करके अच्छी तालीम पाई है, देवडा चौहानों का इतिहास देखते ठिकाने पाडिव और निवज के दरमियान हमेशा से विरोध चला आता था, लेकिन ठाकुर अभयसिंह ने अपनी विद्या का सदुपयोग करके निवज ठिकाना के साथ मेलझोल कर लिया, और अपने ठिकाने का अच्छा प्रवंध करने के लिये पार्टीशन के कानून मुआफिक रियासत के साथ ठहराव नं. ६६७ ता.३ मई सन १९२३ ईस्वी के जरिये से कितनेक गांव व सालाना रु. ४४२५) रियासत में देनेका तय करके अपनी जागीर आवगी करली.

पाडिव ठिकाना को पहिले दीवानी फौजदारी के इख्तियारात नहीं थे, लेकिन उक्त ठहराव से इस ठिकाना को फौजदारी मुआमिलात में तीसरे दर्जे के न्यायाधिश के व

नोटः पाडिव ठाकुर साहव अभयसिंह को पैर में कसर होनेसे गांव पालडी के नं ५ मानसिंह को मरहूम ठाकूर मूलसिंह के गोद देनेकी तजवीज हुई थी, लेकिन पोलीटीकल एजंट कर्नल वायली साहव की सलाह से वह तजवीज मुलतवी रही. हकीकत में उक्त साहव की सलाह वहुत दुरूस्त निकली, क्यों कि ठाकुर साहव के पैर में कसर होनेकी हालत में भी, घोडे की सवारी अच्छी तरह कर सक्ते है और शिकार खेलने में भी अच्छे निशांन वाज है,

सिरोही रियासत में इस समय राजवियों को वाद करते विद्याभ्यास करने वालों में देखा जाय तो, सबसे अव्वल यही सरदार है. महाराव साहव ने जो 'सभा भूषण' का खिताव अता फरमाया है, वह इसने सम्पादन की हुई विद्या, समझदारी व काम करने की कुनेह को देखते यथा योग्य कदर की है.

दीवानी मुआमिलातों में रु. २५०) तक के दावे फैसल करने के इख्तियारात रियासत ने इनायत किये है, और ठिकाना के जागीर के गांवों में पुलीस का इन्तिजाम भी इन्हीं का रखा गया है.

ठाकुर साहब अभयसिंह समझदार और मोजिज सरदार है, पाडिव ठिकाने का इन्तिजाम अच्छा करने से यह ठिकाना तरक्की पर आ रहा है. खास पाडिव गांव से एक मील के फासले पर, एक बाग और कोठी बनवा कर वहां जानेके लिये पक्की सडक भी बनवाई है.

वि. सं. १९८२ के दशहरा के दरबार में मौजूदा महाराव साहिब ने इसको 'सभाभूषण' का मानवंता खिताब इनायत फरमाया है, और आप जागीरदार कमीटी में मेम्बर मुकरर है. इनकी पहिली ठकराणी चांपावतजी मानकुंवर गांव भालेराव के राठौर जीवराज जुहारसिंहोत की पुत्री व दूसरी दियोलजी राजकुंवर गांव कलापुरा के दियोल प्रतापसिंह रूघनाथसिंहोत की पुत्री है. मौजूदा ठाकुर साहब के दो पुत्र जिसमें १ अमरसिंह बचपण में गुजर गया व २ बलवंतसिह मौजूद है.

---

२ वंशवृक्ष पालडी परगने खूणी के रामावत.




नोट—नं. ६ करणसिंह पालडी की जागीर के मौजूदा पाटवी है. इस जागीर में राजहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १८२०) दाखिल करने का ठहराव नं. ७३३ ता. १० मई सन १९२३ इस्वी. से तय हुआ है. गुदस्त सालमें करणसिंह ने पालडी में बडा तलाव खेती के कामके वास्ते बनवाया. इसके अमरसिंह नामका पुत्र है.

### ३ वंशवृक्ष वागसीण परगने खूणी पांती नं. २ पालडी पांती के रामावत.




**नोट—नं. ६ वखतसिंह वागसीण की पालडी पांती का पाटवी है. वागसीण गांव में दूसरी पांती पाडीव के वांकीदास ( नं. ११/२ पाडीव ) की है. वखतसिंह की जागीर में राजहक आठआनी, नकद रकम अदा करने के कानून मुआफिक सालाना रु. ७०८) दाखिल करने का ठहराव नं.७२० ता.१८ मई स.१९२३इस्वी से तय हुआ है. इसके १डुंगरसिंह २ रामसिंह व ३ कैशरीसिंह नामके तीन पुत्र है.**

---

### ४ वंशवृक्ष वागसीण परगने खूणी पाडीव पांती नं. १ के रामावत.

१ वांकीदास ( पाडीव के रामावत वंशवृक्ष में नं. ११/२ वाला. ) ओ. ग्रां. वागसीण पाडीव पांती.

- * २ सूरजमल
  - वखतसिंह ×
  - उदयभाण ×
  - ३ लालसिंह
    - ४ साहेबखान
      - ५ अनाडसिंह
        - ६ खुसालसिंह
          - ७ समरथसिंह
            - ८ भभूतसिंह (मौजूदा पाटवी)
            - धुलसिंह ×
          - शार्दूलसिंह (गोद गया)
          - ७/१ अजेतसिंह
            - ८/१ जोरसिंह
            - ८/२ मालदेव
            - पदमसिंह ×
          - ७/२ सरदारसिंह
        - ६/१ वनेसिंह
          - अदेसिंह ×
          - × गोद आया ७/३ शार्दूलसिंह
            - अभयसिंह ×
            - ८/३ शेरसिंह
          - वाहदरसिंह ×
        - ६/२ तगसिंह
          - ७/४ राजसिंह
            - धुलसिंह ×
            - ८/४ पीरसिंह
        - ६/३ खुमसिंह ×
      - धीरसिंह ×
      - ५/१ हेमसिंह
        - ६/४ वदसिंह
          - ७/५ चमनसिंह
            - ८/५ अभयसिंह
            - ८/६ अमरसिंह
            - ८/७ मोतीसिंह
          - मानसिंह ×
          - मादसिंह ×
          - भोमा ×
    - गोदसिंह ×
    - रुपसिंह ×

---

* सूरजमल, वांकीदास का पुत्र होना वहुआ की पुस्तक में लिखा है, परन्तु मालूम हुआ है कि वांकीदास अपुत्रावान था, और उसके गोद नारादरा गांव के देवडा वावसिंह विहारीदासोत का दूसरा पुत्र सूरजमल नामक था उसको गोद लिया था. नारादरा के वंशवृक्ष में सूरजमल नाओलाद होना अंकित हुआ है.

**नोट—नं. ८ भभूतसिंह मौजूदा पाटवी है. इस पांती के राजहक आठआनी की सालाना रकम रु. ३३७) नकद लगान के कानून मुआफिक ठहराव नं. ७२१ ता. १८ मई सन १९२३ इस्वी, से दाखिल करने का तय हुआ है. मौजूदा पाटवी के १ रुघनाथसिंह, २ किशोसिंह ३ रणजीतसिंह व ४ प्रेमसिंह नामके चार पुत्रों है.**

---




## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ माधुसिंह ने केसवाल राजपूतों को मारकर जीरावल लिया, ऐसा वडुआ की पुस्तक में लिखा है, लेकिन इसके पिता कैशरीसिंह ( पाडिव वंशवृक्ष में नं. ९/१ ) को, भटाणा के ठाकुर को मारने की एवज में जीरावल और जावाल की जागीर महाराव अखेराज ने इनायत की थी. बलिक इसके वडा भाई मुकुन्ददास के कब्जे में जावाल व जीरावल था, जो बात वि. सं. १७३१ के शिलालेख व वि. सं. १७७५ के ताम्रपत्र से सावित हुई है.

नं. २ वेणीदास ने वि. सं. १७९९ में वडुआ को सीख दी थी.

नं. २ कलसिंह व नं. $\frac{३}{१}$ पृथ्वीराज जीरावल में रहे, जिसमें नं. २ कलसिंह की औलाद में नाऔलादी हुई, और नं. $\frac{३}{१}$ पृथ्वीराज के पुत्र नं. $\frac{४}{२}$ नाथुसिंह को सिदरत गांव मिला, व नं. $\frac{४}{३}$ लालसिंह जीरावल गांव में रहा, जिनके वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिये गये है.

नं. $\frac{३}{२}$ जयसिंहदेव बडा बहादुर सरदार था, कहा जाता है कि सिरोही रियासत पर एक दफे मरहटों की फौज ने आकर बहुत नुकसान किया और दंड लेना चाहा, वह न देनेसे जयसिंहदेव को वे लोग 'वांन' बनाकर 'ओल' में ले गये. मरहटों की फौज उदयपुर पहुंची तब यह भी वहां साथ में था, उस समय दशहरा का दिन था, और महाराणा के वहां माता को बलीदान देनेके पाडे मारे जाते थे, लेकिन वह तलवार के एक झटके से कतल नहीं होते देख जयसिंहदेव हंसा, जिसपर उदयपुर महाराणा ने इसको तलवार चलाने की आज्ञा दी, और कहा कि यदी एक झटके से पाडा को कतल करेगा तो हम तूझे इन मरहटों से छुडवा देंगे, जिसपर जयसिंहदेव ने तलवार के एकही झटके से बडा भारी पाडा के टुकडे कर दिये, उसपर महाराणा ने इसको मरहटों से रिहा करा दिया, और नक्कारा निशान आदि इनायत करके बडे सन्मान के साथ सिरोही वापिस भेजा, वह नक्कारे निशान इस समय में भी जावाल गांव में मौजूद है. इस विषय में किसी कवि ने कहा है कि—

"कृष्ण वृज राखीयो इन्द्र जेम कोपीयो, धारी आया गाली गोवरधन धींग."
"मरेठा आवतां कोट होई मंडाणो, शिवपुरी राखीये तेम जेसींग."
"दाव दळ आगळे जळवा न दीधां गरूडध्वज राखीया जतन करी गोवाळ."
"उगारी धरा शिवराय आये लखे तेण युद जळा दखणी दळ टाळ."
"पांडवां आवरू राखीयो सीतपत, श्री कृष्ण द्रोपदी पुरीआं चीर."
"कत दळ आवतां टाळतां देण उत नंद घर धरारो राखीयो नीर."
"तातुये गरी दुगल बोल दस तांणीयो अदुरे नाम करी राम आयो."
"परजरी अरज सुण पाळ लाख दळ ओलां रे कांम जेसींग आयो."

इसकी पुत्री रूपकुंवर गांव खांडप के वाला केशरीसिंह शिवनाथसिंहोत को व्याही थी, जो वहां सती हुई. इसने वि. सं. १८०६ में बडुआ को सीख दी. यह मेवाड में बहादुरी करके वापिस आनेके कारण, सिरोही रियासत से इसको ताजीम व पैर में सोना पहिनने की इज्जत दी गई, और जावाल ठाकुर कहलाये व यह ठिकाना डुंगरावतों में तीसरे दर्जे का सरायत शुमार हुआ.

नं. $\frac{४}{४}$ फतसिंह ने अपने पिता जयसिंहदेव की छत्री वि. सं. १८१५ में बनवाई, और वि. सं. १८१६ में बडुआ को सीख दी.

नं. $\frac{५}{१}$ वीरमदेव अपने पिता के पीछे जावाल के ठाकुर हुए, इसने वि. सं. १८४३ में

बडुआ को सीख दी. यह नाओलाद गुजर गया, जिससे इसके छोटाभाई पनेसिंह जावाल का ठाकुर हुआ.

नं. ५/६ पनेसिंह ने वि. सं. १८५७ में बडुआ को सीख दी. इसको ओलाद न होनेसे इसके गोद सींदरत के नाथुसिंह का पुत्र कीरतसिंह आया.

नं. ६/१ कीरतसिंह वि. सं. १८६४ में पनेसिंह के गोद आया, लेकिन यह भी अपुत्रवान होनेसे सींदरत के जालमसिंह का पुत्र शेरसिंह उर्फ सरदारसिंह को गोद रखा गया.

नं. ७ शेरसिंह वि. सं. १८७० में जावाल का ठाकुर हुआ, इसने इसी सालमें बडुआ को सीख दी.

नं. ८ भभूतसिंह अपने पिता के पीछे जावाल का ठाकुर हुआ. वि. सं. १९०९ में पोस सुद ९ को यह जोधपुर गया था, जहां पर जोधपुर रियासत से इसको कुरब १ की इज्जत मिली थी. वि. सं. १९१८ में इसने बडुआ को सीख दी. इसका पुत्र हिम्मतसिंह कुंवरपद में ही गुजर गया, जिससे इसका छोटाभाई नं. ८/१ उदेराज जावाल का ठाकुर हुआ.

नं. ८/१ उदेराज वि. सं. १९२० में अपने भाई के पीछे जावाल का ठाकुर हुआ. इसने वि. सं. १९३२ में बडुआ को सीख दी. यह नाओलाद गुजरने से नुंन गांव की जावाल पांती के रामावत में से माधोसिंह का पुत्र मेघसिंह गोद आया.

नं. ९ मेघसिंह मौजूदा ठाकुर साहब जावाल है. इसकी ठकराणी भटीयांणीजी कृष्णकुंवर गांव जोझीआली के भाटी मकनसिंह भोजराजोत की पुत्री से १ सरूपसिंह व २ जोरावरसिंह नाम के दो पुत्र है, जो मौजुद है. जावाल ठिकाना के पाटवी ताजिमी सरदार है, और तीसरे दर्जे के सरायत ह, इस ठिकाना में राजहक छः आनी के वास्ते ठहराव नं. ६८१ ता. ९ मई सन १९२३ ई. से नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू.११२०) दाखिल करने का तय हुआ है. कुमार सरूपसिंह मौजुदा महाराव साहब के पास A. D. C. के पद पर नियत है. जावाल के ठाकुर साहब को रियासत से 'ठाकर राजश्री' की लिखावट होती है.

---

६ वंशवृक्ष नुन पांती नं. २ परगने मगरा, जावाल पांती के रामावत.

१ राजसिंह ( जावाल के वंशवृक्ष में नं. ८/२ वाला. ) ओ. ग्रां. नुन जावाल पांती.

- २ सरदारसिंह
  - ३ मोतीसिंह
- २/९ माधोसिंह
  - मेघसिंह (गोद गये जावाल में नं. ८/९ उदेराज के )

नोट—नं. ३ मोतीसिंह इस जागीर की पांती में पाटवी है. यह पांती नुन के पाटवी अर्जुनोत नाओलाद होनेसे खालसे राज हुई, वि. सं. १८८४ में यह पांती पाडीव ठाकुर को वक्षी गई थी, लेकिन वि. सं. १८८६ में वापस खालसे रखी गई, जो वि. सं. १८८७ में जावाल ठाकुर को राज से इनायत हुई, उसने जावाल वंशवृक्ष में नं. ८/२ राजसिंह व नं. ८/३ खुसालसिंह को यह पांती वंट में दी. नं. ८/३ खुसालसिंह की ओलाद वालों की जावाल में भी भाइवंट की जागीर होनेसे वे जावाल में रहते है, और मोतीसिंह नुन में रहते हैं. इस पांती में राजहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफ़िक सालाना रु. ७७३)लेनेका ठहराव नं.७८६ ता.९ जून सन१९२३ई.से तय हुआ है.

---

## ७ वंशवृक्ष सींदरत परगने पामेरा के रामावत.

१ नाथुसिंह ( जावाल के रामावतों का वंशवृक्ष में नं. ४/२ वाला. ) ओ. ग्रां. सींदरत व आधा वराडा




नोट—इस जागीर के मौजुदा पाटवी नं. ६/१ रावतसिंह है, नं. ६ जामतसिंह का देहान्त सिरोही में कैद खाने में हुआ था, जिसके गोद नं. ६/१ कापुत्र नं. ७ अमरसिंह गया था, जबकि अमरसिंह नाओलाद गुजरा तब नं. ६/१ के दूसरे पुत्र को गोद देनेकी तजवीज की थी, लेकिन जागीरदारान कानून के खिलाफ होनेसे वह तजवीज ना मंजूर की गई, और नं. ६/१ को पाटवी मुकरर कर पाग वंधाने में आई है. वराडा गांव परगने झोरा में है, जिसमें एक पांती सींदरत के पाटवी की, और दूसरी पांती वारड परमार किशोरसिंह चेनसिंह नाथुसिंहोत सिरोही वाला की है, जो फोजदार नाथुसिंह को अच्छी चाकरी के एवज में इनामी तौर से देने में आई है. वराडा में दो पांती होनेका कारण यह है कि नं. १ नाथुसिंह ने जोगापुरा के अमरावत देवडा जसवंत प्रतापसिंहोत को मारा था, जिससे आधा वराडा गांव वि. सं. १८२३ में जोगापुरा वाले को देना पडा, और वह पांती

रांवाडा ठाकुर के वंट में गई, जब कि रांवाडा की जागीर खालसे हुई तब वराडा की पांती बारड नाथुसिंह फौजदार को, वि. सं. १९३९ में मरहूम महाराव साहिब ने बक्षी.

सींदरत की जागीर में राजहक आठआनी की वसूली के वास्ते ठहराव नं. ७५७ ता. २५–५–२३ इस्वी से नकद लगान कें कानून से सालाना रू. ११८६) रियासत में दाखिल करने का ठहरा है, और बारड किशोरसिंह की वराडा की पांती की राजहक आठआनी की सालाना रकम रू. ५५५) ता. २६–५–२३ ई. के ठहराव से मुकरर हुई है.

---

८ वंशवृक्ष जीरावल परगने मंढार के रामावत पांती नं. १.




नोट–जीरावल की जागीर में आधा हिस्सा मंढार के राजसाहेबां का है, जिससे एक पांती जीरावल की और दूसरी मंढार वालों की गिनी जाती है, जीरावल की पांती में मौजुदा पाटवी नं. ७ भोपालसिंह है. इस जागीर में राजहक आठआनी नकद लगान के कानून से सालाना रुपिया ४९३) वसूल होनेका ठहराव ता. ९ सपटेम्बर सन १९२३ ईस्वी को तय हुआ है, उसी मुआफिक मंढार की पांती का दोलतसिंह और दूसरे मंढार के छोटभाईओं से भी उतनीही रकम लेनेका ठहराव हुआ है.

---

९ वंशवृक्ष नारादरा परगने झोरा के रामावत.

नारादरा गांव नं. १ बिहारी का पोता महेशदास को वि. सं. १७६५ में 'ओडा' गांव के साथ रियासत से इनायत हुआ है.



२ यामसिंह ( चलू वंशवृक्ष नारादरा परगने झोरा के रामावत. )

३ महेशदास (ओ. ग्रां. नारादरा) — *सूरजमल × — रघसिंह × — लालसिंह ×

४ गलालसिंह — सूरताण × — रालसिंह × — ४/१ दुरजनसिंह (ओडा)

फलसिंह × — ५ मालदेव — ५/१ सरदारसिंह

जोमसिंह × — मेघसिंह × — ६ हिम्मतसिंह — ६/१ खुमाणसिंह

७ प्रतापसिंह — ७/२ भारतसिंह — भेरुसिंह ×

८ अजीतसिंह — ८/१ रावतसिंह — ८/२ भोमसिंह — ८/३ बहादुरसिंह — ८/४ लक्ष्मणसिंह — ८/२२ मादसिंह — गेनसिंह × — ८/२३ पनेसिंह

मूरसिंह × — ९ मेघसिंह (मौजूदा पाटवी)

७/१ अखेसिंह — ७/२ वख्तसिंह — ७/३ खुसालसिंह — ७/४ शार्दूलसिंह — ७/५ रत्नसिंह

८/८ पदमसिंह — ८/९ धुलसिंह — ८/१० पीरसिंह — ८/११ केरसिंह — ८/१२ सांकलसिंह

८/५ भभूतसिंह — ८/६ गुमानसिंह — ८/७ अजबसिंह — ८/१३ खेंगारसिंह — ८/१४ गुमानसिंह — ८/१५ गेनसिंह — ८/१६ सोनसिंह

८/१७ जोधसिंह — ८/१८ नगसिंह — ८/१९ थानसिंह — ८/२० पहाडसिंह — ८/२१ धोकलसिंह

नोट—ईस जागीर में राजहक आठआंनी नकद लगान के कानून मुआफिक रू. ९७०) सालाना लेनेका ता. २७ जुलाई सन १९२३ ई. के ठहराव से तय हुआ है.

---

१० वंशवृक्ष ओडा परगने झोरा के रामावत ( छोट भाई ).

ओडा गांव की जागीर पाटवी जागीरदार नं. ६ हिम्मतसिंह नाओलाद होनेसे खालसा राज हुई है. इस गांव में छोटभाई को अरठ व खेत देनेका ठहराव ता. १४ जुन सन १९२३ ई. को हुआ है उस मुआफिक खाते हैं.

१ दुरजनसिंह ( नारादरा के रामावतों के वंशवृक्ष में नं. ४/१ वाला. )




* सूरजमल नाओलाद होना बहुआ की पुस्तक में अंकित है, लेकिन वह वागसीण पांती नं. १ के देवडा बांकीदास के गोद जाना पाया जाता है, और उसकी ओलाद वाले वहांपर जागीर खाते हैं.

- ४ सरूपसिंह उर्फ नोपसिंह ( चलू वंशवृक्ष ओडा परगने झोरा के रामावत छोटभाई. )
  - ५ रत्नसिंह
    - ६ हिम्मतसिंह ×
    - ६/१ गुमानसिंह
      - ७ करणसिंह
    - सबलसिंह ×
    - ६/२ भामसिंह

---

## ११ वंशवृक्ष मडवारा (उड) परगने झोरा के सवरावत.

- सांगा ( वंशवृक्ष ठिकाना पाडिव के रामावतों में नं. ८/१ वाला. )
  - २ मनोहरसिंह
    - ३ नाथुसिंह
      - ४ अमरसिंह
        - रणछोडदास ×
        - प्रतापसिंह ×
        - ५ रामसिंह
          - ६ अणंदसिंह
            - भभूतसिंह ×
            - ७ चेनसिंह
              - ८ जवानसिंह
                - ९ अदरसिंह
                  - शिवसिंह ×
                  - पर्वतसिंह ×
                  - १० भूरसिंह (मौजूदा पाटवी)
                - ९/१ जालमसिंह
                  - १०/१ रूपसिंह
                  - १०/२ रणजीतसिंह
                - धनसिंह ×
              - जगतसिंह ×
              - ८/१ कानसिंह
                - ९/२ नाथुसिंह
              - ८/२ अचलसिंह
                - ९/३ फतेसिंह ×
                - ९/४ सूरसिंह
                - ९/५ खुसालसिंह
                - ९/६ वजेसिंह
                - ९/७ लालसिंह
              - ८/३ तख्तसिंह ×
        - ५/१ लालसिंह ×
      - ४/१ रूपसिंह ×
    - देवसिंह ×
    - ३/१ अजबसिंह
      - गुमानसिंह ×
      - ४/२ शेरसिंह
        - ५/२ शिवदान
          - ६/१ प्रेमसिंह ×
        - ५/३ लाखसिंह
          - ६/२ वजेसिंह ×
      - बख्तसिंह ×
  - २/१ भींमसिंह
    - ३/२ सतीदान
      - ४/३ नारसिंह ( नीचे देखो )
      - गजेसिंह ×
  - दलपतसिंह ×

---

- ४/३ नारसिंह ( चलू वंशवृक्ष मडवारा (उड) परगने झोरा के सवरावत में नं. ३/२ सतीदान का पुत्र. )
  - ५/४ हरनाथ
    - ६/३ तेजसिंह
      - ७/१ जामतसिंह ×
      - ७/२ लाडु ×
  - बीठ्ठलदास ×
  - ५/५ महासिंह
    - ६/४ अणंदसिंह ×
    - ६/५ सवाईसिंह
      - ७/३ रत्नसिंह ×
      - ७/४ गलालसिंह
        - ८/४ नवलसिंह
          - हीरसिंह ×
          - ९/८ प्रेमसिंह
          - ९/९ भारतसिंह
          - ९/१० खुमाणसिंह
        - भगवान ×
        - उदयसिंह ×
  - ५/६ जुजारसिंह
    - जोरसिंह ×
  - सरदारसिंह ×

नोट–मडवारा गांव में दूसरे पांतीदार नाओलाद होनेसे उनकी जागीर खालसे राज हुई थी, नं. १० भूरसिंह जो इस जागीर का मौजूदा पाटवी है उसके साथ नं. ७३७ ता. १५ मई सन १९२३ इस्वी के ठहराव से मडवारा गांव तकसीम होकर एक हिस्सा खालसा राज रहा, और भूरसिंह का हिस्सा पार्टीशन के कानून मुआफिक हमेशा के लिये आवगा कर दिया गया, जिसमें सालाना रू. १५१) रियासत में कायमी तौरपर देनेका तय हुआ है. मौजूदा पाटवी भूरसिंह को जोरावरसिंह नामका एक पुत्र है.

---




नोट–इस जागीर में रियासत की खालसा पांती जागीरदार को लीझ में देकर जागीर को पांती का राजहक आठआनी समेत नकद लगान के कानून मुआफिक रु. ६०४) सालाना ता. २१ मई सन १९२३ ई. के ठहराव से राज में लेनेका तय हुआ है.

## १३ वंशवृक्ष सवली परगने झोरा के सवरावत. ( पट्टे श्री सारणेश्वरजी महादेव )

१ कर्मसिंह ( ठिकाना पाडिव वंशवृक्ष में नं. ८/३ वाला) ओ ग्रां. सवली. (जागीर हक आठ आना व सारणेश्वरजी के आठ आना है.)

२ चतरसिंह | नाडसिंह × | दुरजणसिंह × | २/१ हीरसिंह (नीचे देखो)

३ देवीसिंह | कलसिंह × | ३/१ धनसिंह (नीचे देखो) | ३/२ दोलतसिंह | मोहनसिंह × | केसूरदास × | देवीसिंह ×

४ मानसिंह | ४/१ भगवान | हरनाथ × | ४/४ उदयसिंह | शावलदास × | ४/५ लालसिंह (काम आया वि. सं. १८०९में ठकराणी सती हुई.)

५ हरदेराम | अजबसिंह × | ५/१ फतेसिंह | जेसिंह × | जुझारसिंह × | ५/३ शिवसिंह | ५/४ गोदड

रायसिंह × | अग्रसिंह × | रूपसिंह × | प्रेमसिंह × | ६/२ कुशलसिंह | ६/३ प्रेमसिंह | वदसिंह × | नगसिंह × | गजेसिंह ×

६ सूरतसिंह | नाथुसिंह × | जगतसिंह × | रायसिंह × | लखसिंह × | वजेसिंह × | ७/१ वनेसिंह | ७/२ नवलसिंह

शेरसिंह × | जीवसिंह × | दानसिंह × | ७ संग्रामसिंह | भारतसिंह × | धनसिंह × | अचलसिंह ×

८ रत्नसिंह | ८/१ तेजसिंह | अनाडसिंह × | ८/२ जवसिंह | ८/३ वजेसिंह | ८/४ खुसालसिंह

रूपसिंह × | ९ देवीसिंह (नं. ९/१ का पुत्र ) × गोद आया | ९/१ भारतसिंह (माजूदा पाटवी) | ९/२ रघसिंह | ९/३ भभूतसिंह

जुहारसिंह







नोट—नकद लगान के कानून मुआफिक सारणेश्वरजी महादेव के आठआनी हक के सालाना रु. ६०२) देनेका ठहराव नं. ८०१ ता. ३१ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

## १४ वंशवृक्ष फूंगणी परगने मगरा के सवरावत पांती नं. २

ठिकाना पाडिव के वंशवृक्ष के नं. ६ सवरसिंह के पुत्र नं. ७/१ नगसिंह व नं. ७/२ नेतसिंह को, महाराव सूरताणसिंह ने सवरसिह लडाई में काम आनेसे फूंगणी की जागीर दी, बाद में नं. ७/१ नगसिंह का पुत्र पांचा को महाराव अखेराज ने ' जामोत्रा '

की जागीर दी, और नगसिंह के पोता जयसिंह का पुत्र पीथासिंह को महाराव वेरीसाल ने वि. सं. १७४० में ' मढीआं ' गांव इनायत कियो, जिससे नगसिंह की ओलाद का पाटवी पीथसिंह मढीआं गांव में गया, और फूंगणी में नगसिंह के पोता वाघसिह व लक्ष्मीदास रहे, जिनकी फूंगणी में दो पांती हुई, जिसमें वाघसिह की ओलाद में नाओलादी हाजानेसे उसकी पांती ' मोटागांम उर्फ बुआडा ' के ठाकुर को रियासत ने इनायत की. इस वक्त फूंगणी में लक्ष्मीदास की ओलाद वाले दूसरी पांती के जागीरदार है, और वाघसिंह नाओलाद की पांती 'मोटागांव' ठाकुर के तरफ है. सवरसिंह का दूसरा पुत्र नेतसिंह फूंगणी से सांकरोडा गांव में गया था, जिसके पुत्र शिवसिंह की ओलाद वालों में नाओलादी हुई, और दूसरा पुत्र सुजानसिंह की ओलाद में नाहरखान हुआ वह भी सांकरोडा से फूंगणी चला आया, जिससे उसकी ओलाद भी फूंगणी में छोटभाई के तौरपर विद्यमान है.




नोट—इस दूसरी पांती का पाटवी नवलसिंह है. इस पांती में राजहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. २८९) राज में दाखिल करने का ठहराव ता. २८ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

## १४ (अ) वंशवृक्ष फूंगणी के सवरावत छोटभाई.

१ नेतासह ( पाडीव ठीकाना के वंशवृक्ष में नं. ७/२ वाला. ) इसको मांकरोडा गांव मिला था, यह महाराव रायसिंह के साथ चूक में काम आया था, इस की ओलाद में नाओलादी होने से मांकरोडा गांव ठिकाना पाडीव के शामिल हो गया.

२ शिवसिंह — २/१ सुजाणसिंह — दुर्जनसाल ×

३ अचलसिंह — नारखान × — ३/१ जोधसिंह

४ गोविन्द — पूंजसिंह × — ४/१ कलसिंह — ४/२ दूर्जनसाल

पीथसिंह × — ५ केसवदास — ५/१ पदमसिंह — ५/२ लखसिंह — ५/३ ओखसिंह — हरनाथ × — ५/४ प्रतापसिंह — ५/५ नाहरखान — जोगराज ×

जुठसिंह × — लालसिंह × — ६ अजबसिंह × — हरनाथ × — जोरसिंह × — ६/१ वीरमदेव — नाथुसिंह × — नारणसिंह × — नारखान ×

वीरसिंह × — हरिसिंह × — मानसिंह × — (खाखरवाडेगयाथा) अमरसिंह ×

६/२ कलसिंह — ६/३ कैशरीसिंह

७ हटेसिंह — ७/१ रायसिंह — ७/२ अणंदसिंह — दुर्जनसिंह × — ७/३ रुपसिंह — जगतसिंह

८ कुशलसिंह — सुजाणसिंह × — खेमसिंह × — नारसिंह × — ८/१ महासिंह — अजबसिंह × — डुंगरसिंह × — सूरसिंह ×

सूरताण × — सूरसिंह × — सामसिंह × — ९ रामसिंह — अभयसिंह × — मेघसिंह × — प्रेमसिंह × — मानसिंह × — रडमल × — कहानसिंह ×

१० तोलसिंह — १०/१ भगवान — १०/२ राजसिंह — पीथसिंह ×

११ माधोसिंह — ११/१ अचलसिंह — ११/२ नाथुसिंह

(नोट–नं. ५/५ नाहरखान व उसका भाई मांकरोडा गांव से फूंगणी में आकर आबाद होगये तब से उनकी ओलाद फूगणी में है. )

---

## १५ वंशवृक्ष बारेवडा परगने खूणी पांती नं. १ के सवरावत.






१६ वंशवृक्ष बारेवडा पांती नं. २ परगने खूणी के सबरावत.




नोट—नं. ९ दुर्जनसिंह बारेवडा की पहिली पांती का पाटवी है, लेकिन नं. ६७८ ता. १३-५-२३ ई. के ठहराव में उसको पांती नं. २ का दर्ज करके उसकी ओ. ग्रां. नं. ३ दयालदास दर्ज हुई है, और दूसरी पांती का ठहराव नं. ६७९ ता. सदर में पाटवी नं. ७ फतहसिंह की ओ. ग्रां. राघोदास ( पांती नं. १ के वंशवृक्ष में नं. २ वाला ) दर्ज हुई है. दुर्जनसिंह की पांती का राजहक आठआनी का नकद लगान सालाना रु. ११४) और फतहसिंह की पांती के रु. २५०) मुकरर हुए है. हकीकत में यह गांव वडुओं के तरफ जागीर में था, लेकिन वह चले जानेसे वैरान हो गया, जो वि. सं. १८९१ में नं. ७ अणंदसिंह प्रतापसिंहोत ( पांती नं. १) व नं. ४ दोलतसिंह धनसिंहोत (पांती नं. २) को आवादी करने के वास्ते रियासत से परवाना दिया गया, और उस समय से ही दो पांती हुई, जिससे दूसरी पांती की ओरिजनल ग्रांटी नं. १ सरदारसिंह गिनना चाहिये.

## १७ वंशवृक्ष मढीआं परगने मगरा के सवरावत.




## १७ (अ) वंशवृक्ष मढीआं परगने मगरा के सवरावत छोट भाई चलू.




नोट–मढीआं गांव का पाटवी, फूंगणी व फूंगणी से निकले हुए जामोत्रा, मांकरोडा व बारेवडा के सवरावतों का पाटवी है, लेकिन नं. १ पीथसिंह को महाराव वेरीसाल ने मढीआं की जागीर इनायत करने से वह ‘ मढीआं ’ आया. इस जागीर के छोट भाईओं में नं. ६/४ कीरतसिंह नाओलाद का हिस्सा वि. सं. १९५३ में व नं. ७/८ नवलसिंह का हिस्सा वि. सं. १९६१ में मरहूम महाराव साहिब केशरीसिंह बहादुर ने नं. ८ गुमानसिंह को

इनायत किया, बलिक गुमानसिंह ने अच्छी चाकरी करने से, महाराव साहिब ने उसको खुरसी के दरबार में खुरसी की बैठक का सन्मान बक्ष कर; इस जागीर के पाटवीओं को 'देवडा' लिखा जाता था, उसके बदले 'ठाकुर' लिखने का शुरु किया गया. इस समय मढीआं-का-ठाकुर जोधसिंह है. मढीआं जागीर के राजहक आठआनी के नकद लगान के कानून से नं. ७१२ ता. २७ मेई सन १९२३ इस्वी के ठहराव से सालाना रु. ८५४) रियासत में दाखिल करने का तय हुआ है.

---

## १८ वंशवृक्ष जामोत्रा परगने झोरा के सवरावत

१ पांचा (पत्तायण) ( फूगणी पांती नं. १ के सवरावत वंशवृक्ष में नं. ७/१ वाला. ) ओ. ग्रां. जामोत्रा.

२ अमरसिंह — गोपालदास ×

३ रुपसिंह

४ महासिंह — ४/२ प्रेमसिंह (इसकी ओलाद मुढेटी ई. इडर में है.) — जुजारसिंह × — ४/३ शेषमल (पाटवी हुआ) — लालसिंह ×

५ बख्तसिंह (छोट भाई हो गया.) — ५/२ जोगराज — ५/२ पीथसिंह (जोगाणी ई. जोधपुर.) — सरदारसिंह × — ५/३ फतहसिंह — मेघराज ×

६ हरिराम — ६/२ जीवसिंह — गुमानसिंह × — केशरीसिंह × — वजेसिंह × — ६/२ जालमसिंह (काम आया पाडीव वि. सं. १८५६ में) — देवीसिंह ×

मोहनदास × — तेजसिंह × — ७ गलसिंह — ७/२ जोरसिंह × — ७/२ रामसिंह

८ पनेसिंह (जामोत्रा में छोट भाई के तोर से है.) — मादसिंह × — ८/२ वनेसिंह — ८/२ डुंगरसिंह — मानसिंह × — धनसिंह × — ८/३ नथलसिंह

९ प्रेमसिंह — ९/२ समरथसिंह — ९/२ तख्तसिंह — ९/३ शार्दूलसिंह — थानसिंह × — ९/४ गुमानसिंह — शिवसिंह × — चमनसिंह ×

१० शिवसिंह — १०/२ रत्नसिंह — १०/३ गुमानसिंह — १०/२ बख्तसिंह

११ प्रतापसिंह (मौजूदा पाटवी) — १०/३ जामतसिंह — १०/४ पदमसिंह — १०/५ लखसिंह

नोट—मौजूदा पाटवी नं. ११ प्रतापसिंह है. इस जागीर में राजहक आठआनी की सालाना रकम रु. ७२५) नकद लगान के कानून से ठहराव नं. ६७४ ता. ८ मेई सन १९२३ इस्वी से ठहरी है. मौजूदा पाटवी को 'करणसिंह' नाम का पुत्र है.

नं. २ अमरसिंह के पीछे उसकी ठकुराणी सिंधलजी 'रामकुंवर' वि. सं. १७५३ में सती हुई, अमरसिंह की छत्री वि.सं. १७६० में जामोत्रा में बनी है, वैसे नं. ६/२ जालमसिंह वि. सं. १८५६ में पाडीव में काम आया, जिसकी छत्री नं. ७/२ जोरसिंह ने वि. सं. १८६६ में कराई है. नं. ९ प्रेमसिंह को घोडे उछेरने का बडा शौक था, बलिक अच्छी ओलाद के घोडे के वास्ते जामोत्रा गांव मशहूर है.

५ हरनाथ (चलू वंशवृक्ष जेलां पांती नं. २ में नं. ४ सुजाण का पुत्र.)    ६ दानसिंह (चलू वंशवृक्ष जेलां पांती नं २ में नं.५ गोवसिंह का पुत्र.)

देवीसिंह ×    ६ सरदारसिंह    ६ अभयसिंह    ७ धनसिंह    गलसिंह ×    ७ हाथीसिंह

जेतमाल ×    ७ मोखसिंह ×    ७ इन्द्रसिंह    तेजसिंह ×    धीरसिंह ×    ७ जोधसिंह    नवलसिंह ×    ८ रत्नसिंह

८ रायसिंह    वाघसिंह ×    ८ आयदान    देवीसिंह ×    ९ पनेसिंह

९ भारतसिंह    करणसिंह ×    लाखसिंह ×    ८ वीरमदेव    ८ कानसिंह ×    ८ जगतसिंह    ८ बांकसिंह

१० वजेसिंह (मौजूदा पाटवी)    १० भोपालसिंह    धुलसिंह ×    ९ चमनसिंह    गोद | आया ९ जयसिंह    ९ मोहोबतसिंह    ९ प्रतापसिंह

९ रावतसिंह    ९ हीरसिंह    जयसिंह (गोद गया)

---


२ (अ) वंशवृक्ष जेलां परगने मगरा के गांगावत पांती नं. २ के छोटभाई.




नोट—जेलां में दूसरी पांती का पाटवी नं. १० वजेसिह है. इस पांती में राजहक आठआनी, नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू. ३३४) वसूल लेनेका, ठहराव ता. १७ जून सन १९२३ इस्वी से तय हुआ है.

इस गांव के गांगावत राजपूतों को फलवदी गांव की हद में काश्त करने का हक उपर्युक्त ठहराव से मिला है. रियासत के दफतर से मालूम होता है कि जेलां के गांगावत छोटभाई पांती नं. १ के वंशवृक्ष में गजेसिंह को नमक आदि जागीर हक में हिस्सा मिलता है, लेकिन उसके नामका हुकमनामा न होनेसे, उसकी अलग पांती दुर्ज नहीं की है.

**३ वंशवृक्ष फलवदी परगने मगरा ( पट्टे श्री वैजनाथजी महादेव ) के गांगावत.**

फलवदी गांव श्री वैजनाथजी महादेव का है, लेकिन उस गांव की हिफाजत का जिम्मा जेलां के गांगावतों के तरफ होने से, यह गांव की हिफाजत के वास्ते जेलां पांती नं. १ के छोटभाई के वंशवृक्ष नं. १/अ में नं. २/२ जगमाल व नं. २/३ खानसिंह गये थे. खानसिंह की ओलाद वाले बाद में इलाके गैर में चले गये थे, जिससे पाटवी गांगावत जगमाल की ओलादवाले है. इस गांव में महादेवजी का आठआनी हक ता. १९ जून सन १९२३ इस्वी के ठहराव मुआफिक बटवारा से वसूल होता है.

१ जगमाल ( जेलां छोटभाई पांती नं. १ के वंशवृक्ष में नं. २/२ वाला ) १/१ खानसिंह ( जेलां छोटभाई पांती नं. १ में नं. २/७ वाला)




---

**४ वंशवृक्ष सणपुर परगने मगरा के गांगावत पांती नं. १**

१ स्यामीदास ( जेलां पांती नं. १ के गांगावत वंशवृक्ष में नं. २/१ वाला ) ओ. ग्रां. सणपुर पांती नं. १.






नोट—ईस पांती का मौजूदा पाटवी नं. १३ भीमसिंह ने ता. १४ जुन सन १९२३ ई. के ठहराव से रू ६२१ ) सालाना राज्यहक की आठआनी के दाखिल कर ने का, नकद लगान के कानून मुआफिक तय किया है.

---

५ वंशवृक्ष सणपुर परगने मगरा के गांगावत पांती नं. २




नोट—सणपुर पांती नं. २ का मौजूदा पाटवी नं. ९ चतरसिंह है. इस पांती में राज्यहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू. ५२४) लेनेका ठहराव ता. २७ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है. इस ठहराव में पांती नं. २ का ओ. ग्रां.

स्यामीदास गांगाओत की जो लिखी है, वह गलती से लिखी गई है, क्यों कि वह जागीरदारान के कानून से खिलाफ है, बाकेही इस पांती का ओ. ग्रां. साहेबखान भीमसिंहोत है.

खास नोट—सणपुर के गांगावतों को यह गांव वि. सं. १६७२ में, महाराव रायसिंह ने दिया था, बाद में वि. सं. १८८६ में 'राणेरा' व वि. सं. १९२५ में करजाल, का खेडा, यह दोनों खेडे आबादी के लिये दिये गये, सन १९२३ ई. में सणपुर की दोनों पांती वालों से जो ठहराव हुए है, उनमें जो रकम राज में दाखिल करने की ठहरी है, उसमें करजाल खेडा की रकम सालाना, दोनों पांती की मीलाकर रू. ५०), और राणेरा खेडा के सालाना रू. ५०) पन्द्रहसाल के वासते मुकरर है, बाद में सोलहवे साल से करजाल के रू. १००) व राणेरा खेडा के रू. ८०) राज्यहक के लेने के है, और उसके बाद नकद लगान के कानून मुआफिक रकम बढेगी.

---

६ वंशवृक्ष बडीपुनंग इलाके जोधपुर के गांगावत.

यह गांव ठाकरसिंह (सणपुर पांती नं. १ का वंशवृक्ष नं. ४ में नं. ३ मंडल का पुत्र) को सिरोही रियासत से दिया गया था, मगर बाद में जोधपुर रियासत के तरफ चला गया. बडीपुनंग के गांगावतों में, १ ठाकरसिंह से क्रमशः २ नृसिंह, ३ गोवसिंह, ४ अणंदसिंह, ५ वीरमदेव, ६ भूतसिंह व ७ खुमसिंह, इस मुआफिक पाटवी हुए, इस समय मौजूदा पाटवी नं. ७ खुमसिंह है.



# प्रकरण १७ वाँ.

## डुंगरावत के भेदावत.

ठिकाना पाडिव वंशवृक्ष में नं. २ डुंगरसिंह का पुत्र नं. ३/१ भेदा से 'भेदावत' कहलाये गये. भेदा को शुरू में 'राडवर' की जागीर मिली थी, यह श्री सारणेश्वरजी महादेव के मन्दिर का रक्षण करने में काम आया, इसकी ओलादवाले को 'मुडारा' की जागीर (जो इस समय में जोधपुर रियासत में है) मिली, बाद में 'कोलर' का पट्टा मिला, और फिर छूट गया, अखीर में नं. ९ राजसिंह को 'चूली' की जागीर रियासत से इनायत हुई.

१ वंशवृक्ष चूली परगने खूणी के भेदावत पांती नं. १.









१ (अ) वंशवृक्ष चूली परगने खूणी के भेदावत छोटभाई पांती नं. १ के.




२ वंशवृक्ष चूली परगने खूणी के भेदावत पांती नं. २ व चोटीला परगने खूणी.



८ रुपसिंह ( चलू वंशवृक्ष चूली के भेदावत पांती नं. २ व चोटीला परगने खूणी. )

कुशलसिंह ×    ९ लालसिंह    ५ हरिसिंह ( नीचे देखो ) यह जोधपुर की फौज सिरोही पर आई, तब युद्ध में काम आया.

६ प्रेमसिंह    ६ उमसिंह ( नीचे देखो )

७ देवीसिंह (पां. नं. २ व चोटीला ) इसको वि. सं. १९११ में चोटीला आबाद करने को मिला.    जगसिंह ×    ७ श्यामसिंह    ७ जामतसिंह

--अचलसिंह ×    ८ मेघसिंह    ८ भोमसिंह    भारतसिंह ×    शार्दूलसिंह (काम × आया) चोटीला    ८ मुकंददास    अनुपसिंह ×    ८ सोनसिंह    ८ अजीतसिंह

९ धीरसिंह    ९ भूतसिंह    खेमसिंह (गोद गया नं. ९)    लादा ×

दानसिंह ×    १० रत्नसिंह    १० डुंगरसिंह (पाटवी)    भेरुसिंह ×    भीमसिंह    ९ सतीदान    ९ पद्मसिंह

मोडसिंह ×    मोथसिंह

९ चमनसिंह    लक्ष्मण ×    ९ जुहारसिंह    चंदनसिंह ×    ९ रावतसिंह

धुलसिंह ×







## चूली के भेदावतों का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ भेदा के पिता डुंगरसिंह को 'राडबर' मिला था, वहांपर यह रहा, और ( पाडिव वंशवृक्ष में नं. ४ वाला ) तेजसिंह को 'ओडा' की जागीर मिलने से वह ओडे गया. भेदा सारणेश्वरजी में काम आया.

नं. २ रायधर राडबर में था, और इसका भाई लालसिंह को 'मुडारा' की जागीर मिली, बाद राडबर छूट जानेसे, दोनों भाईओं की ओलादवाले मुंडारा गांव में चले गये.

नं. २/१ लालसिंह की ओलाद वालों में, एक भाई कला की ओलाद वाले पिन्डवारा के राणावत के पास जागीर मिलने से रहा, दूसरा कर्मसिंह को तेलपुर की जागीर मिली व तीसरा तेजमाल को 'छोटी पुनंग' ( छोटी पुनंग गांव वर्तमान समय में जोधपुर

रियासत के तरफ है, लेकिन उस जागीर के ठाकुर तेजमाल की ओलाद वाले है ) की जागीर मिली, जिनके वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिये गये है.

नं. ४ हेमसिंह उर्फ हामा प्रसिद्ध पुरुष हुआ था, मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि इसने 'पालडी' के देदा देवडा को ( इस देदा के नामसे डुंगरावतों में 'देदावत' शाखा हुई है, जिसकी ओलाद में 'नांवी' इलाके जोधपुर के देदावत है. ) मारा था. हेमसिंह को महाराव मानसिंह ने मारा था, इसके विषय में प्रख्यात कवि आढा दुरशा ने कहा है कि,

" अतुली वल अकल न सकीया आंगम साजे सु तण निरो हो सार. "
" हामो अरबद राय हेरीयो जमरा हेरू फेरिया ज्यार. "
" सिरोहीया साथ कुण साझत हामा वाजी वीर हक. "
" काया कुटे वजो जरी कालै काला सिर आया कटक. "
" रिणरीधल उपरी रतनावत गै गड में गजरूप घणा "
" मोदतणा दल पैहल मैलिया तो दल आया मान तणा. "
" मांनै राव हामो मारेवा केवा मागण कटक करे. "
" पग पग आवंतां प्रसण भीच न हुतो पगां भरे. "

पाया जाता है कि यह वीसलपुर के लखावत कल्याणसिंह ने, जब सिरोही की गद्दी का क़ब्जा किया, तब उसकी सेवा में उपस्थित था, और जब महाराव सूरताणसिंह के साथ, कल्याणसिंह का कालंद्री में युद्ध हुआ, तब कल्याणसिंह की सहायता में इसने युद्ध किया है, यह मुडारा गांव में काम आया.

नं. $\frac{४}{१}$ खंगारसिंह को ओलाद में क्रमशः नं. २ आसराज, ३ करणसिंह, ४ खानसिंह, ५ धनसिह, ६ सामन्तसिह, ७ रघसिंह, ८ जगन्नाथ, ९ माहसिंह, इस मुआफिक हुए, और माहसिंह के तीन पुत्र नं. १० सूरतसिह नं. $\frac{१०}{१}$ अमरसिंह, व नं. $\frac{१०}{२}$ चतरसिंह है, वे इलाके जोधपुर में रहते है.

नं. ५ जीवसिंह के भाई नं. $\frac{५}{१}$ नारायणदास, नं. $\frac{५}{२}$ सांगा, व नं. $\frac{५}{३}$ साकरसिंह, यह तीनों भाई 'कोलर' में काम आये.

नं. $\frac{५}{४}$ रावतसिंह, वीसलपुर के लखावत कल्याणसिह को सेवा में था. यह डुंगरावत वजेसिंह को 'इडर' से आते हुए, रोकने के लिये चीवा खेमराज के साथ गया था, जहांपर हार खाकर जख्मी हुआ, इस विषय में कवि ने कहा है कि,

" दन घर उगां देखियो राखे जतने राव, खीमो ने रावत खडे दोखीयां देसां दाव. "
" कांकल जी रावल करां वजातणा सूण वोल, कलोज चढीयो जोर कर तहां वजमल खग तोल. "
" विध विध खागां वाजीयो कांकल जो करणा, सूण खेमा रावत सपह वजमल सुं वढणा. "

× × × ×

" वजमल अरी वखंडणो वढतां थे वजपाल, छीवो खीमो साजोयो वेरज लिधो वाल. "
" पडीयो रावत पागती हद कीधी हथवाह, वाह केहतां वाहीई अणवध करे उपाह. "
" गडथल खाए रावत गीयो जोए जोए सूरा जात, क्षत्री केइक साजीया वजा कलारी वात. "

जबकि कालंद्री में युद्ध हुआ, तब फिर रावतसिंह उस लडाई में कल्याणसिंह की सहायता में रहा. वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि वह 'छोटालोटीवाडा' गांव में काम आया, लेकिन रघु नामके कवि ने, जो दोहे डुंगरावत सूरसिंह काम आया उस विषय में कहे है, उनसे मालूम होता है कि, यह उस लडाई में मारा गया, जिसके लिये कवि कहता है कि,

" काले रामायण कियो पहेलो खेमो पाड, पछेज रावत पाडीयो रंग हो जीतो राड. "

नं. ७ देदा 'पालडी' में काम आया, और उसका पुत्र, नं. ८ तेजसिह गांव 'वासाडे' काम आया.

नं. ९ राजसिंह तेजसिंहोत को 'चूली' गांव की जागीर मिली, जिसके बाद लिखने काविल इतिहास नहीं है.

( नोट ) चूली गांव की जागीर में पांती नं. १ का मौजूदा पाटवी भाणसिंह है, उसके हेमसिंह व धुलसिंह नामके दो पुत्र है, जिसमें धुलसिंह नं. $\frac{१३}{१}$ लाखसिंह के गोद गया. इस जागीर में दूसरी पांती का पाटवी (वंशवृक्ष नं. २ में) नं. $\frac{१०}{१}$ डुंगरसिंह है, जिसके तरफ 'चूली' की दूसरी पांती के साथ, 'चोटीला' गांव आवादी के लिये दिया हुआ था, लेकिन चोटीला गांव, खालसा राज में रखकर, ता. १३ मई सन १९२३ ईस्वी के ठहराव से, डुंगरसिंह को राडवर गांव में रू. ३००) की जागीर पार्टीशन के कानून से आवगी देकर, उस राडवर की पांती का, इस डुंगरसिंह को ओ. ग्रां. ठहराया गया है, और चूली की पांती में, राज्यहक आठआनी की रकम पांती नं. १ के पाटवी भाणसिंह के शामिल, ठहराव नं. ७१४ ता. १७ मई सन १९२३ ई. से नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. ६९६) लेनेका दोनों पांती का तय हुआ है.

---

३ वंशवृक्ष गोडाणा परगने खूणी के भेदावत.

गोडाणा गांव, वि. सं. १९०९ में भेदावत कहानसिंह कलसिंहोत चुलीवाले को रियासत से आवादी के वासते दिया गया, वाद में कहानसिंह का बडा पुत्र नवलसिंह गोडाणा गांव में गया, और दूसरे पुत्र, चूली गांव में रहे.

१ नवलसिंह ( चूली के भेदावत पांती नं. १ के वंशवृक्ष नं. १ (अ) में नं. $\frac{४}{१}$ वाला )



**नोट**–इस गांव का मौजूदा पाटवी शिवनाथसिंह है. इस गांव की ओ. ग्रां. कहानसिंह कलसिंहोत है. इस जागीर में राज्यहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १६७) लेनेका ठहराव नं. ७१० ता. ८ जुन सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

---

## ४ वंशवृक्ष पिन्डवारा के भेदावत राजपूतों का.

- १ लालसिंह (वंशवृक्ष नं. १ चूली के भेदावत पांती नं. १ में नं. १ भेदा का पुत्र नं. २/१ वाला)
  - २ हरपाल
    - ३ हांजा
      - वाघसिंह ×
      - ४ कल्याणसिंह
        - ५ जगमाल
          - ६ वाघसिंह
            - ७ रामसिंह
              - ८ आसकरण
                - ९ हटेसिंह
                  - १० जगतसिंह
                    - ११ वीरमदेव
                      - रडमल ×
                      - १२ तेजसिंह
                        - १३ मेघसिंह
                          - १४ पद्मसिंह
                          - १४/द प्रेमसिंह
                        - १३/द खुमाणसिंह
                    - ११/द कुशलसिंह
                      - १२/द वनेसिंह
                        - १३/इ भीमसिंह
                          - १४/इ नारसिंह
                          - १४/उ अजीतसिंह
                      - चतरसिंह ×
                    - ११/इ हीन्दुसिंह
                      - १२/इ अनाडसिंह
                        - बदसिंह ×
                        - भूतसिंह ×
                    - लाखसिंह ×
                  - १०/द शिवदान
                    - गोमसिंह ×
              - ८/द हरिसिंह
                - ९/द सूरताण
                  - जुजारसिंह ×
                  - १०/इ जेतसिंह
                    - ११/उ रामसिंह
                      - गुलाबसिंह ×
                    - ११/ए रूपसिंह
                      - १२/उ वजेसिंह
                        - १३/उ उमसिंह
                        - १३/ए ओखसिंह
                        - १३/ऐ मकनसिंह
                          - भोपालसिंह
                          - सोनसिंह
                        - १३/ह तख्तसिंह
                        - १३/उ वख्तसिंह
                      - १२/ए अनाडसिंह (गढरा ई. पालणपुर)
                      - १२/प खुशालसिंह
                        - १३/ट भोमसिंह
                          - सरदारसिंह
                          - राजसिंह
                        - १३/ठ गजेसिंह
                          - रावतसिंह
                        - १३/१० खेमसिंह
                    - प्रेमसिंह ×
                  - देवीसिंह ×
            - जोदसिंह ×
            - हरीदास ×
            - नरसिंग ×
          - सांगा ×
          - ६/द नाथुसिंह
            - ७/द मानसिंह
              - वख्तसिंह ×
            - रत्नसिंह ×
        - नारायणदास ×
      - ४/द कर्मसिंह (तेलपुर)
      - दुर्जनसिंह ×
      - ४/इ तेजमाल (छोटी पुनंग, ई. जोधपुर.)

---

## ५ वंशवृक्ष गढरा इलाके पालणपुर के भेदावत.



६ वंशवृक्ष तेलपुर परगने पिन्डवारा के भेदावत. ( राजपूत दावे. )

तेलपुर गांव पिन्डवारा के भेदावत राजपूतों का वंशवृक्ष नं. ४ में नं. ४/१ कर्मसिंह को जागीर में था, लेकिन वि. सं. १७८५ में पाडिव के ठाकुर ने, रावतसिंह (देखो नं. ४/१) को चूक करके मारा, और नकुव राजपूत जो उसका प्रधान था, उससे गांव छीन लिया, जिससे भेदावत राजपूत 'राजपूत दावे' इस गांव में रहे हैं. इस्वी सन १९२३ में पाडिव ठिकाने के साथ नया ठहराव हुआ, उसमें यह गांव खालसे हुआ है.




७ वंशवृक्ष छोटी पुनंग इलाके जोधपुर के भेदावत.

पिन्डवारा के भेदावत राजपूतों का वंशवृक्ष नं. ४ में नं. ४/२ तेजमाल को छोटीपुनंग गांव की जागीर, सिरोही रियासत से मिली थी, बाद में यह गांव जोधपुर की रियासत के तरफ गया. छोटी पुनंग के भेदावतों में नं. १ तेजमालसे क्रमशः २ कर्मसिंह, ३ सतीदान, ४ भूपतसिंह, ५ नाहरखान, ६ रघसिंह, ७ केशरीसिंह व ८ गोदसिंह पाटवी हुए. गोदसिंह के तीन पुत्र ९ अनाडसिंह, ९/१ जोधसिंह, ९/२ चेनसिंह पाटवी की ओलाद वाले हैं.

# प्रकरण १८ वां.

## मालणवा डुंगरावत.

ठिकानां पाडिव वंशवृक्ष में नं. २ डुंगरसिंह के पोता मालदेव से मालणवा कहलाये गये.

### १ वंशवृक्ष वीरवाडा परगने पिन्डवारा के मालणवा डुंगरावत.

१ जांजण (वंशवृक्ष ठिकाना पाडिव में नं. २ डुंगरसिंह का पुत्र नं. $\frac{3}{2}$ वाला)

२ मालदेव (मालणवा कहाये.) इसने मालणु गांव बसाया.

३ वाघसिंह

४ रडभंग

५ तेजसिंह

६ रायमल — ६/५ वाघसिंह

(रायमल के पुत्र) ७ श्यामलदास, ७/६ कर्मसिंह (वीरोली)

(वाघसिंह का पुत्र) ७/६ दुर्जनसिंह

(दुर्जनसिंह के पुत्र) ८/७ कहानसिंह, सतीदान ×

(कहानसिंह के पुत्र) ९/८ उदयसिंह, अमरसिंह ×, भोमसिंह ×, मोहनसिंह ×

(उदयसिंह का पुत्र) १०/९ करणसिंह (सीवेरा.)

(श्यामलदास का पुत्र) ८ इश्वरदास

९ दयालदास

(दयालदास के पुत्र) १० जगतसिंह, ओटसिंह ×

११ देवीसिंह

(देवीसिंह के पुत्र) १२ माहसिंह (मालणु), १२/११ ओपसिंह (वीरवाडा), १२/११ अखेसिंह (छोटभाई देखो पृष्ट २०२ पर)

(माहसिंह का पुत्र) १३ चतरसिंह ×

(ओपसिंह का पुत्र) १३/१२ वख्तसिंह

(वख्तसिंह के पुत्र) १४ जोरसिंह, पद्मसिंह ×, तेजसिंह ×, जालमसिंह ×, जामतसिंह ×, दोलतसिंह ×, सग्रामसिंह ×, १४/१३ गलालसिंह, १४/१३ प्रेमसिंह (देखो पृ. २०२ पर)

(जोरसिंह के पुत्र) १५ अमरसिंह, कहानसिंह ×, भोपालसिंह ×, १५/१४ वर्दसिंह × (काम आया वि. सं. १८७० में), अनाडसिंह ×

(गलालसिंह के पुत्र) भोपालसिंह ×, १५/१४ मालसिंह, जुझारसिंह ×

(अमरसिंह के पुत्र) १६ सुरजमल, १६/१५ हटेसिंह, मोकसिंह ×

(मालसिंह के पुत्र) १६/१५ हीन्दुसिंह, १६/१५ चमनसिंह ×

(सुरजमल के पुत्र) १७ मेघसिंह, चेनसिंह ×

(हटेसिंह के पुत्र) १७/१६ अचलसिंह, १७/१६ देवीसिंह ×, प्रतापसिंह ×, समर्थसिंह ×

(हीन्दुसिंह के पुत्र) भेरुसिंह ×, शिवसिंह ×, १७/१६ जीवसिंह

(मेघसिंह के पुत्र) करणसिंह ×, १८ धुलसिंह (मौजूदा पाटवी)

(अचलसिंह का पुत्र) १८/१७ रत्नसिंह ×

१ (अ) वंशवृक्ष वीरवाडा परगने पिन्डवारा के डुंगरावत मालणवा छोटभाई




१ (आ) वंशवृक्ष वीरवाडा परगने पिन्डवारा के मालणवा छोटभाई.




नोट—वीरवाडा गांव का राजहक जो आठआनी लगता है, वह महाराव शिवसिंह ने श्री वामणवारजी महाराज के मन्दिर को अर्पण किया है. नं. २ मालदेव ने मालणु गांव वसाया था, जो गांव जोधपुर रियासत के साथ सिमा निकाल ने के फैसले में, जोधपुर तरफ चला गया.

नं. १३/१ वखतसिंह के समय में भारी दुष्काल पडा था, उस समय इसने अपना अनाज का कोठार अपनी प्रजा को अर्पण करने से किसी कवि ने कहा है कि—

" डगीओ मरुधर देश, मऊ हाले मालवे; वीरवाडे वगतेस थांभो दीधो देवडा. "

नं. १५/१ वर्दसिंह व वंशवृक्ष १ (आ) में नं. ३/१ वाला जगतसिंह, पाडिव के डुंगरावतों के साथ, वि. सं. १८७० में वाद हुआ उसमें काम आये थे, दंतकथा में कहा जाता है कि मालणवा देवडा ने, रामावतों के उपर हमला करके उनकी पोल के किवाड ले आये थे, जो अब तक वीरवाडे में मौजूद है.

वंशवृक्ष नं. १ (आ) में नं. २/१ कुशलसिंह की ओलाद वाले वि. सं. १८७८ में सवरली गांव म थे, लेकिन नं. ३/२ रत्नसिंह वि सं. १८९१ में नाओलाद होने से, सवरली गांव खालसे हुआ, जिससे नं. ३/२ राजसिंह की ओलाद वाले वीरवाडा में आबाद हुए है.

इस गांव में आठआनो राजहक जो वामणवारजी महाराज के देवस्थान के तरफ जाता है, उसकी वसूलात बटवारा से होती है.

## २ वंशवृक्ष वीरोली परगने पिन्डवारा के मालणवा ( नाओलादी से खालसा ) पाटवी.




नोट—नाओलाद होनेसे वीरोली गांव खालसे राज हुआ.

## ३ वंशवृक्ष सोणवाडा परगने पिन्डवारा के मालणवा. राजपूत दावे.



५ जोरसिंह ( चलू वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा के मालणवा राजपूत में नं. ४ के पुत्र )




## ४ वंशवृक्ष डींगार परगने पिन्डवारा के मालणवा राजपूत ( राजपूत दावे )

**सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ६ शिवसिंह को डींगार गांव आवादी के वास्ते मिला था, मगर आबाद न होने से खालसा है.**

१ शिवसिंह ( सोणवाडा के मालणवा राजपूतों के वंशवृक्ष में नं. ६ वाला ) डींगार में राजपूत दावे.




## ५ वंशवृक्ष सोणवाडा व नांदीआ परगने पिन्डवारा के मालणवा राजपूत.

१ जोगराज ( सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ५ वाला की औलाद ) राजपूत दावे सोणवाडा व नांदीआ में है. )




## ६ वंशवृक्ष सवरली परगने पिन्डवारा के मालणवा.

सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ८ रायसिंह के पोता उदयसिंह को वि. सं. १९०२ में सवरली गांव आबादी के लिये मिला



२ उदयसिंह ( चलू वंशवृक्ष सवरली में नं. १ दलसिंह का पुत्र ) ओ. ग्रां. सवरली.




**नोट–इस गांव में पाटवी अजेतसिंह मौजूद है, और गांव आबादी की खास शर्त से जागीर में है, जिसमें राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है, अजेतसिंह को शिवनाथसिंह नामका एक पुत्र है.**

---

७ वंशवृक्ष पालडी परगने खूणी के मालणवा राजपूत. ( राजपूत दावे )

१ अजबसिंह ( वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा के मालणवा राजपूत में नं. ४ वाला नं. ३ जोधसिंह के पुत्र ) राजपूत दावे. पालडी गये.




---

८ वंशवृक्ष वीरोली परगने पिन्डवारा के मौजूदा मालणवा राजपूत. ( राजपूत दावे.)

**वीरोली गांव, वंशवृक्ष नं. २ वीरोली के मालणवा में नाओलादो होनेसे खालसा राज हुआ था, बाद में सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं ४ साहेबखान का तीसरा पुत्र जुजारसिंह को, वीरोली आबाद करने को रियासत से दिया गया, मगर आवाद नहीं होनेसे खालसा राज रहा, लेकिन साहेबखान की ओलाद वाले वीरोली गांव में राजपूत दावे रहते हैं.**

१ साहेबखान ( सोणवाडा के मालणवा वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ४ वाला ) राजपूत दावे.



४/३ वर्दसिंह ( चलू वंशवृक्ष नं. ८ वीरोली परगने पिन्डवारा के मौजूदा मालणवा राजपुत )

नोपसिंह × — ५/प कीरतसिंह — ५/६ समरथसिंह — ५/७ खुसालसिंह — ५/८ पद्मसिंह — ५/९ अजेतसिंह

---

८ (अ) वंशवृक्ष वीरोली के मौजूदा मालणवा राजपूत ( राजपूत दावे ) वीरोली में व सरवली में भी है.

१ जुजारसिंह ( वीरोली के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ८ में नं. २/१ वाला ) राजपूत दावे.

२ वीरमदेव

३ शेरसिंह — गोमसिंह × — ( सवरली में है. ) ३/१ सूरतसिंह

४ इन्द्रसिंह — ४/१ भूतसिंह — ४/२ भोमसिंह

५ डुंगरसिंह — ५/१ राजसिंह — भोमसिंह × — वाघसिंह × — लक्ष्मण × — ५/२ जुहारसिंह — ५/३ थानसिंह — ५/७ रघसिंह

६ परदसिंह — ६/१ पहाडसिंह — ६/२ धनेसिंह

५/३ अचलसिंह — गजेसिंह × — ५/४ धीरसिंह — ५/प धनसिंह

४/३ प्रतापसिंह — ४/४ भीखसिंह — ४/प चमनसिंह — ४/६ शार्दूलसिंह — ४/७ मेघसिंह

५/८ धुलसिंह — ५/९ भीखसिंह

---

९ वंशवृक्ष मूरी परगने पिन्डवारा के मालणवा ( नाओलादी से खालसा) व उनकी ओलाद सवरली में है, वह मालणवा राजपूत.

वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा में नं. ४/२ वख्तसिंह के पुत्र जीवसिंह को मूरी गांव आबादी के लिये मिला था, मगर बाद में नाओलादी होनेसे खालसे राज रहा. जिवसिंह का एक पुत्र नं. ३/१ सवाईसिंह सवरली चला जानेसे, उसकी ओलाद वाले सवरली गांव में राजपूत दावे मौजूद है.

१ वख्तसिंह ( वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ४/२ वाला नं. ३ जोधसिंह का पुत्र )

२ जीवसिंह

पनेसिंह × — ३ जेतसिंह — ३/१ सवाईसिंह

लादसिंह — बदसिंह × — ओखसिंह × ( मूरी खालसा राज ) — ४ श्यामसिंह — ४/१ दानसिंह — नोपसिंह ×

५ हेमसिंह — ५/१ कलसिंह

सवरली गांव में है.

१० वंशवृक्ष सीवेरा परगने पिन्डवारा के मालणवा पांती नं. १

सीवेरा की जागीर मालणवा करणसिंह को मिली थी, करणसिंह के पुत्र जगतसिंह व जयसिंह सीवेरा में रहे. जगतसिंह के पोते से इस जागीर में दो पांती हुई. करणसिंह के पुत्र जोधसिह को आंबली गांव मिला था, जिसकी ओलाद न होनेसे, आंबली गांव खालसा राज हुआ है.




नोट—इस पांती में राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है. मौजूदा पाटवी वनेसिंह के १ पृथ्वीराज व २ भूरसिंह नामके दो पुत्र है.

## नं. ११ वंशवृक्ष सीवेरा परगने पिन्डवारा के मालणवा, पांती नं. २




नोट—इस पांती में जीवसिंह मौजूदा पाटवी है, और राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है.

*नं. ५/१ गुमानसिंह नाओलाद गुजरे है. जोकि बडुआ की पुस्तक में जीवसिंह के छोटे भाई केशरीसिंह को, नं. ५/२ गजेसिंह के गोद जानेका लिखा है, परन्तु वह राज से मंजूर नहीं हुआ है, और यह भी कहा जाता है कि, केशरीसिंह नं. ५/२ गजेसिंह के गोद नहीं गया, लेकिन नं. ५/१ गुमानसिंह जो इसी साल में गुजरा है, वह उसके गोद गया था.



# प्रकरण १९ वां.

## कीतावत व मामावली के गोसलावत देवडा.

सिरोही राजकुल वंशवृक्ष में नं. ४ वाले महाराव लूंभा के पुत्र दुदा से, चौथी पुश्तपर 'कीर्तिपाल' हुआ, जिससे 'कीतावत,' और दूसरा पुत्र 'चाहड' के पुत्र 'गोसल' से 'गोसलावत' कहलाये गये, गोसल की ओलाद वाले को, मामावली को जागीर मिलनेसे, वे 'मामावला देवडा' भी कहे जाते हैं.

१ वंशवृक्ष कीतावत देवडा पामेरा में (राजपूत दावे.)




नोट—नं. १ दूदा के तरफ रोहीडा परगने के धनारी आदि गांवों की जागीर थी. नं. ४ कीर्तिपाल ने वि. सं. १४३० में, धनारी गांव के पास 'जालोकरा' नामक गांव

( जो इस समय वैरान खेडा है. ) रावल ब्राह्मण को दिया था, वैसा रावलों के भाट को वहीं से पाया गया है, (ईस गांव में पुरोहित नारायणदास नामका मुसाहिब जो महाराव शिवसिंह के समय में था, और जिसने सिरोही रियासत की अच्छी सेवा बजाई थी, वह रहता था. )

नं. ५ लालसिंह को सणदरा मिला, जिससे उसकी ओलाद वाले वहां गये, बाद में वह गांव रियासत जोधपुर के तरफ जानेसे, उसकी ओलाद वाले 'भोमिये' कहलाये, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ५/१ दूदा को परगने पामेरा का गांव टोकरा मिला था, मगर नं. १२ मालदेव जो पाटवी था, वह नाओलाद हुआ, और टोकरा गांव वैरान होगया, जिससे खालसा राज हुआ, बाद में नं. १२/१ भूतसिंह को, रियासत से पामेरा गांव में अरहट दिये गये, जिसकी ओलाद वाले, पामेरा गांव में राजपूत दावे रहते हैं.

नं. ५/२ देवकरण को कांकेदरा मिला था, मगर बाद में इसकी ओलाद में, नं. ७ देवीसिंह उदयसिंहोत, अपने मामा राणावत दोलतसिह विजापुर इलाके जोधपुर वाले के पास चला गया, जिससे उसकी ओलाद वाले विजापुर में रहे, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ५/३ सांगा की ओलाद वाले मेवाड में लुधाडा गांव में चले गये, जो वहांपर विद्यमान है.

---

२ वंशवृक्ष सणदरा इलाके जोधपुर के कीतावत. ( पाटवी का. )



८ नारायणदास ( चलू वंशवृक्ष नं. २ सणदरा इलाके जोधपुर के कीतावत पाटवी. )




## ३ वंशवृक्ष विजापुर इलाके जोधपुर के कीतावत देवडा.

वंशवृक्ष नं. १ के कीतावतों में नं. ७/१ देवकरण से क्रमशः २ कर्मसिंह, ३ हीरसिंह, ४ लालसिंह, ५ इश्वरदास, ६ उदयसिंह व ७ देवीसिंह हुए. देवीसिंह वि. सं. १७९० में विजापुर चला गया, जहां पर उससे क्रमशः ८ गोदसिंह, ९ दयालदास व १० नाथुसिंह हुए. जिनका परिवार




## ४ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत. ( छोटभाई. )

सिरोही के महाराव लूंभा का पुत्र चाहड की ओलाद वाले के तरफ, डोडुआ गांव की जागीर थी, बाद में डोडुआ छूट गया, जिससे नं. ६ पीथसिंह मामावली गांव में आया. सिरोही रियासत के पूराने दफतर से मालूम हुआ है कि, नीचे के वंशवृक्ष में नं. ७/२ गजेसिंह, पीथसिंह का तीसरा पुत्र था, तव भी उसकी ओलाद वाले, मामावली गांव की जागीर के पाटवी थे, वि. सं. १८५६ में (महाराव वैरीसाल के समय में) दूसरी पांती के वंशवृक्ष का नं. ४/१ वाला मुकुन्दसिंह पाटवी था, और उसकी ओलाद वाले के नाम रियासत

से पाटवी का हुकमनामा होता था, दूसरे सब छोटभाई गिनेजाते थे, लेकिन सन १९२३ ई. के मई महीने में जो नया ठहराव हुआ है, उससे यह जागीर में दो हुकमनामा पांती कायम हुई हैं.



## ५ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत पांती नं. १

१ माधवसिंह ( मामावली के गोसलावत छोटभाई वंशवृक्ष नं. ४ में नं. $\frac{१०}{१}$ वाला )




**नोट—मामावली पांती नं. १ का मौजूदा पाटवी नं. ६ शिवनाथसिंह है. इस जागीर में राजहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १२२) लेनेका ठहराव नं. ६७६ ता. ८ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**

---

## ६ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत पांती नं. २

१ गजेसिंह ( मांमावली वंशवृक्ष नं. ४ में नं. $\frac{७}{२}$ वाला नं. ६ पीथसिंह का पुत्र ) ओ. ग्रां. मांमावली पांती नं. २




**नोट—मामावली पांती नं. २ का मौजूदा पाटवी नं. ८ प्रतापसिंह है. इस जागीर में राज्यहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १९८) लेनेका ठहराव नं. ६७५ ता. ८ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**

# प्रकरण २० वां.

## वडगांमा, व वागडिया देवडा.

सिरोही राज्य स्थापन करने वाले विजलराय के पांच पुत्रों में, नं. ४/१ लूणकरण, (देखो राजकुल वंशवृक्ष में नं. ४/१ वाला ) मंढार के मुगल के साथ युद्ध करने में काम आया था, जिससे मंढार उसके पुत्र तेजसिंह को दिया गया था, बाद वि. सं. १३६० में आबु पहाड देवडा चौहानों ने कब्जे किया, उस समय तेजसिंह ने, दलपत परमार (जो आबु के मालिक था.) को मारा, इसलिये वि. सं. १३६७ में जब चंद्रावती में महाराव लूंभा ने राज्यस्थान किया, तव आबु भी तेजसिंह को दिया गया. तेजसिंह के समय में आबु पहाड पर जो जो शिलालेख लिखे गये है, उनमें उसका नाम राजा के तौरपर लिखा गया है, जिससे इतिहास वेत्ताओं की यह राय है कि, तेजसिंह महाराव लूंभा का वडा पुत्र था, इस विषय में इस पुस्तक के पहिला विभाग के प्रकरण २४ वां में सविस्तर अहवाल लिखा जा चूका है. लूणकरण के दूसरे पुत्र तिहणुक को वांकडिया वडगांम मिला था, जिसकी ओलाद वर्तमान समय में वडगांम में मौजूद है, वडगांम के नामसे तिहणुक की ओलाद वाले 'वडगांमा देवडा' कहलाये गये है.

तिहणुक का वडा पुत्र देवीसिंह वडगांम रहा, और दूसरा पुत्र 'रावलसिंह' को धाका, धानेरा व सुराव आदि गांवों की जागीर मिली, वे गांव धानेरा पट्टी में 'वागड' नाम के प्रदेश के नामसे मशहूर होनेसे, रावलसिंह की ओलाद वाले 'वागडिया देवडा' कहलाते है.

वडगांमा व वागडिया देवडों को, रियासत सिरोही से जागीरें मिली है, और वि. सं. १६३१ ( महाराव सूरताणसिह ) तक, वे सिरोही रियासत के तरफ थे, लेकिन जब कि लखावत कल्याणसिह ने, सिरोही की गद्दी सिसोदियों की सहायता से दवा ली, तव जालोर के मलिकखान को अपनी सहायता करने के वदले में, महाराव सूरताणसिंह ने चार परगने दिये, उसमें एक परगना वडगांम भी था, जिससे वडगांमा देवडों का ताल्लुक जालोर के खान से हुआ. जब की खान के हाथ से जालोर छूट गया, तब वडगांमा देवडों का ताल्लुक पुनः सिरोही के साथ हो गया, लेकिन वे लोग स्वतंत्र तौरपर अपना वर्ताव करने लगे, जिससे वि. सं. १७८७ में पुनः जालोर के राठौरों के तरफ गये. वर्तमान समय में वडगांमा देवडों का सिरोही रियासत में सिर्फ 'आकुना' नामका गांव है, जो गांव महाराव सूरताणसिंह ने, चांपराज नामका वडगांमा देवडा ने दताणी की लडाई में सेवा वजाने से, वि. सं. १६४० में इनायत किया था. चांपराज की ओलाद वाले आकुना गांव में मौजूद है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया हे.




## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ लूणकरण बहादुर राजवी था. इसने अपने पिता बिजलराय के साथ वडगांम व मंढार के युद्ध में अच्छी वीरता बताई थी, जिससे इसके पुत्रों को महाराव लूंभा ने, मंढार व वडगांम पट्टे की जागीरें दी थी.

नं. २ तेजसिंह का नाम आबु पहाड पर वि. सं. १३७८–१३८७ व १३९३ के शिलालेखों में मिलता है, और वह राजा था वैसा माना गया है. बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि, तेजसिंह को अव्वल मंढार परगना, व साँचौर पट्टी के रेवाडा व पाल नामका पट्टा, ( जिसमें १७ गांव है. ) जागीर में मिला था. इसने झामटा, ज्यातुली व तेजलपुर नामके गांव, वशिष्ठजी के मन्दिर को चढाने का शिलालेख में उल्लेख किया गया है.

नं. $\frac{२}{१}$ तिहणुक को वडगांम परगने के २६ गांव व धानेरा परगना मिला था. इसने वडगांम से बडुआ को सीख दी थी. इसकी ओलाद वाले 'वडगांमा देवडा' कहलाये. इसकी राणी चावडीजी 'जीवांदे' चावडा कांधल के पुत्र भाणसिंह की पुत्री थी.

नं. ३ कान्हडदेव का नाम आबु पहाड पर वि. सं. १३९४ व १४०० के शिलालेखों में मिलता है. वर्तमान समय में आबु पर जो वशिष्टजी का मन्दिर है, वह इसके समय में बना था. इसकी मूर्ति अचलेश्वरजी के मन्दिर के सभामंडप में विद्यमान है, और इसने वीरवाडा गांव वशिष्टजी के मन्दिर को भेट किया था, ऐसा शिलालेख में उल्लेख हुआ है. इसको भी राजा होना माना गया है.

नं. $\frac{३}{१}$ रामसिंह के तरफ वडगांम परगना व सूणतरा परगने की जागीर रही, और उसका भाई नं. $\frac{३}{२}$ रावलसिंह को वागड का परगना मिला, जिसकी ओलाद वाले बाद में 'वागडिये देवडे' कहलाने लगे.

नं. ४ सामन्तसिंह अपने पिता कान्हडदेव के पिछे गद्दी पर आये. इसने लूणोल, ( लुहूणी ) छापोल ( छापुली ), व कीरणथला (इस नामका कोई गांव सिरोही रियासत में नही है.) गांव वशिष्टजी के मन्दिर को भेट किये, ऐसा सि. रा. ई. के कर्ता ने अपनी पुस्तक में लिखा है. बडुआ की पुस्तक में इसका नाम भी नहीं है.

नं. ४/१ देवीसिंह के तरफ वडगांम, झांखडी, दहीपुरा आदि गांवों की जागीर रही, जिसकी ओलाद में वडगांम के मौजूदा ठाकुर है. देवीसिंह के बाद की ख्यात जिस वही में लिखी गई थी, वह वडुआ के हाथसे चली गई, और वडगांमा देवडों ने अपना अहवाल दूसरे +भाटों से लिखवाना शुरु किया, वैसा कहा जाता है. इस समय में जोधपुर रियासत में वडगांमा देवडों की जागीरें, १ वडगांव, २ जोडवा, ३ राणीवाडा मोटा, ४ राणीवाडा छोटा, ५ झांखडी, ६ धामसेण, ७ रतनसिंह, ८ डुंगरी आदि के पट्टे है. और वागडोया देवडों की जागीरें पालणपुर रियासत में है.

नं. ४/२ भोजराज के तरफ तेजाव गांव की जागीर थी, इसने व इसके पुत्रों ने दताणी की लडाई में अच्छी सेवा बजाने से, महाराव सूरताणसिंह ने 'आकुना' गांव बक्षा, बाद में इसकी ओलाद वाले, तेजाव छोडकर आकुना में आबाद हुए है, जो वर्तमान समय में आकुना में विद्यमान है.

नं. ४/३ शंकरसिंह के तरफ कोरां, दापां, झुझाणी, व कावीतरां आदि गांवों की जागीर रही.

नं. ४/४ अजेतसिंह के तरफ सुणतरा पट्टा के गांव धनाल, सुडा, राणीवाडा व रतनपुरा आदि जागीर में रहे, जिसकी 'वल' सिरोही में आती थी, लेकिन वि. सं. १८४६ से पालणपुर के तरफ चली गई. ( लालजीमल की वही से )

नोट–इस पुस्तक के लेखक ने वडगांम ठाकुर को खुद निंबज मुकाम अपनी ख्यात भेजने को रुवरु में कहा था, लेकिन न आनेसे जोधपुर के वडगांमा देवडों के वास्ते ज्यादह नहीं लिखा गया है.

२ वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. १




+ इस विषय में वडुआ लछमनसिंह का यह कहना हुआ था कि, वडगांमा देवडे हमारे यजमान है, और हमको वंदाते थे, करीब एकसौ वर्ष पर वडगांम मेरा वडाऊआ गया था, तब हमारी वडगांमा देवडों की पुस्तक किसीने चूराली, और बाद में वडगांमा देवडों के नाम लिखने का बंध हुआ. आकुना के वडगांमा देवडों की वंशावळी हमने बडी मुश्केली से खडी की, और उनके नाम लिखे है.

नोट—वडगांव के ठाकुर शिवदानसिंह ने खेमत पर चढाई करके, वहां के ठाकरडा कोली अजबसिंह को मारा था, उस विषय में कवि ने कहा है कि–

" अपछरपूछे आय कहो अजबा माथुं कठे, धड रह्यो रण मांय शिर ले गयो शिवदानीयो. "

४ राजसिंह ( चलू वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. १ )

५ वीरमदेव

६ महेशदास, ६ सूरताण (घ), ६ भाणसिंह (ङ), ६ सूरसिंह (ठ)

७ साहेबसिंह, हेमसिंह ×, ७ जेतसिंह (च) ×

गोवसिंह ×, ८ नारायण, अमरसिंह ×, बाघसिंह ×

९ वीरमदेव ×

७ आणंदसिंह (ण), कल्याणसिंह ×, ७ शक्तिसिंह (द)

८ जोरसिंह (ण) — भूदरसिंह ×

८ जगतसिंह (ट) ×, हरिसिंह ×, ८ जालमसिंह (ए) ×

७ धनसिंह (ङ), ७ मुकन्दसिंह (ङ), बलवंतसिंह ×, ७ गजेसिंह (४)

८ जीवसिंह (४)

९ ओखसिंह (ट) ×, मीठसिंह ×

जुजारसिंह ×, मेघसिंह ×, ८ पनेसिंह (प) ×, ८ राजसिंह (द)

९ भारतसिंह (ण)

जयसिंह ×, ८ रडमल (घ), ८ हटेसिंह (ङ), ८ खुसालसिंह (ङ)

१० वनेसिंह (ट) (१९३३), थानसिंह ×

अजीतसिंह

९ वख्तसिंह (घ) ×, ९ खुमाणसिंह (ङ) ×, ९ भीमसिंह (ड)

१० सूरताण (१९३२)

१० खुशालसिंह (घ), अनाडसिंह ×, रत्नसिंह ×(१९२३), १० शार्दूलसिंह (ङ)

९ प्रतापसिंह (४), ९ गोमसिंह (प)

११ सरदारसिंह (मौ. पाटवी), ११ चमनसिंह (घ) ×, ११ हवतसिंह (ङ)

११ समर्थसिंह (द), ११ मादसिंह (ण) ×

खुमाणसिंह ×

११ अचलसिंह (ड), ११ लालसिंह (४), ११ जगतसिंह (प), बाघसिंह

रावतसिंह

१० बदसिंह (ङ) ×, १० सूरताण (४), १० आयदान (प), १० सग्रामसिंह (द), १० मूलसिंह (ण) ×

११ तेजसिंह (ट) ×

जवसिंह

**नोट**—इस पांती का मौजूदा पाटवी नं. ११ सरदारसिंह है, जिसको शिवसिंह नामका एक पुत्र है. इस पांती की जागीर में राज्यहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू. ३३८) लेनेका ठहराव नं. ७५४ ता. २९ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

---

३ वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. २

१ कर्मसिंह ( वंशवृक्ष नं. २ आकुना पांती नं. १ में नं. $\frac{२}{१}$ वाला नं. १ भोजराज का पुत्र ) ओ. ग्रां. आकुना पांती नं २

२ रूपसिंह

नगसिंह ×, वनेसिंह ×, ३ अदरसिंह

( देखो पृष्ठ २१८ पर )

३ अदरसिंह ( चलू वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. २ )

४ दलसिंह — ४ अमरसिंह [१] — ४ अचलसिंह [२] (मांडोली गया) — ४ रघसिंह [३] × — ४ केशरीसिंह [४] × — ४ गोविन्दसिंह [५]

५ नेतसिंह — ५ सुजाणसिंह [१] — आसकरण × — ५ पहाडखान [६]

६ माहसिंह — ६ भगवान [१] — ६ हीन्दुसिंह [६]

७ कीरतसिंह — ७ दौलतसिंह [१] — बीहारीदास × — ७ रत्नसिंह [६]

| (१९११)

मूतसिंह × — ८ थानसिंह × — ८ सरदारसिंह [१] — ८ सबलसिंह [६]

| गोद आया

९ अनाडसिंह — ९ वीरमदेव [१] — ९ चेनसिंह [६] — भावसिंह × — गलालसिंह ×

१० भूरसिंह (मौजूदा पाटवी ) — १० भभूतसिंह [१] — अनाडसिंह (गोद गया) — १० प्रेमसिंह [२] × — १० वजेसिंह [३] — १० गुमानसिंह [४] × — १० रामसिंह [५] × — १० मोहबतसिंह [६] ×

रघसिंह

**नोट–आकुना पांती नं. २ का मौजूदा पाटवी भूरसिंह है, इस जागीर में राज्यहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू.२४९) लेनेका ठहराव नं. ७५५ ता. २९ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**



नोट—आकुना गांव के वंशवृक्ष में जो जो नाओलाद गुजर गये, वे सब इसमें नहीं आये हैं, क्योंकि सिरोही के वडुए ने अपने चोपडे चले जानेसे, मौजूदा वडगांमा देवडों का वंशवृक्ष जबानी दरियाफ्त करके लिखा था. इस विषय में सिरोही रियासत के दफतर से 'तसदिक' करते नीचे के नामों का पत्ता वडुआ से नहीं चला, न आकुना के देवडों से उसका खुलासा मिला. बल्कि वडुआ के पुस्तक में इस वंशवृक्ष में दर्ज हुए बहुतसे नाम नहीं थे, जो रियासत के दफतर से दर्ज किये है.

१ इसगांव में वि. सं. १९०४ में शिवसिंह नामका पुरुष था, वह नाओलाद हुआ जिससे उसके गोद रत्नसिंह गया, जिसका हुकमनामा रु. ९१) नजराना लेकर रियासत ने कर दिया, लेकिन शिवसिंह किसकी ओलाद में था, वह पत्ता नहीं चला.

२ इसगांव में देवडा कलसिंह नामक था, जो नाओलाद हुआ था, जिससे उसकी पांती नं. १० सूरताण ( पांती नं. १ वाले ) को वि. सं. १९२२ में रियासत ने रु. २५) नजराना लेकर बक्षी, लेकिन कलसिंह किसकी ओलाद में था, उसका पत्ता नहीं चला है.

# प्रकरण २१ वाँ.

## बोडा चौहान ( सियाणा इ० जोधपुर )

सिरोही के राजकुल वंशवृक्ष में नं. ३ बोडसिंह उर्फ बोडा के नाम से 'बोडा चौहान' कहलाये गये. बोडा चौहानों की जागीरें रियासत सिरोही से व जालोर के सोनगरे चौहानों के समय में जालोर राज्यस्थान से दी हुई है, मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि, जालोर के राव कीर्तिपाल के पुत्र, भाखरसिंह का पुत्र बोडा नामका था, परन्तु बडुआ, राणीमगा व कुलगर की वही से पाया गया है कि, जालोर के राव माणीजी उर्फ मानसिंह का दूसरा पुत्र 'बोडा' था.

बोडा चौहानों में पाटवी ठिकाना 'सियाणा' है, जो वि. सं. १६३१ तक रियासत सिरोही में था, और बाद में महाराव सूरताणसिंह ने जालोर के मलिकखान को चार परगने दिये, जिसमें यह परगना भी जालोर तरफ गया. वि. सं. १७२० में जब कि मूता नेणसी ने बोडा चौहानों की ख्यात लिखी, तब सियाणा पट्टा के बोडा चौहानों के तरफ १ सियाणा, २ चांदण, ३ भेंटाल, ४ मेडो, ५ बाहरलोवास, ६ माहेलोवास, ७ कुंड, ८ दहीगाम, ९ नागणी, १० देवदो, ११ उडवाडो, १२ कणवद आदि गांव थे, व बोडा माना नर्मदोत के तरफ जालोर से मिले हुए, बापडोत पट्टे के पांच गांव, व दहियावटी में सात गांव ( १ सींहराणो, २ खारी, ३ सांधाणो, ४ देवसीवास, ५ आलवाडो, ६ आलाराण आदि ) थे, जहांपर बोडा माना के भाइबन्धु रहते थे, जो करीब २०० राजपूत थे, और वक्त जरुरत ४० घोडेसवार से काम देते थे, इसके सिवाय गांव भांडे में भी ठाकरसिंह व सूरा नामके बोडे चौहान विद्यमान थे. सिरोही रियासत में 'धांधपुर' नामका गांव बोडा चौहान को आबाद करने की शर्त से दिया गया है, उसके सिवाय बोडा चौहानों की जागीर नहीं है.

मूतानेणसी की ख्यात से बोडा चौहानों की वंशावली, जालोर के सोनगरा कीर्तिपाल से क्रमशः २ समरसिंह, ३ भाखरसिंह, ४ बोडा, ४ लक्ष्मण, ५ महिपालदेव, ६ हांजा, ७ सांवत, ८ सिखरा, ९ नवधण, १० करमसी, ११ बीजा, १२ वाघा, १३ नारायणदास, व १४ कल्याणदास तक लिखी गई है, वि. सं. १७२० में कल्याणदास सियाणे में विद्यमान था.

बोडा चौहानों के +बडुए की पुस्तक मुआफिक राव माणीजी से निम्न वंशवृक्ष सियाणे के बोडा चौहानों का होता है.

---

+ देवडा चौहान व बोडा चौहान का बडुआ अलग अलग है, इसके लिये बडुआ लछमनसिंह का यह कहना हुआ था कि, हम लोगों में यजमान बटे जाते है, तब जो यजमान हमारे भाईओं को सुपुर्द होते है उनकी वही उसको दी जाती है.

## वंशवृक्ष सियाणा इलाके जोधपुर के वोडा चौहान.

१ वोडसिंह उर्फ वोडा ( सिरोही राजकुल वंशवृक्ष में नं. $\frac{२}{१}$ वाला. )
|
२ बलवंत उर्फ वलु ( नेणसी की ख्यात में इसका नाम ' लक्ष्मण ' लिखा है. )
|
३ विकल
|
४ महिपाल ( नेणसी की ख्यात में इसके बाद हांजा दर्ज हुआ है. )
|
५ सामन्तसिंह
|
६ सखरा

७ नौंधण    ७द रामसिंह
|
८ कर्मसिंह

९ वजेसिंह    ९द अखेराज (इसकी ओलाद चानणा व काणदर गांव में है)    ९इ खेतसिंह ( इसकी ओलाद भेटाला गांव में है.)
|
१० वाघसिंह
|
११ नारायणसिंह

१२ कल्याणसिंह    १२द केसुरसिंह ( इसकी ओलाद नागणी व माहेलावास नाम के गांवों में है )
|
१३ हरिसिंह    १३द मनोहरदास ( इसकी ओलाद आडवडा गांव में है )
|
१४ अजवसिंह

१५ जयसिंह    १५द भीमसिंह ( भीमावत वोडा कहलाया ) जो सियाणा में है )
|
१६ अभयसिंह

१७ सुजाणसिंह    १७द लक्ष्मण    तेजसिंह ×

१८ जेतसिंह × (१७ सुजाणसिंह के पुत्र)
| (गोद आया)
१९ केशरीसिंह ×
| (गोद आया)
२० शक्तिदान
|
२१ मेघसिंह ×
| गोद आया
२२ हनुतसिंह (मौजूदा पाटवी)

१७द लक्ष्मण के पुत्र: १८द गुलाबसिंह, केशरीसिंह (गोद गया), नाथुसिंह ×, खुमाणसिंह ×

१८द गुलाबसिंह के पुत्र: शक्तिदान (गोद गया), १९द गुमानसिंह, १९इ समेलसिंह, १९इ हीरसिंह

१९द गुमानसिंह — २०द वाघसिंह

१९इ समेलसिंह — २०इ रायतसिंह

१९इ हीरसिंह — हवतसिंह ( गोद गया )

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ वोडसिंह को जब कि देवडा चौहानों का राज्य कायम नहीं हुआ था, तब जालोर राज्यस्थान से 'वापडोत' व दहीयावटी में जागीर मिली थी, और यह वहां रहते थे.

नं. ३ विकल को 'काछेलगढ' की जागीर चंद्रावती राज्यस्थान से दी गई थी, परन्तु इसने महाराव रडमल के समय में सोलंकीयों की सहायता से [2]वंड उठाया, जिससे काछेल गढ उससे ले लिया गया।

नं. ४ महिपाल को महाराव रडमल ने सियाणा पट्टा की जागीर, तेरह गांवों से दी.

नं. ५ सामन्तसिंह वि. सं. १४१० में था. बोडा चौहानों के वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि, इसने गेहलोत राजपूतों से युद्ध करके, बारह गांव लिये, और 'वारलावास' नामका गांव बसाया.

नं. ७ नौधण, जोधपुर पर घेरा डाला गया तब उस युद्ध में काम आया. ( यह घेरा राठौर राव मालदेव के समय में मुगलों ने डाला था। )

नं. ८ कर्मसिंह जालोर में काम आया, यह बडा वीर पुरुष था. वीरता के कारण यह 'सामा खेजडा' कहलाया, और उसके स्थान की पूजा होती है.

नं. ९ वजेसिंह के समय में वि.सं. १६३१ में सियाणा परगना, महाराव सूरताणसिंह ने जालोर के खान मलिकखान को सुपुर्द किया, तबसे बोडा चौहान जालोर की मातहती में गये.

नं. $\frac{९}{१}$ अखेराज को चानणा व काणदर गांव मिला, जिसकी ओलाद वाले वहांपर रहने लगे.

नं. $\frac{९}{२}$ खेतसिंह को 'भेटाला' गांव की जागीर मिली.

नं. ११ नारायणसिंह की बहिन का विवाह राठौर राव सूरसिंह के साथ हुआ था. जब कि अकबर बादशाह ने जालोर गढ, राठौर कुमार गजेसिंह को बक्षा तब नारायणसिंह ने गजेसिंह की सहायता करके, बिहारी पठाणों से जालोरगढ गजेसिंह को सुपुर्द कराया, इस सहायता के एवज में इसको बाकरा, भागरा व भदारा आदि गांव मिले थे. यह वि. सं. १६९० तक विद्यमान था.

नं. १२ कल्याणसिंह के समय में वि. सं. १६९९ में जालोरगढ राठौर महेशदास दलपतसिंहोत को बादशाह ने वक्षा, और चार वर्ष बाद ( वि. सं. १७०३ में जालोरगढ राठौर रत्नसिंह महेशदासोत के तरफ आया.) राठौर रत्नसिंह ने कल्याणदास को कहलाया कि, मैं शाही सेवा में दूर के प्रदेश में जानेवाला हुं, सो तुम्ह जालोर में आकर ठहरो, जिस पर कल्याणदास कम आदमी लेकर उसके पास गया, जिससे राठौर रत्नसिंह ने नाखुश होकर अपने हाथ से बरछी मार कर कल्याणदास को मार डाला, और उस समय से सियाणा परगना जो बोडा चौहानों की स्वतंत्र जागीर का था, उसमें जालोर के राठौरों का दखल होकर

२ ईस विषय में देखो पहिला विभाग में प्रकरण २९ वां के पृष्ट २१९ पर.

यह 'भोमिया' के नांई होगये, यानी उस जागीर पर राजहक लागु हुआ, और राठौरों ने अपने खानदान के दूसरे जागीरदार को अपनी तरफ से कायम करना शुरु किया.

नं. १२/१ केसुरसिह की ओलाद नागणी व माहेलावास नामके गांवों में मौजूद है.

नं. १३ हरिसिंह वि. सं. १७३५ में ठाकुर हुआ, उसका भाई नं. १३/१ मनोहरदास की ओलाद आडवडा गांव में है.

नं. १६ अभयसिह ने राठौर मानसिह जो जालोर में था, उसकी अच्छी सेवा बजाई थी, और वि. सं. १८५६ में भोमिया की सनद पाई.

नं. १७ सुजाणसिंह वि. सं. १८६७ में जब कि, जोधपुर की फौज सिरोही पर चढाई लेकर आई, तब जोधपुर की फौज में शरिक था. यह वि. सं. १८७० में गुजरा.

नं. १८ जेतसिंह नाओलाद गुजर जानेसे, उसका चचेरा भाई केशरीसिंह वि. सं. १८९१ में गोद आया, और वह भी नाओलाद गुजरने से, नं. १८/२ गुलाबसिह का पुत्र शक्तिदान लियाणे के भोमिये का वि. सं. १८९६ में पाटवी हुआ.

नं. २१ मेघसिंह नाओलाद गुजरने से, नं. १९/३ हरिसिंह का पुत्र हबतसिंह गोद आया जो मौजूदा पाटवी है.



नोट—सियाणा के बोडा चौहान सियाणा पट्टे के भोमिये कहलाते है, और जागीरदार के तौरपर राठौर राजपूत है. जागीरदार को सिर्फ राजहक की आमदनी मिलती है. यदि जागीरदार की जागीर नाओलादी या दूसरे कारण से खालसे होसक्ती है और तबादला भी होता है, परन्तु भोमिया की जागीर के वास्ते वैसा नहीं होता है, क्योंकि बमुकाबले जागीरदार भोमिया का हक हकूक ज्यादह मजबूत है, वजह यह है कि जागीर मौजूदा रियासत से दी गई है, लेकिन भोमिया की भोम परंपरा से (मौजूदा राज्यस्थान कायम होने के पहिले से ) कब्जे में चली आ रही है.

# प्रकरण २२ वां

## बालोतर चौहान. ( डोडीयाली ई. जोधपुर )

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष में ( देखो पृष्ठ २ पर ) नं. $\frac{२}{२}$ बालसिंह ( राव माणीजी का तीसरा पुत्र ) के वंशज 'बालोतर' कहलाये. बालसिंह के तरफ वि. सं. १३४० में जालोर से मिली हुई 'गुडा' पट्टे की जागीर थी, लेकिन महाराव लूंभा ने चंद्रावती में राजस्थान कायम करने बाद बालसिंह का पुत्र विशलदेव चंद्रावती आया जहां से उसको वि. सं. १३७९ में 'डोडीयाली' पट्टे की जागीर ८४ गांवों के साथ दी गई. वि. सं. १६३१ में डोडीयाली के बालोतर जालोर के विहारीखान के तहत में हुए, लेकिन विहारी के हाथ से जालोर जाने बाद इनका ताल्लुक पुनः सिरोही के साथ हो गया, परन्तु वडगांमा देवडों के मुआफिक वि. सं. १७८७ में पुनः जालोर के राठौर की तरफ यह पट्टा भी गया.

डोडीयाली व आलावा आदि गांवों में मीणे भील ज्यादह होने के कारण से बालोतर चौहान बहुत बलवान रहने पाये बल्कि उन्हों ने अपना ताल्लुक सिरोही से छूट जाने पर भी राठौरों को खिराज नहीं दी और उनकी चाकरी करना भी स्वीकार नहीं किया, जिससे बार २ इन लोगों पर राठौरों का आक्रमण होता रहा, इस कारण से इनके कइएक गांव राठौरों ने दबा लिये और वर्तमान समय में बालोतर चौहानों के तरफ +करीब २० गांव रहने पाये है, जिस में डोडीयाली गांव मुख्य है जिसके पाटवी को 'रावजी' के पद से लिखावट होती है. इस ठिकाने पर जोधपुर रियासत की रेख चाकरी कदीम से नहीं है सिर्फ फौजवल के नामसे कुछ रकम ली जाती है.

यदि महाराव सूरताणसिंह के समय में 'वांकडिया वडगांव, सियाणा, लोहीयाणा, व डोडियाली' ये च्यारों परगने जालोर के खान को दिये गये थे और राठौरों के पास जालोर आने बाद वे परगने और उनके सिवाय रामसिण, विशलपुर और दूसरी कइएक सिरोही के भाईयातों की जागीरें जोधपुर रियासत के तरफ जाने पाई थी, लेकिन उन जागीर के सरदारों का कितनाक ताल्लुक ( १ गद्दी नशिनी के समय पगडी बंधवाना, २ शादी–गमी में लौकिक व्हेवार रखना, ३ फौज–फांटे के कामों में सिरोही में हाजिर आना वगैरह ) सिरोही रियासत के साथ कायम रहा है, बल्कि जोधपुर के महाराजा मानसिंह का सिरोही रियासत के साथ विरोध होने से उसने वि. सं. १८६० से १८८२ तक में कई दफे सिरोही रियासत पर फौज भेजी, जिस में विशलपुर आदि गांवों के

---

+ जोधपुर रियासत में वि. सं. १८९६ में वहांके सरदारों के तरफ् कितने गांव व कितनी आमदनी की जागीरें है, उसकी फेहरिस्त वनी है जिसमें डोडीयाली के बालोतरो के पास. १९॥ गांव व. १८६२९) की आमदनी होना अंकित है.

लखावत जोधपुर के मातहत होने के कारण शरीक थे, मगर डोडीयाली के राव उस ❀फौज में शरीक नहीं हुए. सिरोही राज्य के पुराने दफतर से पाया जाता है कि, ÷वि. सं. १९२९ तक डोडीयाली के रावजी का ताल्लुक जैसा का वैसा बना रहा, परन्तु वि. सं. १९३६ में जब कि सिरोही रियासत की फौज झाडोली के वजावतों पर भेजी गइ तव ×जोधपुर रियासत के और सरदारों ( जिनका ताल्लुक अरसा से चला आ रहा है. ) के मुआफिक डोडीयाली के बालोतर उनमें शरीक नहीं रहे, ( कहा जाता है कि उस समय में डोडीयाली में जो रावजी विद्यमान था वह खुद मीणे भीलों को पनाह देता था. ) जो कि डोडीयाली के रावजी का कुरब, ताजीम आदि वभा, सियाणे के ठाकुर के बराबर गिना जाता है, लेकिन उनके तरफ से सियाणे के ठाकुर के मुआफिक बरताव नहीं रहने के कारण, सियाणा के ठाकुर के साथ शादी–गमी में व पाट बैठने के समय में जो रसमें सिरोही रियासत के तरफ से अदा होती हैं, वह डोडीयाली ठिकाने के साथ कुछ दिनों से मुलतवी रहने पाई हैं.

१ वंशवृक्ष बालोतर चौहान डोडीयाली रियासत जोधपुर.

१ वालसिंह ( उर्फ वाला ) राजकुल सिरोही वंशवृक्ष में नं. २/२ वाला ).




❀ जोधपुर रियासत से सिरोही पर आई हुई फौज में डोडीयाली के रावजी शरीक नहीं थे लेकिन 'कुवाला' गांव के बालोतर तेजसिंह वि. सं. १८९१ में व 'पावटा' गांव के बालोतर रामसिंह लालसिंहोत वि. सं. १८८२ में शरीक थे बल्कि 'पसाणवा' गांव का बालोतर भूपतसिंह जोरावरसिंहोत महाराजा मानसिंह की सहायता में सिरोही में काम आया था.

÷ वि. सं. १९२९ में रांवाडा ठाकुर शार्दूलसिंह की पंचाती में डोडीयाली के रावजी भी शामिल थे, बल्कि रांवाडा ठाकुर को अजमेर की जेल से रिहा कराने में पाडीव, कालंद्री व सियाणे के सरदारों के साथ यह भी उनके जामीन हुए थे.

× वि. सं. १९३६ में सिरोही की फौज झाडोली के वजावतों को सजा देने के वास्ते गई उस में सिरोही से ताल्लुक रखने वाले जोधपुर रियासत के सरदारों में लोहीयाणा के दियोल राणा, व वेडा के राणावतों की तरफ से उनके प्रधान ठिकानों की जमियत के साथ आये थे, और सियाणा ठाकुर, रामसीण ठाकुर, वांकडीया वडगांम के ठाकुर, वीसलपुर, वांकली व कोरटा के लखावत ठाकुर और रायपरीया आदि गांवों के देवडे खुद अपनी २ जमीयत लेकर शरीक हुए थे, परन्तु डोडीयाली के बालोतर उनमें नहीं थे, पाया जाता है कि उसी समय से इनका ताल्लुक सिरोही से कम हुआ है.

## मौजूदा रावजी साहव–डोडीयाली रियासत जोधपुर.



रावजी साहव जुजारसिंह ठिकाना डोडीयाली.

[ विभाग दूसरा पृष्ट २३१–अ. नं. २६ ]

The Luhana Mitra Steam P. Press, Baroda

७ पाता ( चलू वंशवृक्ष वालोतर चौहान डोडीयाली रियासत जोधपुर. )

८ रामदास — सूजा × — सातल ×

९ शार्दूलसिंह — वजेसिंह × — ९ क दलसिंह ( सरली )

१० गांगा — १० क रायमल ( सेराणा )

११ पसाण ( डोडीयाली ) — ११ क पत्ता ( अगवरी) — अग्रसिंह × — राजसिंह ×

वरसिंह × — १२ देवीदास — १२ क नारायणदास ( मादडी ) — १२ ख शिवसिंह ( मोरू ) — १२ ग दलसिंह ( भेंसवाडा ) — पीथसिंह ×

१३ सबलसिंह — १३ क रामसिंह × आलावा (पीछेसे नाआलोद) — १३ ख अखेराज | आलावा — १३ ग दयालदास × — अर्जुनसिंह ×

१४ प्रतापसिंह — १४ क करणसिंह | (सेंदरिया) — १४ ख वाघसिंह (वेदाणा) — १४ ग प्रेमसिंह (पां. नं. १) — १४ घ नारखान (पां. नं. २) — १४ च रत्नसिंह ( पावटा )

१५ घ गजेसिंह (पां. नं. १) — १५ च वजेसिंह (पां. नं. २)

१५ हरीसिंह — १५ क इश्वरदास | सगालिया — १५ ख श्यामसिंह × — १५ ग सुन्दरसिंह (यह दोनों मालपुरा)

१६ रूपसिंह — जगतसिंह × — १६ क जुजारसिंह (पसाणवा) — १६ ख भावसिंह — १६ ग मोखसिंह

१७ खुसालसिंह — चतरसिंह (गोद गया) — मानसिंह ( गोद गया )

उदयसिंह × — × गोद आया १८ चतरसिंह ×

| गोद आया
१९ मानसिंह

विहारीदास × — २० जगतसिंह × — लखधीर ( गोद गया )

| गोद आया
२१ लखधीर

२२ वेरीसाल

माधुसिंह × — २३ सरदारसिंह — २३ क खुसालसिंह ( मालपुरा पांती नं. १ )

२४ शेरसिंह — २४ क सतीदान — २४ ख जोरसिंह

जामतसिंह × — २५ किशोरसिंह × — जुजारसिंह (गोद गया) — २५ क मूरसिंह — रावतसिंह × — २५ ख रूघनाथसिंह — २५ ग नाथुसिंह — २५ घ रावतसिंह

| गोद आया
२६ जुजारसिंह ( मौजूदा रावजी )

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ वालसिंह उर्फ वाला को जालोर राजस्थान से 'गुडा' पट्टे की जागीर मिली थी, इसकी राणी वारडजी मयाकुंवर वारड परमार जसवन्तसिंह की पुत्री जालोर में अपने पति के पीछे सती हुई. इसी की ओलाद वाले 'वालोतर चौहान' कहलाये गये.

नं. २ वीसलदेव के तरफ गुडा पट्टे की जागीर थी, लेकिन महाराव लूंभा का चंद्रावती में राज्यस्थान होने पर इसको वि. सं. १३७९ में 'डोडीयाली' पट्टा की जागीर ८४ गांवों से दी गई.

नं. ३ हरपाल 'कोरटा' गांव में देवडा ※अजीतसिंह के हाथ से मारा गया.

नं. ४ जेठमल के विषय में वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि इसपर श्रीकालकामाता प्रसन्न हुई जिससे वालोतर चौहानों को 'नाडोला नहार' का विरद आया, इसके समय में राठौर राव मल्लीनाथ अपने भतिजे को मिलने के वास्ते मेहवासे डोडीयाली के पहाड में आये वहां पर वि. सं. १४०५ में देव हुए, जिससे डोडीयाली के पहाड में मल्लीनाथ का स्थान हुआ है. जेठमल के ÷बाईस पुत्र थे, जिसमें इक्कीस पुत्र वि. सं. १४४० में युद्ध में काम आये. पाया जाता है कि यह लोग काछेल के वोडा चौहानों को सिरोही के महाराव रडमल ने सजा की उस समय वोडा चौहानों की सहायता में काम आये है.

नं. ५ राणकदेव का ज्यादह इतिहास प्राप्त नहीं है, लेकिन इसका भाई नं. ५/१ देदा वि. सं. १४२२ में विद्यमान था और वीर पुरूष हुआ, उसने 'देदानाल' बंधाई और देदा के नाम से डोडीयाली के 'राव' बहुत प्रसिद्धि में आये.

नं. ६ चांदा अपने काका देदा के जैसा बहादुर पुरूष था, इसने चांदराई गांव

※ देवडा अजीतसिंह 'नाडोल' राज्यस्थान में 'देवडा' कहलाती शाखा में से था, जो जालोर के रावल कान्हडदेव की सेवा में उपस्थित था, जब कि अलाउद्दीन खीलजी ने जालोरगढ सर किया तब देवडा कांधल, देवडा जयत, देवडा महीप, देवडा सोभीत आदि नाडोल के देवडे चौहान बडी वीरता के साथ युद्ध करके काम आये थे, लेकिन उस समय देवडा अजीत अपनी जान बचा कर भाग गया था.

÷ जेठमल के २२ पुत्र थे, जिसमें तीन के नाम नहीं मिले है, इन बाईस पुत्रों में से २१ पुत्र वि. सं. १४४० में लडाई में काम आये, ऐसा वडुआ की पुस्तक में लिखा है, इन पुत्रों के नामसे कितनेक गांव वसाये गये, जिसकी तफसिल यह है कि, २ देदा (यह वि. सं. १४२२ में था और बडा वीर पुरुष हुआ.) ने 'देदानाल' बंधाई. ३ मांडा के नामसे 'मडवारिया' गांव, ४ जाणा के नामसे 'जाणां' गांव, ५ चुंडा के नाम से 'चुंडा' गांव, ६ वीठा के नामसे 'वीठी' गांव, ७ आका के नामसे 'आकरीया पादर' गांव, ८ उका के नामसे 'उकरडा गांव, ९ मंडला के नामसे 'मंडला' गांव, १० वरसिंह के नामसे 'वरजाल की दोय पादर' गांव, ११ देवा के नामसे 'देमानाल' गांव व वावडी बनवाई, १२ गोगराज के नामसे 'गोगरा' गांव, १३ वागा के नामसे 'वदाणा' गांव, १४ कवरा के नामसे 'कुरणी' गांव, १५ करमसी के नामसे 'करजाल' गांव, १६ महेशदास के नामसे 'मादडी' गांव, १७ थुंभा के नामसे 'थुंमा' गांव, १८ लालसिंह के नामसे 'लरीयाकापादर' गांव, १९ वीहारीदास के नामसे 'बेडीयो' गांव बसाये.

बसाया, और वि. सं. १४५५ में बडुआ को डोडीयाली से सीख दी. इसका तेज प्रताप इतना था कि डोडीयाली गांव की मवेसी जालोर के पास 'ओला' नामक पहाड में चरती थी. इस विषय में कवि ने कहा है कि—

" सिंहा वसे सेसला, कायर देखे कांध; देदा पुठे डोडीयाल छावी कीधी चांद. "
" कहां करूं पारखु, कहां करूं धीज; चांदा थारी वार में चरती ओलारी सीम. "

नं. ७ पाता ने वि. सं. १४८२ में बडुआ को डोडीयाली से सीख दी. इसका भाई नं. ७/१ जेतसिंह की ओलाद वाले बालोतर जोधपुर इलाके के गांव वडगांव व सिरोही इलाके के गांव निबज में होना बडुआ की पुस्तक में अंकित है, जो गांगा व उदावत के पोते कहलाते है.

नं. ८ रामदास ने वि. सं. १५१६ में व नं. ९ शार्दूलसिंह ने वि. सं. १५५५ में डोडीयाली से बडुआ को सीख दी.

१ पुश्तनामा सरली के बालोतर पांती नं. १.

नं. ९/१ दलसिंह को 'सरली' गांव मिला. जिसकी ओलाद में क्रमशः नं. २ करणसिंह, नं. ३ अखसिंह, नं. ४ सांतलसिंह, नं. ५ दयालदास हुआ. दयालदास की ओलाद में नाओलादी होनेसे उसका भाई नं. ५/२ भोमसिंह व उसके बाद क्रमशः नं. ६ वाघसिंह, नं. ७ हरनाथसिंह, नं. ८ उदयभाण, नं. ९ राजसिंह हुए.

राजसिंह वि. सं. १८६० में जोधपुर के महाराजा मानसिंह के समय में पाली नगर में उदयभाण के साथ युद्ध हुआ उसमें काम आया जिससे महाराजा मानसिंह ने 'डुंडी खीदाखोर' की जागीर जो जप्त हुई थी वह वापस दी. राजसिंह से क्रमशः नं. १० अचलसिंह, नं. ११ चमनसिंह व नं. १२ चतरसिंह हुए. चतरसिंह नाओलाद होने से उसका छोटाभाई नं. १३ भभूतसिंह गोद आया, जो इस समय 'सरली' की भोम में पांती नं. १ के मौजूदा पाटवी है.

नं. १० गांगा ने वि. सं. १५६५ में बडुआ को सीख दी, और अपने नाम से 'गांगावा' गांव बसाया जो वि. सं. १५७५ में चारण को दे दिया.

२ पुश्तनामा सेराणा के बालोतर.

नं. १०/१ रायमल को वि. सं. १६१० में 'सेराणा' गांव मिला, जिसकी ओलाद में क्रमशः नं. २ नेतसिंह, नं. ३ करणसिंह, नं. ४ हरिदास, नं. ५ वेणीदास, नं. ६ नरसिंह, नं. ७ लालसिंह, नं. ८ केसरीसिंह, नं. ९ जेतसिंह, नं. १० गुलसिंह व नं. ११ उमसिंह हुए. उमसिंह सेराणा की जागीर का मौजूदा पाटवी है, जिसके किशोरसिंह नामक एक पुत्र है.

